# Sanskrit-Hindi-English Dictionary

# संस्कृत-हिन्दी-इंग्लिश कोष

SŪRYAKĀNTA

सूर्यकान्त

भूतपूर्व संस्कृत-पालि-प्राकृत-विभागाध्यक्ष
लाहौर, बनारस, अलीगढ़, कुरुक्षेत्र
विश्वविद्यालय

Orient Longman

# PREFACE

This work is aimed mainly at students, teachers and research-workers, and seeks to provide them with a handy volume which will answer their immediate needs while they are engaged in the study of Sanskrit.

In 1965, as chairman of the Sanskrit Panel of the NCERT, I had the pleasure of preparing a textbook of Sanskrit for Higher Secondary classes. It was entitled *Saṁskṛtodaya*, and in it I adopted the method of explaining Sanskrit words in Hindi as well as in English, in order to make the material useful to those students who could read Hindi and those whose medium of instruction was English. That method has been utilised in the present work.

Words have invariably been provided with their derivative roots ( occasionally I found myself differing from traditional as well as modern authorities ), supported by *vyutpatti* [ चष्टे इति चक्षुः ] and supplemented with *vigraha* ( analysis of compounds ), exemplifying the formation and sense of the word for which cp. याज्ञवल्क्य. At places, after recording the meaning, I have offered an exposition in Sanskrit, thereby investing a word with a meaning not easily proceeding from the root it derives from. I have done this in order to emphasize the fact that Sanskrit roots have many more meanings than the ones listed under them in the extant *Dhātupāṭha*, a fact made vivid by the famous saying अनेकार्था धातवः. A critical edition of the *Dhātupāṭha* is more than ever necessary at this time.

Sanskrit diction is so rich in derivatives that I would have needed many more volumes than this one to deal with all the quotable words. To avoid this, I have recorded, for example : विघ्नराज पुं० गणेश ; averter of obstacles, and have subjoined विघ्नेश, विघ्नेशान, विघ्नेश्वर, विघ्ननायक, विघ्ननाशक, विघ्नविनायक, विघ्नहारिन् as synonyms. This device has enabled me to record these derivatives without using up too much space.

A word on the method of presentation : *vyutpatti* and *vigraha* [ analysis of compounds] have been placed within parenthesis : चक्षुस् [चष्टे इति चक्षुः], [श्रोत्रश्शृणोत्यनेन] and so on. For *vigraha* cp. प्रदक्षिणावृत्क [ प्रदक्षिणा आवृत् अनुष्ठानपद्धतिर्यस्य ], प्रतीत्यसमुत्पाद [ प्रति इत्य प्राप्य इदमुत्पद्यत इति कारणे सति तत् प्रतीत्य प्राप्य समुत्पादः ], प्रद्यु [ प्रकृष्टा द्यौर्यस्मिन् तद् दिनम् ] and so on. This is followed by the abbreviations denoting the part of speech to which a vocable belongs. But if a word is used both as a noun and adjective it is numbered (1) and (2) for which cf. एकपद. Adverbs have been set apart by the abbreviation क्रिवि० followed by —म् in general, while roots have been singled out by the root-mark √ ; but if a root is listed in the *Dhātupāṭha* in more than one *Gaṇa* and in meanings more than one, it is numbered (1), (2), (3), (4) and so on ; and the meanings given in the *Dhātupāṭha* have been repeated, along with modifications in form within parenthesis, for which cf. √यम्, √लड्, √वद्, √वश् and a large number of other roots falling under this head.

In listing the meanings colon has been placed before the illustrative example, for which cf. प्रसृत and वल ; but as these examples are meant to establish the sense of the term by appeal not to external authority, but to the reader's own consciousness, the source of the quotation has often been left out. Quotations cited to emphasize some important semantic development have been generally drawn from the *Rāmāyaṇa* and the *Mahābhārata* and they have been given with full reference for which cf. वर्जयेदुशतीं वाचम् under √वश् and ततो वत्स्यति मे सुताम् under

√वस्. At places the reference has shrunk to mere Kāṇḍas and Parvans, while at some only to the name of the work concerned.

In recording meanings, preference has generally been given to the meaning in Hindi, which is followed by the meaning in English. At places, however, the meaning has been given in either Sanskrit or English for reasons of economy. This has been done when the vocable under reference is either an epithet of some god or a word of some special significance.

I have recorded choice idioms in order to give some idea of the semantic development of a word. I have also been rather liberal in listing compounds which show that, like the electrons, beloved of physicists, words are capable of learning new tricks and assuming new meanings depending on what company they keep.

Soon after I began this work, it occurred to me that the utility of such a volume would be enhanced if I were to explain in detail important terms in Sanskrit relating to geography, history, legend, philosophy, literature and grammar. I have included relevant information, keeping in view the kind of person who, I hope, will be using this dictionary.

For two reasons, a fairly large number of words listed by Monier-Williams in his famous dictionary have not been included here. Firstly, many of these words are not to be found in the *Rāmāyaṇa* or the *Mahābhārata*, nor have they been used by Bhāsa or Kālidāsa. They have been used only once or twice by craftmasters indulging in verbal acrobatics as in *Śiśupālavadha* and *Naiṣadha*. Secondly, many of the meanings provided do not appear to be the meanings as understood by standard commentators. Obviously Monier-Williams has taken such words from lexicons, a practice quite alien to the spirit of the present work, which is based on words actually used in Sanskrit texts.

Similarly, a number of technical terms coined by the Navya Naiyāyikas have been avoided; so also many obscure medical terms used in ancient medical treatises, and a number of subtle astronomical terms to be found only in the *Bṛhat-Saṁhitā*.

There are bound to be other omissions, not all deliberate and planned. As any dictionary-maker knows, the selection of material ultimately depends upon personal idiosyncracy, taste and fancy, which differ from person to person. I have done my best to maintain the functional character of this compilation and will consider my labours amply rewarded if students and teachers and research-workers find the volume useful as well as necessary.

The material has taken ten years to compile. It would have taken nearly as long to put into print, had it not been for the personal intervention of Shri P. H. Patwardhan, formerly Executive Director of Orient Longman Limited. The printing began at a well-known press of Calcutta which, unfortunately, underwent a lock-out. The manuscript was withdrawn and transferred to a press in Bombay which was ultimately unable to fulfil any production schedule whatsoever. The work was finally entrusted to my young friend, Sudarshan Kumar of Delhi. In all these decisions, Shri Patwardhan took a personal interest and expedited matters whenever they came to a standstill.

November 3, 1975
F-75, Green Park,
New Delhi

*Sūryakānta*

# संस्कृत कोष : एक विहंगम दृष्टि

ऋग्वेदादि संहिताओं का व्याख्यान ब्राह्मणों में मिलता है; किंतु यह व्याख्यान यज्ञप्रक्रिया के निर्वहण को सामने रखकर किया गया है और इसमें मानवीय परिसीमित यज्ञ को असीम ब्रह्मन् का रूप देकर उसका विश्वात्मक यज्ञ के रूप में उद्भावन किया गया है। ब्रह्मन् शब्द से बने ब्राह्मण शब्द का यथार्थ रहस्य इसी तत्त्व में है। आरण्यकों एवं उपनिषदों में ब्राह्मणों की यज्ञप्रक्रिया सूक्ष्मातिसूक्ष्म रूप धारण करती गई, यहाँ तक कि उपनिषदों में पहुंच कर ब्रह्मीभाव के साधनरूप यज्ञ का स्वयं पर-ब्रह्म में पर्यवसान हो गया। यह हुआ दिग्दर्शन वेदों के विषय के व्याख्यान का।

वेदों में आये शब्दभण्डार की व्याख्या के लिये भी अनेकानेक ग्रन्थ रचे गये होंगे, जिनका नमूना निघण्टु के रूप में बच रहा है। निघण्टु में पांच अध्याय हैं : प्रथम अध्याय में गौ, ग्मा, पृथिवी, हिरण्य, अन्तरिक्ष, साधारण, रश्मि, दिक्, रात्रि आदि 17 के पर्याय हैं; द्वितीय में कर्म, अपत्य, मनुष्य, बाहु, अङ्गुलि, कान्ति, अन्न आदि 22 के पर्याय हैं; तृतीय में बहु, ह्रस्व, महत्, गृह आदि 30 के पर्याय हैं; चतुर्थ में 62 पद, 84 पद, और 153 पदों का संकलन है, जबकि पांचवें में 3 पद, 13 पद, 36 पद, 32 पद, 36 पद और 31 पदों का संकलन हुआ है।

पहले तीन अध्यायों में एकार्थक शब्दों का संकलन है और उनमें एक तारतम्य है। किंतु चतुर्थ एवं पञ्चम अध्याय में संकलित पद-संदोह का आपस में किसी भी प्रकार का सम्बन्ध नहीं है। फिर इनमें से अनेक शब्द अति स्पष्ट हैं, जबकि कतिपय अत्यन्त अस्पष्ट। किस आधार पर इन पदों का संकलन किया गया था यह विषय मार्मिक विचार की अपेक्षा रखता है। निश्चय ही वर्तमान निघण्टु में संकलित पद-जात की व्याख्या हृदयंगम कर लेने पर भी वैदिक वाङ्मय का अर्थावभास नहीं हो पाता; फलतः संभव है कि प्रस्तुत निघण्टु से कहीं विपुलतर निघण्टु बने हों, और उनका अपने समय में चलन रहा हो। किंतु आज उनमें से एक भी सामने नहीं है—इसका कारण है।

वर्तमान निघण्टु का सौभाग्य था कि इस पर यास्क ने निरुक्त रचकर इसमें आये शब्दों की वैदिक मन्त्रों के उद्धरण देकर व्याख्या की और अपनी व्याख्या-प्रणाली में एक ऐसी दिशा अपनाई, जिस पर चलकर एक प्रबुद्ध व्यक्ति वैदिक पदार्थ को समझ सकता है। फल इसका यह हुआ कि प्राचीन निघण्टु काल-कवलित हो गये और एकमात्र निरुक्तोपबृंहित निघण्टु चलन में आ गया। यास्क का काल पाणिनि से पूर्व छठी शती के लगभग है। निघण्टु इससे पहले की रचना हो सकती है।

निरुक्त का आरम्भ ध्यान देने योग्य है :

समाम्नायः समाम्नातः। स व्याख्यातव्यः। तमिमं समाम्नायं निघण्टव इत्याचक्षते……आदि-आदि।

समाम्नाय कहा जा चुका। अब उसकी व्याख्या करनी है। इस समाम्नाय का नाम निघण्टु है। अत्यधिक संभव है कि यह समाम्नाय स्वयं यास्क की अपनी रचना रही हो, और उस पर स्वयं उन्होंने अपनी शैली से निरुक्त के रूप में व्याख्या लिखी हो।

एक बात ध्यान देने योग्य है : निघण्टु के प्रथम तीन अध्यायों में 406 के लगभग समानार्थक शब्दों की तालिका है, जबकि उसके चतुर्थ एवं पञ्चम अध्याय में 899 के लगभग स्वतन्त्र शब्दों का संकलन है। इन शब्दों का परस्पर किसी भी प्रकार का सम्बन्ध नहीं है।

कुछ-कुछ इसी प्रकार की प्रक्रिया बाद के कोषकारों ने अपनाई है।

अमरकोष का द्वितीय श्लोक यों है :

समाहृत्यान्यतन्त्राणि संक्षिप्तैः प्रतिसंस्कृतैः।<br>
संपूर्णमुच्यते वर्गैर्नामलिङ्गानुशासनम्॥

अमरकोष के ख्यातनामा टीकाकार सर्वानन्द के शब्दों में अमरसिंह ने अपने कोष के संकलन में व्याडि, भागुरि, धन्वन्तरि, वररुचि एवं अन्य कोषकारों के तन्त्रों से सहायता ली है और त्रिकाण्ड, उत्पलिनी, रत्नकोष एवं

मालानामक कोष उनके संमुख उपस्थित थे। पुरुषोत्तमदेव, महेश्वर एवं हेमचन्द्र के अनुसार कात्य अथवा कात्यायन और वाचस्पति की रचनाओं का उपयोग भी अमरसिंह ने किया था।

पुरुषोत्तमदेव रचित हारावली में एक श्लोक आता है जिसके अनुसार शब्दार्णव, उत्पलिनी एवं संसारावर्त-नामक कोष क्रमशः वाचस्पति, व्याडि और विक्रमादित्य की रचनाएं हैं। रायमुकुट अमरकोष I.I.22 पर शब्दार्णव से एक उद्धरण देते हैं, जिसे रमानाथ अपने त्रिकाण्डशेष में वाचस्पतिकोष से उद्धृत बताते हैं। अमरचन्द्र ने अपने काव्य-कल्पलता-परिमल में 'व्याडिकृतोत्पलिनी-मध्यात्' यह कह कर एक उद्धरण दिया है।

संभवतः व्याडिकृत कोष का निर्माण-प्रकार वैसा ही रहा हो जैसाकि अमरकोष का है। हेमचन्द्र ने जो उद्धरण व्याडिरचित कोष से अपनी रचना अभिधान-चिन्तामणि की स्वोपज्ञ टीका में दिये हैं उनसे विदित होता है कि व्याडि की रचना विपुलकाय थी, क्योंकि उन्होंने 'किरण' के प्रकरण में इस प्रकार के तथ्यों पर भी ध्यान दिलाया था कि सूर्य की किरणें विभिन्न ऋतुओं में घटती-बढ़ती क्यों हैं, चन्द्रमा के अश्व कितने हैं और अप्सराओं का उद्भव कैसे हुआ था इत्यादि। साथ ही उन्होंने बौद्ध धर्म के कतिपय पहलुओं पर भी तीव्र प्रकाश डाला था। हो सकता है कि व्याडि बौद्ध रहे हों अथवा उन्होंने बौद्धधर्म के विषय में व्यापक अध्ययन किया हो।

पुरुषोत्तमदेव-रचित त्रिकाण्डशेष [ii. 7. 25] के अनुसार कात्य, कात्यायन और वररुचि एक ही व्यक्ति के नाम हैं; किंतु कात्य, जिन्होंने कि एक समग्र कोष का संकलन किया था लिङ्गानुशासन—जिसका अपर नाम लिङ्ग-शेष-विधि है—के रचयिता वररुचि से भिन्न प्रतीत होते हैं; क्योंकि प्राचीन लेखक हर्षवर्धन, वामन और सर्वानन्द एक स्वर से लिङ्गानुशासन को वररुचि की रचना बताते हैं, जबकि क्षीरस्वामी एवं हेमचन्द्र कात्य से उद्धरण देते हैं—न कि वररुचि से—जो उद्धरण कि प्रपूर्ण कोष से लिये प्रतीत होते हैं न कि लिङ्गानुशासन से।

कात्य-रचित कोष में एकार्थ एवं अनेकार्थ दोनों प्रकार के शब्द रहे होंगे और उनके कोष का नाम नाममाला रहा होगा, क्योंकि क्षीरस्वामी ने [अमर० iii. 3. 312] नाममाला के एक भाग को कात्य की रचना बताया है।

सायण ने अपनी धातुवृत्ति में [भू धातु पृ० 30] भागुरि के कोष का एक पूरा श्लोक दिया है। सर्वानन्द, रायमुकुट आदि अमरकोष के टीकाकारों ने अपनी टीकाओं में भागुरिरचित त्रिकाण्डकोष से अनेक उद्धरण दिये हैं। निश्चय ही यह 'त्रिकाण्ड' अमरकोष से—जिसका नाम भी त्रिकाण्ड है—भिन्न रचना थी।

सर्वानन्द के अनुसार [ ननु रत्नकोशादिवत् स्त्रीपुंनपुंसककाण्डविधानेनैव वचनमुचितम् ] रत्नकोष का विभाजन लिङ्गों के आधार पर हुआ होगा।

क्षीरस्वामी एवं हेमचन्द्र ने 'माला' और 'माला' के लेखक को अनेक बार याद किया है। हो सकता है कि यह 'माला' 'अमरमाला'-नामक कोष से अभिन्न रही हो जिसके उद्धरण एक-दो बार क्षीरस्वामी एवं हेमचन्द्र ने दिये हैं। रायमुकुट ने अमरकोष ii. 5. 15 पर एक और त्रिकाण्डचिन्तामणि ने i.9.9 पर दूसरा उद्धरण 'अमरमाला' से दिया है, जो क्षीरस्वामी के उन्हीं स्थलों पर दिये विवेचन के अनुसार 'माला' से लिये गये हैं।

संभवतः माला अपर नाम 'अमरमाला' का लेखक कोई अमरदत्त रहा हो जो कि अमरकोष के कर्ता अमरसिंह से भिन्न था और जिसे हलायुध प्रामाणिक कह कर याद करते हैं।

वाचस्पति की रचना संभवतः 'शब्दार्णव' रही हो, जोकि एकार्थक शब्दों का अच्छा-खासा भण्डार था और जिसमें कतिपय शब्दों के अक्षर-विन्यास पर भी विचार किया गया था। हेमचन्द्र ने अभिधानचिन्तामणि पर लिखी अपनी टीका के आमुख में वाचस्पति का प्रमाणरूपेण चिन्तन किया है।

धन्वंतरि ने—जो कि अमरसिंह का पूर्ववर्ती था—वनस्पति-वर्ग पर एक निघण्टु लिखा था। किंतु अब तक जिन कोषकारों की चर्चा की गई है वे, उनका समय, एवं उनकी रचनाएं संभावना के स्तर पर हैं; निश्चय के साथ उनके विषय में कुछ भी कह सकना दुष्कर है।

किंतु अब हम आते हैं अमरसिंह पर, जिसकी रचना अमरकोष अपनी कोटि की रचनाओं में सर्वोत्तम है और जिसके सर्वातिशायी प्रचलन के कारण पूर्ववर्ती रचनाएं काल-कवलित हो गईं।

अमरकोष में तीन काण्ड हैं और प्रत्येक काण्ड में अनेक वर्ग हैं। रचना के विषय में अमरसिंह स्वयं

कहते हैं :

> समाहृत्यान्यतन्त्राणि संक्षिप्तैः प्रतिसंस्कृतैः।
> संपूर्णमुच्यते वर्गैर्नामलिङ्गानुशासनम् ॥

पूर्ववर्ती तन्त्रों का इसमें समाहरण है, पूर्वतन्त्रों का इसमें संक्षेपण है, पूर्वतन्त्रोक्त शब्दों को इसमें संस्कार करके अर्थात् पूरी तरह जाँच करके उत्कृष्ट रूप में रखा गया है; यह संपूर्ण है [जबकि त्रिकाण्ड, उत्पलिनी आदि नाम-मात्र-प्रतिपादक हैं, वररुच्यादि की रचनाएं लिङ्गमात्रप्रतिपादक हैं]; वर्गों में विभक्त है : इसमें नाम एवं लिङ्ग दोनों ही का अनुशासन है। स्पष्ट है कि ऐसे संक्षिप्त एवं परिपूर्ण कोष के उदय हो जाने पर जनता ने पूर्ववर्ती एकाङ्गी कोषों का परित्याग कर दिया और अष्टाध्यायी के समान अमरकोष का दैनिक पाठ भी संस्कृत की आरम्भिक कक्षाओं में अनिवार्य बन गया। हम स्वयं बचपन में अष्टाध्यायी के सूत्रों का एवं अमरकोष के श्लोकों का आदि से अन्त तक और अन्त से आदि तक पारायण कर लिया करते थे।

अमरकोष के प्रथम काण्ड में स्वर्, व्योमन्, दिश्, काल, धी, शब्दादि, नाट्य, पातालभोगिन्, नरक और वारिवर्ग ये दस वर्ग हैं। नमूना देखिये :

> स्वरव्ययं स्वर्ग-नाक-त्रिदिव-त्रिदशालयाः।
> सुरलोको द्यो-दिवौ द्वे स्त्रियां क्लीबे त्रिविष्टपम् ॥ i. 1.7.

सप्तम श्लोक से ३३वें श्लोक तक व्योमवर्ग है, जिसमें सभी देव-देवियों के नाम आ जाते हैं।

द्वितीय काण्ड में भूमि, पुर्, शैल, वनौषधि, सिंहादि, मनुष्य, ब्रह्मन्, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र, ये दस वर्ग हैं, जबकि तृतीय काण्ड में विशेष्यनिघ्न, संकीर्ण, नानार्थ, अव्यय और लिङ्गादि संग्रह-वर्ग हैं। तृतीय काण्ड का तृतीय श्लोक यों है :

> सुकृती पुण्यवान् धन्यः महेच्छस्तु महाशयः।
> हृदयालुः सुहृदयः महोत्साहो महोद्यमः ॥

संकीर्ण-वर्ग का आरम्भ यों है :

> प्रकृतिप्रत्ययार्थाद्यैः संकीर्णे लिङ्गमुन्नयेत्।
> कर्म क्रिया तत्सातत्ये गम्ये स्युरपरस्पराः ॥
> साकल्यासङ्गवचने पारायणतुरायणे।
> यदृच्छा स्वैरिता हेतुशून्या त्वास्था विलक्षणम् ॥

कोष के किसी भी घटक की दृष्टि से अमरकोष को परखिये, आप उसे सर्वोत्तम पाएंगे, सर्वकला-समन्वित पाएंगे। स्वाभाविक था कि सब तालों को खोल देने वाली ऐसी रजत-कुञ्जी हाथ में आ जाने पर शास्त्रागार में प्रवेश के इच्छुक पुरानी कुञ्जियों के गुच्छों को फेंक देते—और फिर हुआ भी तो ऐसा ही।

अमरसिंह बौद्धधर्मानुयायी थे। कहा जाता है कि आप विक्रमादित्य के नौ रत्नों में एक थे। किंवदन्ती सत्य हो या असत्य छठी शती से पूर्व ही आपकी रचना इतनी प्रथित हो चुकी थी कि छठी शती में ही इसका अनुवाद चीनी भाषा में हो गया था। रचना की चातुरी अपूर्व थी। रचना का सौष्ठव अनुपम था—अमरसिंह के कोषचन्द्र के उदय हो जाने पर व्याडि, भागुरि एवं कात्य आदि सभी के कोषनक्षत्र सदा के लिये बुझ गये।

चौखम्बा से प्रकाशित अमरकोष की भूमिका में ग्रन्थ की 41 टीकाएं गिनाई गई हैं और इनमें भानुजी-दीक्षित रचित व्याख्यासुधा [रामाश्रमी] की श्रेष्ठता ख्यापित की गई है। किंतु क्षीरस्वामी की अमरकोषोद्घाटन एक प्रामाणिक रचना है, जो कि 920-1140 के मध्य लिखी गई थी, क्योंकि उसमें भोज से [1018-1060] उद्धरण लिये गये हैं और वर्धमान [1140] ने अपनी गणरत्नमहोदधि में क्षीरस्वामी से उद्धरण दिया है। क्षीरस्वामी ने अपनी टीका में गौड, उपाध्याय एवं श्रीभोज-नामक व्याख्याकारों की ओर संकेत किया है, किंतु ये टीकाएं आज उपलब्ध नहीं हैं। 1159 में बंगाल के सर्वानन्द वन्द्यघटीय ने अपनी प्रसिद्ध टीका-सर्वस्व लिखी, जिसमें आपने 10 टीकाओं से सहायता ली थी। रायमुकुट ने अपनी पदचन्द्रिका में सर्वानन्द से प्रचुर सहायता ली है।

शरणदेव [1173] ने अपनी दुर्घटवृत्ति में सुभूति अथवा सुभूतिचन्द्रनामक बौद्ध टीकाकार की ओर संकेत किया है, जिसकी रचना तिब्बतन में सुरक्षित है।

बृहस्पति—अपर नाम रायमुकुटमणि अथवा रायमुकुट—ने 1431 में अपनी विदग्ध पदचन्द्रिका लिखी, जिसमें उन्होंने सोलह टीकाओं से सहायता ली थी।

भट्टोजिदीक्षित के पुत्र भानुजीदीक्षित ने अपनी व्याख्यासुधा 7वीं शती में रची, जो पाण्डित्य एवं उपयोगिता की दृष्टि से सर्वातिशायी साबित हुई।

नारायणशर्मा ने अपनी पदार्थकौमुदी—अपर नाम अमरकोषपञ्जिका—1619 में लिखी, जबकि रमानाथ विद्यावाचस्पति ने अपनी त्रिकाण्डविवेकनामक टीका 1633 में प्रकाशित की।

भरतमल्लिक—अपर नाम भरतसेन—ने अपनी मुग्धबोध-नामक टीका 18वीं शती के आसपास लिखी, जोकि वैदग्ध्य की दृष्टि से फुलझड़ी सी दीख पड़ी और जिसमें व्युत्पत्तियों का आधार बोपदेव के व्याकरण को बनाया गया।

मथुरेश विद्यालंकार ने अपनी सारसुन्दरी 1666 में रची, जिसमें व्युत्पत्तियों का आधार सुपद्म व्याकरण को बनाया गया।

कोलब्रुक ने अपने अमरकोष के संस्करण में इन टीकाकारों के अतिरिक्त अन्य 40 टीकाकारों का सहारा लिया है।

अग्निपुराण में भी एक कोष का संकलन मिलता है जो, हो-न-हो, अमरकोष ही का परिवर्तित रूप है। हाँ, वर्गों का विभाजन अग्निपुराण ने यों किया है : (1) स्वर्गपातालादिवर्ग, (2) अव्ययवर्ग, (3) नामार्थवर्ग, (4) भूमिवनौषध्यादिवर्ग, (5-7) ब्रह्मक्षत्रविट्शूद्रादिवर्ग, और (8) सामान्यनामलिङ्गानि।

पुरुषोत्तमदेव रचित त्रिकाण्डशेष, हारावली एवं वर्णदेशना-नामक कोष सर्वानन्द [1159] से पहले लिखे जा चुके थे; क्योंकि सर्वानन्द ने इन तीनों ही में से उद्धरण दिये हैं। अमरसिंह की न्याईं पुरुषोत्तमदेव भी बौद्धधर्मानुयायी थे। पुरुषोत्तमदेव का त्रिकाण्डशेष अमरकोष का पूरक है। अमरकोष के समान त्रिकाण्डशेष का विभाजन भी काण्डों और वर्गों में है। अमरकोष ने बुद्धों के 17 नाम दिये हैं; त्रिकाण्डशेष ने इनमें 37 और जोड़ दिये हैं गौतमबुद्ध के नाम अमरकोष में 7 हैं; त्रिकाण्डशेष ने इनमें 3 और जोड़ दिये हैं।

हारावली के 270 पद्यों में लेखक ने अप्रचलित शब्दों का संकलन किया है। वर्णदेशना गद्य में है और इसमें शब्दों के अक्षर-विन्यास [spelling] पर प्रकाश डाला गया है, यथा : खुर—क्षुर, शिंहाणक—शिङ्घाणक।

शाश्वत के अनेकार्थसमुच्चय में 800 अनुष्टुप् पद्य हैं। इसके 6 खण्ड हैं, किंतु शब्दों के चयन में विवेक नहीं बरता गया। अनेकार्थसमुच्चय एवं अमरकोष में समानता प्रस्फुट है; और हो सकता है कि अनेकार्थसमुच्चय का संकलन अमरकोष के बाद हुआ हो। क्षीरस्वामी ने शाश्वत से उद्धरण दिये हैं; फलतः संभव है कि शाश्वत ने छठी शती में अनेकार्थसमुच्चय का संकलन किया हो।

भट्ट हलायुध की अभिधानरत्नमाला में 5 काण्ड हैं : स्वर्, भूमि, पाताल, सामान्य एवं अनेकार्थकाण्ड। इसमें 900 के लगभग पद्य हैं जोकि विभिन्न छन्दों में हैं। हलायुध ने अमरदत्त, वररुचि, भागुरि एवं वोपालित को प्रमाण माना है, और वोपालित एवं हलायुध से उद्धरण 12वीं शती से आगे आम हो जाते हैं। वोपालित का नाम महेश्वर [1111] ने आदर से लिया है और हलायुध को मंख ने [1150] प्रमाणरूपेण उद्धृत किया है। संभव है हलायुध 10वीं शती के मध्य हुए हों, जैसी कि लुडविग हेलर एवं आर. जी. भण्डारकर ने संभावना की है।

यादवप्रकाश-रचित वैजयन्तीकोष के दो भाग हैं : एकार्थक एवं अनेकार्थक। एकार्थक शब्दों के पांच काण्ड हैं : स्वर्ग, अन्तरिक्ष, भूमि, पाताल, सामान्य। अनेकार्थक शब्दों के तीन : द्व्यक्षर, त्र्यक्षर, शेष। प्रत्येक काण्ड अध्यायों में विभक्त है। एकार्थक और अनेकार्थक दोनों ही खण्ड वैजयन्ती के अमरकोष की अपेक्षा अधिक समृद्ध हैं। प्रत्येक काण्ड का विभाजन लिङ्गों के आधार पर है : पुंल्लिङ्गाध्याय, स्त्रीलिङ्गाध्याय, नपुंसकलिङ्गाध्याय, अर्थवल्लिङ्गाध्याय एवं नानालिङ्गाध्याय। वैजयन्ती में वैदिक शब्दों को भी स्थान मिला है।

कहा जाता है कि यादवप्रकाश स्वामी रामानुज के शिष्य थे जिनका समय 1017-1137 बताया जाता है। फलतः वैजयन्ती का संकलन 11वीं शती के मध्य हुआ होगा। यादवप्रकाश का जन्म-स्थान कंजीवरम के समीप तिरुप्पुट्टकुली बताया जाता है।

महेश्वर-रचित विश्वप्रकाश में शब्दों के अन्तिम व्यञ्जन के आधार पर अनुष्टुप् में नानार्थक शब्दों का संचयन है; इनमें प्रथम कैकक रखे गये हैं, फिर कद्विक और बाद में कत्रिक—इसी प्रकार आगे भी। महेश्वर ने अपनी रचना के आमुख में भोगीन्द्र, कात्यायन, साहसाङ्क, वाचस्पति, व्याडि, विश्वरूप, अमर, मङ्गल [अथवा अमर-मङ्गल], शुभाङ्क [अथवा शुभाङ्ग], बोपालित एवं भागुरि का अभिनन्दन किया है।

अपनी रचना-शती ही में विश्वप्रकाश की किरणें देश भर में फैल गई थीं; तभी तो सर्वानन्द [1159] ने बंगाल में और हेमचन्द्र [1088-1170] ने गुजरात में अपनी रचनाओं में इसमें से उद्धरण दिये हैं।

मङ्ख ने अपने अनेकार्थकोष की रचना भागुरि, कात्य, हलायुध, दुग्ग, अमरसिंह, शाश्वत एवं धन्वंतरि की रचनाओं के आधार पर की है। विश्वप्रकाश के समान अनेकार्थकोष का विभाजन भी शब्दों के अन्तिम व्यञ्जनों के आधार पर हुआ है, और इसमें भी पहले एक क वाले शब्द, फिर दो क वाले शब्द और फिर तीन क वाले शब्द सजाये गये हैं। विश्वप्रकाश के समान अनेकार्थकोष भी क्ष् को ह् के बाद रखता है और अव्ययों को सबके बाद में। इसमें 1007 पद्य हैं।

कहा जाता है कि मङ्ख एवं श्रीकण्ठ-चरित के लेखक दोनों अभिन्न थे—जोकि कश्मीर के राजा जयसिंह के काल [1128-1149] में हुए थे।

कोषकार अजयपाल, तारपाल, दुर्ग, धनंजय, धरणि, धर्म, मुनि, रन्तिदेव, रभसपाल, रुद्र, विश्वरूप, बोपालित और शुभाङ्ग के नाम 11वीं-12वीं शती के ग्रन्थों में यत्र-तत्र पढ़ने को मिल जाते हैं, और इसी काल की रचनाओं में निगमाभिधान एवं नाममाला आदि कोषों के नाम भी सामने आते हैं।

अजयपाल की रचना नानार्थसंग्रह में—जिसमें से सर्वानन्द एवं केशवस्वामी ने पर्याप्त उद्धरण दिये हैं—1730 के लगभग पद्य हैं, जिनमें से अधिकतर शाश्वतकोष में आ गये हैं। इसका विभाजन शब्दों के आद्य अक्षरों के आधार पर हुआ है। नानार्थसंग्रह ने क्ष् को स्वतन्त्र अक्षर माना है और अव्ययों को एक स्थान पर एकत्र न करके हर अध्याय के अन्त में कुछ-कुछ करके सजाया है।

तारपाल का रचा कोई भी कोष इस समय सामने नहीं है। दुर्ग से क्षीरस्वामी एवं हेमचन्द्र दोनों ने पर्याप्त उद्धरण दिये हैं। हो सकता है कि उनका रचा कोष अमरकोष के समान रहा हो और उसका विभाजन भी एकार्थक एवं नानार्थक शब्दों के आधार पर ही हुआ हो। संभव यह भी है कि वे एवं वैयाकरण दुर्गसिंह दोनों एक रहे हों, जिनकी कातन्त्र पर टीका प्रसिद्ध है।

धनंजय-रचित नाममाला में तीन अध्याय हैं : शब्दसंकीर्णरूपण, शब्दसंकीर्णप्ररूपण और शब्दविस्तीर्ण-रूपण-परिच्छेद। धनंजय दिगम्बर जैन थे और वे कर्णाटक के थे। उन्होंने द्विसंधान-काव्य की रचना भी की थी जिसके चार जगह उद्धरण गणरत्नमहोदधि में मिलते हैं। पता नहीं क्यों धनंजय के कोष से विद्वानों ने उद्धरण नहीं के तुल्य दिये हैं।

धरणिदास ने अपने अनेकार्थ-कोष—अपरनाम धरणिकोष अथवा धरणि—का विभाजन शब्दों के अन्तिम व्यञ्जनों के, और फिर उनकी संख्या एक, दो, तीन आदि के आधार पर किया है। अजयकोष के समान अनेकार्थ-कोष ने भी क्ष् को स्वतन्त्र अक्षर माना है। धरणिदास संभवतः 12वीं शती में हुए थे। आप की रचना में से सर्वानन्द ने अनेक उद्धरण दिये हैं।

धर्म का संकेत मेदिनी में अनेक स्थानों पर मिलता है। मुनि—जिनका नाम क्षीरस्वामी एवं हेमचन्द्र ने अनेक स्थानों पर आदर के साथ लिया है—संभवतः कात्य से अभिन्न रहे हों, जबकि कुछ विद्वान् उन्हें व्याडि से अभिन्न बताते हैं। कोष इनका भी अप्राप्य है।

रन्तिदेव की रचना रन्तिकोष से सर्वानन्द ने दो उद्धरण दिये हैं। इनके कोष में भी एकार्थक एवं नानार्थक

दोनों कोटि के शब्द रहे होंगे।

रभस अथवा रभसपाल, जिनके उद्धरण क्षीरस्वामी की टीका में पर्याप्त संख्या में मिलते हैं, संभवतः अमरसिंह से बाद के हैं।

रुद्र के उद्धरण सर्वानन्द, मल्लिनाथ और मेदिनीकोष में यत्र-तत्र मिलते हैं। इनके कोष में भी एकार्थक एवं अनेकार्थक शब्दों का संचयन शब्दों के अन्तिम व्यञ्जनों के आधार पर किया गया होगा।

वोपालित [गोपालित] का नाम हलायुध, महेश्वर एवं मेदिनीकार ने आदर से लिया है। प्रतीत होता है कि उनके कोष का आधार शब्दों का लिङ्ग रहा था, और उस कोष का कुछ भाग आर्या छन्द में लिखा गया था।

शुभाङ्क अथवा शुभाङ्ग को महेश्वर एवं मेदिनीकार ने प्रमाण माना है। सर्वानन्द ने इनकी रचना से तीन उद्धरण दिये हैं। इनके कोष का नाम उत्पलिनी था।

प्रख्यातनामा जैनमुनि हेमचन्द्र [1088-1175], जिन्हें कलिकालसर्वज्ञ कह कर पुकारा जाता है, राजा जयसिंह और कुमारपाल के समय में हुए थे। आपने चार कोषों की रचना की थी : अभिधान-चिन्तामणि, अनेकार्थ-संग्रह, निघण्टु-शेष, एवं देशीनाम-माला। इनमें प्रथम समानार्थक शब्दों का कोष है, दूसरा अनेकार्थक शब्दों का, तीसरा ओषधि-नामों का, और चतुर्थ प्राकृत-कोष है।

अभिधान-चिन्तामणि में 6 काण्ड हैं : देवाधिदेव, देव, मर्त्य, भूमि अथवा तिर्यक्, नारक, और सामान्य। प्रथम काण्ड में जैन देवता एवं जैन परिभाषावलि है, द्वितीय में हिन्दू एवं बौद्धधर्म के देवता एवं तत्संबन्धी पारिभाषिक शब्द, तृतीय में मानव अपने विभिन्न संबन्धों में, चतुर्थ में तिर्यक् जगत्, पञ्चम में पातालवासी जगत्, और षष्ठ में भाववाचक नाम, विशेषण और अव्यय संकलित हैं। 1542 पद्यों के इस कोष में विभिन्न छन्द अपनाये गये हैं।

अभिधान-चिन्तामणि पर स्वयं हेमचन्द्र ने टीका लिखी है, और इसमें 80 से अधिक प्रामाणिक लेखकों के नाम आये हैं, जिनमें 30 से अधिक कोषकार हैं। वासुकि, व्याडि, धनपाल, और वाचस्पति का नाम आरम्भ में आया है। इसमें अमर, कात्य, दुर्ग, धन्वंतरि, भागुरि, भोज, शाश्वत, हलायुध और यादव से उद्धरण लिये गये हैं; इन सभी का उपयोग हेमचन्द्र ने अपनी टीका के निर्माण में किया होगा।

अभिधान-चिन्तामणि को आदर्श मान कर शुभशीलगणि ने [15वीं का द्वितीयार्ध] पञ्चवर्गनाम-संग्रह, भानुचन्द्रगणि ने [1605 अकबरयुग] विविक्तनाम-संग्रह, साधुसुन्दरगणि ने [ 17वीं का आरम्भ ] शब्दरत्नाकर, और जिनदेव मुनीश्वर ने अभिधान-चिन्तामणि-शिलोञ्छ की रचना की।

हेमचन्द्र के अनेकार्थसंग्रह में 1829 पद्य हैं, और इसका विभाजन अक्षरों की संख्या के आधार पर 6 काण्डों में हुआ है; सातवां परिशिष्ट-काण्ड अव्ययों पर है। प्रथम काण्ड में एकाक्षर शब्द [कः, कम् आदि], द्वितीय में द्वि-स्वर, तृतीय में त्रि-स्वर [अणुक आदि], चतुर्थ में चतुः-स्वर [अङ्गारक आदि], पञ्चम में पञ्च-स्वर [आच्छुरितक, हिरण्यरेतस्], और षष्ठ में षट्-स्वर [ग्राममद्गुरिका—विष्वक्सेनप्रिया] शब्दों का संग्रह है। सप्तम परिशिष्ट-काण्ड में पहले काण्डों की तरह स्वरसंख्याक्रम से अव्ययों का संचयन है।

केशवस्वामि-रचित नानार्थार्णवसंक्षेप के 5800 पद्यों में नानार्थक शब्दों का विदग्ध संकलन है। इसमें 6 काण्ड हैं और प्रत्येक काण्ड में स्त्रीलिङ्ग, पुंल्लिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग, वाच्यलिङ्ग, एवं नानालिङ्ग शब्दों के आधार पर 5 अध्याय हैं, प्रत्येक अध्याय में शब्दों का संकलन उनके आद्य अक्षर के आधार पर है। यह सभी विशेषताएं वैजयन्ती कोष में भी हैं, जिसके समान ही नानार्थार्णवसंक्षेप में भी वैदिक शब्दों की पर्याप्त संख्या है। प्रस्तुत कोष में अजय, अमरदत्त, अमरसिंह, भागवृत्ति, भागुरि, भट्टि, भोजराज, धनंजय, हलायुध, हर्षनन्दी, जयादित्य, कात्य, क्षीरस्वामी, माधवाचार्य, माघ, निरुक्त, मङ्गल, रभस, सज्जन, शाकटायन, समाम्नाय, शाश्वत, स्कन्दस्वामी, सुश्रुत, वैजयन्ती, वाक्पति, वररुचि आदि को प्रामाणिकरूपेण याद किया है।

केशवस्वामी ने नानार्थार्णवसंक्षेप के आदि में अपने अभिभावक चोलराजा राजराज का अभिनन्दन किया है। राजराज का समय 13वीं शती है।

प्राणकर के सुपुत्र मेदिनीकर द्वारा रचित मेदिनी-कोष का निर्माण विश्वप्रकाश के आधार पर हुआ है। इसमें

कैकक, क-द्विक, क-त्रिक, क-चतुष्क, क-पञ्चक, क-षट्क [ग्राममद्गुरिका] आदि शब्दों का संकलन करके खैकक, ख-द्विक, ख-त्रिक, ख-चतुष्क, ख-पञ्चक [मलिनमुख] शब्दों का, फिर गैकक, ग-द्विक, ग-त्रिक, ग-चतुष्क, ग-पञ्चक [नाड़ीतरङ्ग] आदि शब्दों का संग्रह करते हुए ह-पञ्चक [ प्रपितामह ] तक के शब्दों को लिया गया है। बाद में पूर्वोक्त क्रम से ही अव्ययों का संकलन है। ग्रन्थ की समाप्ति मेदिनिकर ने इन शब्दों में की है :

उत्पलिनी-शब्दार्णव-संसारावर्त-नाममालाख्यान् ।
भागुरि-वररुचि-शाश्वत-वोपालित-रन्तिदेव-हर-कोषान् ।।
अमर-शुभाङ्क-हलायुध-गोवर्धन-रभसपाल-कृतकोषान् ।
रुद्रामरदत्ताजय-गङ्गाधर-धरणिकोषांश्च ।।
हारावल्यभिधानं त्रिकाण्डशेषं च रत्नमालां च ।
अपि बहुदोषं विश्वप्रकाशकोषं च सुविचार्य ।।
वाग्भट-माधव-वाचस्पति-धर्म-व्याडि-तारपालाख्यान् ।
अपि विश्वरूप-विक्रमादित्य-नामलिङ्गानि सुविचार्य ।।
कात्यायन-वामन-चन्द्रगोमि-रचितानि लिङ्गशास्त्राणि ।
पाणिनिपदानुशासनपुराणकाव्यादिकं च सुनिरूप्य ।।
षट्शत-गाथा-कोष-प्रणयन-विख्यात-कौशलेनायम् ।
मेदिनिकरेण कोषः प्राणकरसूनुना रचितः ।।

मेदिनिकर-संकेतित आचार्यों का समय 1159 से पहले है। पद्मनाभदत्त ने अपनी पृषोदरादिवृत्ति 1375 ईसवी में लिखी और उसने अपने रचे भूरिप्रयोग में मेदिनिकर को उद्धृत किया, जबकि मल्लिनाथ ने माघटीका [II.65] में मेदिनिकर को स्मरण किया है। हो सकता है मेदिनिकर 12वीं शती में हुए हों।

पांच काण्डों में प्रस्तुत शब्दरत्नप्रदीप से सुमतिगणि ने अपनी गणधरसार्धशतकवृत्ति में—जिसका रचनाकाल 1295 है—अनेकानेक उद्धरण दिये हैं। संभवतः यह कल्याणमल्ल-रचित शब्दरत्नदीप का ही दूसरा नाम रहा हो।

अपवर्गनाममाला—अपरनाम पञ्चवर्गपरिहारनाममाला—के प्रणेता जिनभद्रसूरि थे और इनकी रचना 12वीं शती में निर्मित हुई थी।

महीप ने शब्दरत्नाकार की रचना 1374 में की थी और इसमें नानार्थक शब्दों को अपनाया था।

पद्मनाभदत्त के भूरिप्रयोग की रचना 1375 में हुई थी। इसमें एकार्थक शब्दों की संख्या अनेकार्थक शब्दों से न्यून थी।

भूरिप्रयोग के समान ही रामेश्वर शर्मा की शब्दमाला है। आप का समय अनिर्धारित है।

इरुपगदण्डाधिनाथ अथवा भास्कर की नानार्थरत्नमाला एक अच्छा खासा कोष है। भास्कर [14वीं शती के अपरार्ध में] विजयनगर के राजा हरिहर द्वितीय के समाश्रित थे।

जटाधर ने अपने अभिधानतन्त्र का निर्माण अमरकोष के आधार पर किया है। आप बंगाल में चिटगांव के निवासी थे और राममुकुट से पहले हुए थे।

गदसिंह-रचित नानार्थध्वनिमञ्जरी में 88 श्लोक हैं। गदसिंह ने रुद्र, गङ्गाधर, धरणि एवं रत्नकोष का नाम लिया है। 16वीं शती में हुए रघुनन्दन ने गदसिंह से उद्धरण दिये हैं।

रूपचन्द्र की रूपमञ्जरीनाममाला का प्रणयन 1588 में हुआ था। इसी काल अकबर के समसामयिक पुण्डरीक विट्ठल ने अपनी शीघ्रबोधनाममाला का निर्माण किया और पद्मसुन्दर ने अपने सुन्दरप्रकाशशब्दार्णव की रचना की।

16वीं शती के अन्तिम भाग में हर्षकीर्ति ने अपनी शारदीयाख्यनाममाला का संकलन किया। वामन भट्टबाण-प्रणीत शब्दचन्द्रिका एवं शब्दरत्नाकर की रचना—जिसमें 3 काण्ड हैं—संभवतः 15वीं शती के आदि में हुई थी।

अप्पयदीक्षित-रचित नामसंग्रहमाला में एकार्थक शब्दों का समुच्चयन है। सहजकीर्ति का नामकोष—जिसमें 6 काण्ड हैं, और जिसमें लिङ्ग के निर्धारक नियम भी दिये हैं—1675 के आसपास लिखा गया था। आप ने संवत् 1683 में लोद्रपुर के पार्श्वजिन की वन्दना में एक कविता भी लिखी थी।

केशव की रचना कल्पद्रुकोष में 4000 पद्य हैं, और एकार्थक शब्दों का यह सबसे विपुल उपलब्ध आकर है। भूमि के लिये इसमें 64 शब्द हैं और अग्नि के लिये 114। इसमें 3 स्कन्ध हैं [भूमि, भुवस्, स्वर्ग] और हर स्कन्ध के अनेक प्रकाण्ड हैं। प्रथम प्रकाण्ड की समाप्ति यों है—कल्पद्रौ केशवकृते भूमिस्कन्धप्ररोहके। देशप्रकाण्डः प्रथमः साङ्गोऽयं सिद्धिमागतः ॥ दशम वनौषधि प्रकाण्ड में 600 श्लोक हैं और इसमें वनौषधि-नामों का सबसे प्रचुर विस्तार मिलता है।

कल्पद्रु का द्वितीय श्लोक यों है :

कात्य-वाचस्पति-व्याडि-भागुर्यमरमङ्गलाः। साहसाङ्क-महेशाद्या विजयन्ते जिनान्तिमाः ॥

प्रत्यक्षतः केशव ने अपनी रचना में कात्य, वाचस्पति, व्याडि, भागुरि, अमर, मङ्गल [अथवा अमरमङ्गल] के कोषों से सहायता ली थी और उसके अनेक श्लोक अमरकोष से अक्षरशः मिलते हैं। इसकी रचना 1660 में हुई थी।

मथुरेश विद्यालंकार—जिसने 1668 में अमरकोष पर सारसुन्दरी-नामक टीका लिखी थी—की रचना शब्दरत्नावलि अमरकोष से बहुत कुछ मिलती है। इसी शती में ज्योतिष [फलित एवं गणित दोनों] के शब्दों को लेकर वेदाङ्गराघव ने पारसीक-प्रकाश-नामक कोष लिखा।

नारायण के सुपुत्र विश्वनाथ की रचना कोषकल्पतरु में एकार्थक एवं नानार्थक दोनों प्रकार के शब्दों का संकलन है। विश्वनाथ ने महेश, हैम एवं मेदिनी की ओर संकेत किया है।

सुजन-रचित नानार्थपदपेटिका एवं शब्दलिङ्गार्थचन्द्रिका में नानार्थक शब्दों का संग्रह है। प्रथम का विभाजन शब्दों के अन्तिम व्यञ्जनों के आधार पर हुआ है, जबकि दूसरा एकलिङ्ग, द्विलिङ्ग, त्रिलिङ्ग शब्दों के आधार पर तीन काण्डों में विभक्त है।

विद्याढंवीर मिश्र की रचना पर्यायपदमञ्जरी में केवल पर्याय शब्दों का और उनकी शब्दशब्दार्थमञ्जूषा में एकार्थक एवं नानार्थक दोनों कोटि के शब्दों का संकलन है। महेश्वर की कृति पर्यायरत्नमाला में तीन परिच्छेद हैं; इसमें केवल समानार्थक पदों का समावेश है। धनंजय भट्टाचार्य की रचना पर्यायशब्दरत्नाकर में तीन तरङ्ग हैं। आपने नागेश की रचना शब्देन्दुशेखर की ओर संकेत किया है।

महादेव के सुपुत्र सारस्वत मिश्र की विश्वमेदिनी में तीन काण्ड हैं; इनमें क्रमशः नानार्थक, एकार्थक एवं अव्ययों का संकलन है।

विश्वकविविरचित विश्वनिघण्टु के तीन आश्वासों में नानार्थक नामों का सुन्दर समुच्चयन है। इनके अतिरिक्त श्रीमल्लभट्ट का आख्यातचिन्तामणि-नामक क्रियाकोष, महादेव वेदान्ती का अनादिकोष, सौरभी की एकार्थनाममाला, द्वयक्षरनाममाला, राघव कवि का कोशावतंस, भोज की नाममाला, त्र्यम्बक मिश्र का विशेषामृत, सहाजी का शब्दरत्नसमुच्चय, कर्णपूर का संस्कृतपारसीकप्रकाश और शिवदत्त का विश्वकोष भी कोष-परंपरा में स्मरणीय हैं।

राजा राधाकान्तदेव के शब्दकल्पद्रुम कोष का प्रकाशन 1822-58 में हुआ। संस्कृत की कोषमन्दाकिनी को आधुनिक प्रणाली में प्रवाहित करने का यह प्रथम प्रयास है, और स्तुत्य प्रयास है। कोष होने के साथ-साथ यह विश्वकोष का भी काम देता है; क्योंकि इसमें शब्दों की व्याख्या में समग्र उपलब्ध संस्कृत साहित्य का उपयोग किया गया है। हाँ, शब्दकल्पद्रुम ने वैदिक शब्द छोड़ दिये हैं।

शब्दकल्पद्रुम के आदर्श पर ही सुखानन्द ने अपना शब्दार्थचिन्तामणि [4 खण्ड, आगरा-उदयपुर 1864-1885] प्रकाशित किया और उसी को नमूना बनाकर तारानाथ तर्कवाचस्पति ने अपने वाचस्पत्य [20 खण्ड, 1873-84] की रचना की। वाचस्पत्य में वैदिक शब्द भी लिये गये हैं। किंतु उनकी व्युत्पत्ति में खींचातानी बरती गई है। संभवतः वाचस्पति ने अपने महान् कोष के संकलन में रोथ-बोहट्लिंग्क के महान् कोष [सेण्टपीटर्सबर्ग 1852-75] से सहायता ली है।

कतिपय कोष एकाक्षरों पर भी हैं। पुरुषोत्तमदेव का एकाक्षरकोष अभिधानसंग्रह के प्रथम खण्ड में प्रकाशित हुआ है। वररुचिप्रणीत एकाक्षराभिधान इसी प्रकार का कोष है। विश्वशंभु-रचित एकाक्षरनूतननाममाला 1867 में कराची के 'संस्कृतकोषयुग्म' में छपी थी।

सुधाकलश-प्रणीत एकाक्षरनाममाला 14वीं शती के प्रथमार्ध में बनी थी। राजा हरिहर [1350] के मन्त्री माधव की बनाई एकाक्षरनाममाला का विभाजन स्वर, व्यञ्जन एवं संयुक्ताक्षर इन तीन के आधार पर तीन काण्डों में हुआ था। 16वीं शती में चमके भरतसेन ने एकवर्णार्थसंग्रह-नामक कोश रचा था।

कतिपय कोशों में अक्षरविन्यास [spelling] के वैविध्य पर प्रकाश डाला गया है, जैसे: महेश्वर-रचित शब्दभेद-प्रकाश, वर्णदेशना, और पुरुषोत्तमदेव-रचित द्विरूपकोश। एक द्विरूपकोश की रचना नैषधलेखक श्रीहर्ष ने भी की थी! गदसिंह का ऊष्मविवेक 112 पद्यों में उन शब्दों का संकलन करता है जिनमें ऊष्मवर्णों का विपर्यास मिलता है।

17वीं शती में साधुसुन्दरगणि-रचित 1000 पद्यों के श्रीशब्दरत्नाकर में अभिधानचिन्तामणि की विभाजन-पद्धति अपनाई गई है। कृष्णकविरचित [1768] वैभाषिककोश के 11 सर्गों में 1111 पद्य हैं। 1781 में कृष्णकवि ने स्वयं अपनी रचना पर टीका लिखी थी।

आधुनिक कोशों में ग्लेनियन देमेत्रियस गेलेनोस की रचना दि सिनोनिमस संस्कृत ग्लॉस्सरी [1786-1833] बनारस में प्रकाशित हुई। इसमें शब्दों के षष्ठ्यन्त रूप देकर उनके आगे उनके पर्यायों की तालिका दी है। बोह-ट्लिंग्क के छोटे कोष में गेलेनोस से अनेक उद्धरण दिये गये हैं।

विभिन्न योरपीय भाषाओं में प्रकाशित अनेकानेक संस्कृत कोशों की ओर संकेत न करके कोषपरंपरा की सर्वश्रेष्ठ रचना संस्कृत वोर्टेरबूख [1852-1875, 1889] की ओर ध्यान दिलाना आवश्यक है। सात खण्डों में प्रकाशित इस महाकोष के प्रणयन का श्रेय प्रो. रुडेल्फ रॉथ एवं प्रो. ओट्टो बोहट्लिंग्क् को है, जिन्होंने हस्तलिखित ग्रन्थों के आधार पर इस अनुपम कोष का संकलन किया और इसे उस रूप में प्रकाशित किया जो अपनी पर्याप्तता, विदग्धता एवं प्रामाणिकता के लिये आज भी सर्वथा अनवद्य है। इस महाकोष के प्रकाशन का सेहरा सेण्ट पीटर्सबर्ग की एकेडमी आफ फाइन आर्ट्स ऐण्ड साइंसेज़ को है। वोर्टेरबूख को सामने रख कर अनेकानेक कोषों की रचना हुई, किंतु जो खूबी वोर्टेरबूख की थी वह आजतक उसकी अपनी ही बनी रही।

ऑक्सफर्ड विश्वविद्यालय के बोडन प्रोफेसर ऑफ संस्कृत सर मोनियर विलियम्स ने वोर्टेरबूख को आदर्श बनाकर, किंतु उससे भिन्न प्रणाली पर, अपने विशद संस्कृत-इंग्लिश कोष का संकलन किया, जिसे 1872 में ऑक्स फर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस ने प्रकाशित किया। इंग्लिश जगत् में यह कोष एक क्रान्तिकारी घटना थी: जनता ने इसका मुक्तकण्ठ गुणगान किया। प्रो० लियोमान एवं प्रो. कापेल्लर ने दृढ़ अध्यवसाय के साथ इस कोष का परिबृंहण एवं उपोद्बलन किया; परिणाम इसका आज हमारे सामने विपुलकाय संस्कृत-इंग्लिश कोष है, जिसकी जितनी भी प्रशंसा की जाय थोड़ी है।

कर्नल बोडन की विज्ञ को ध्यान में रखकर प्रो. ए. ए. मैकडानल ने भी एक प्रैक्टिकल संस्कृत-इंग्लिश कोष की रचना की; इसका प्रकाशन भी ऑक्सफर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस ने ही किया है।

इसी युग में पूना के ख्यातनामा प्रो. वामन शिवराम आप्टे ने अपने विपुलकाय संस्कृत-इंग्लिश कोष की रचना की, जिसका भारतीय जनता ने खुले हाथों स्वागत किया।

इन्हीं कोषों की परंपरा में वर्तमान कोष भी प्रस्तुत है। इसमें वैदिक शब्दों का संकलन नहीं है; उनके लिये इसी प्रकार का एक दूसरा कोष शीघ्र ही प्रकाशित होगा।

प्रस्तुत कोष में शब्दों का संचयन कोषों से न करके हमने प्रामाणिक ग्रन्थों से उन्हें स्वयं पढ़कर किया है और दुरूह शब्दों के अर्थ-विवरण में प्रामाणिक टीकाकारों का अनुगमन किया है।

इस कोष की विशेषताओं के विषय में न कह कर हम अन्त में यही कहेंगे :

भ्रान्तेः पुरुषधर्मत्वं पांशुमत्त्वं क्षितेरिव
तच्छोध्यं सर्वयत्नेन स्वागारमिव पण्डितैः ॥

सूर्यकान्त

# संक्षेप-सूची

APr. = अथर्वप्रातिशाख्यम्
Amara. = अमरकोषः
Artha. = अर्थशास्त्रम्, कौटलीयम्
AV. = अथर्ववेदः
Aśā. or Śā. = अभिज्ञानशाकुन्तलम्
Asa. = अलंकारसर्वस्वम्
Āpdh. = आपस्तम्बधर्मसूत्रम्
Uttara. = उत्तररामचरितम्
ṚV. = ऋग्वेदः
KPr. = काव्यप्रकाशः
Ki. or Kirāta. = किरातार्जुनीयम्
Ku. = कुल्लूकभट्टः, मनुस्मृति-व्याख्याता
KS. or Ku. = कुमारसंभवम्
Cā. = चारुदत्त-नाटकम्, भासनाटकचक्रे प्रकाशितम्
Tattva. = तत्त्वबोधिनी [ सिद्धान्त-कौमुदी-टीका ]
DKC. = दशकुमारचरितम्
Daśa. = दशरूपकम्
Dhvani. = ध्वन्यालोकः
Nala. = नलोपाख्यानम्
Nir. = निरुक्तम्
Nīti. = नीतिशतकम्
Nīla. = नीलकण्ठो महाभारतटीकाकारः
Naiṣadha. = नैषधीयचरितम्
Pa. = पञ्चरात्रम्, भासनाटकचक्रे प्रकाशितम्
Pañca. = पञ्चतन्त्रम्
Pat. = पतञ्जलिः, महाभाष्यकारः
P or Pā. = पाणिनिः
Prayau. = प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्, भासनाटकचक्रे
Pratimā. = प्रतिमानाटकम्, भासनाटकचक्रे
Prabodha. = प्रबोधचन्द्रोदयम्
Bhagī. = भगवद्गीता
BK. or Bhaṭṭi. = भट्टिकाव्यम्
Bharata. = भरतमुनिः नाट्यशास्त्रप्रणेता
Bhāvapra. = भावप्रकाशः, वैद्यकग्रन्थः
Madhyama. = मध्यमव्यायोगः, भासनाटकचक्रे
Malli. = मल्लिनाथः रघुवंशादिटीकाकारः
Manu. = मनुस्मृतिः
MBh. = महाभारतम्, नीलकण्ठीसहितम्
Māgha. or Śiśu. = शिशुपालवधम्, माघप्रणीतम्
Mudrā = मुद्राराक्षसम्
Mṛc. = मृच्छकटिकम्
Megha. = मेघदूतम्
Yā = याज्ञवल्क्यस्मृतिः
Yogadar. = योगदर्शनम्
Yogavā. = योगवासिष्ठम्
Rag. or Raghu. = रघुवंशम्
Rati. = रतिमञ्जरी
Rām. = Rāmāyaṇa with Govinda etc. in three volumes
Vāca. = वाचस्पतिमिश्रः, भामतीकारः
Vikrama. = विक्रमोर्वशीयम्
ŚBr. = शतपथब्राह्मणम्
Sṛṅgāra. = शृङ्गारशतकम्
Sāṁkhya. = सांख्यकारिका
SD. = साहित्यदर्पणः
Suś. = Suśrutam
Hari = हरिवंशः
Harṣa. = हर्षचरितम्

# अ

अंश (√अंश्) पुं० टुकड़ा, भाग, हिस्सा; portion, part, share. अंशम् न० दुःख; pain. तु० 'शंकेऽशं केन ताम्यति', किरात० 15. 10.

अंशक पुं० वैवाहिक लग्न, सुत; propitious time for marriage, son.

अंशु (√अंश्) पुं० किरण, सोम की डण्ठल; ray, shoot or stem of the Soma plant.

अंशुक न० महीन कपड़ा, पत्ता; fine cloth, leaf.

अंशुमत् पुं० किरणवाला, सूर्य; radiant, sun.

अंशुमालिन् पुं० सूर्य; sun.

अंस पुं० कन्धा; shoulder.

अंसद्वयस वि० कन्धे तक; reaching shoulder.

अंसल वि० मांसल, बलवान्; powerful, strong.

अंहस् (√अंह्) न० कष्ट, चिन्ता, पाप; distress, anxiety, sin.

अ-कद्वद वि० साधुवादी, प्रियभाषी; just in speech, applauding.

अ-कम्प वि० निश्चल, स्थिर; motionless, firm.

अ-कम्प्र वि० दे० 'अ-कम्प'.

अ-कर्तव्य वि० अकार्य, अनुचित कर्म; not to be done, improper act.

अ-कर्मक वि० बिना कर्म का (धातु); objectless.

अ-कल्क वि० निर्मल; pure.

अ-कल्प वि० (1) अस्वस्थ, बीमार; not healthy, ill. (2) अविचार्य; not to be guessed.

अ-कस्मात् क्रिवि० क्यों और कहां से के बिना, अचानक, एकाएक; unexpectedly, accidentally, suddenly.

अ-काण्ड वि० जिसका विचार तक न हो, एकाएक; unexpected, sudden.

—ण्डम् क्रिवि० अकारण; without cause.

—ण्डे क्रिवि० असमय; unexpectedly.

अ-कातर वि० निडर; undaunted.

अ-काम वि० इच्छारहित, अनभिलाषी, प्रेम से अछूता; one without desire, uneffected by love.

—मम् क्रिवि० बिना इच्छा के; unwillingly.

अ-कामतस् क्रिवि० बिना इच्छा के; involuntarily.

अ-कामता स्त्री० काम का अभाव; freedom from desire.

अ-कारण वि० कारणरहित; without a cause.

—म् क्रिवि० कारण के बिना; causelessly.

—णात् क्रिवि० बिना कारण; without a cause, for no reason.

अ-कार्य वि० न करने योग्य; not to be done.

—म् न० बुरा काम; misdeed.

अ-कार्यकारिन् वि० बुरा काम करनेवाला; an evil-doer.

अ-काल पुं० बुरा समय, खोटे दिन, दुर्भिक्ष; a wrong or bad time, not a high time, famine.

अ-कालक्षेप -म् क्रिवि० बिना देर के; without delay.

अ-कालज्ञ वि० समय को न जाननेवाला, समय को न परखनेवाला; not knowing or appreciating time.

अ-किंचन वि० जिसके पास कुछ न हो, निपट गरीब; utterly destitute, poor.

अ-किंचिज्ज्ञ वि० जो कुछ न जानता हो; knowing nothing.

अ-किंचित्कर वि० कुछ न करनेवाला; effecting nothing.

अ-कीर्तन न० अकथन; lack of mention.

अ-कीर्ति स्त्री० बदनामी, अपयश; non-fame, disgrace.

अ-कीर्तिकर वि० बदनामी करनेवाला; bringing disgrace.

अ-कुञ्चित वि० जो टेढ़ा न हो, सीधा; not crooked, straight.

अ-कुटिल वि० जो टेढ़ा न हो, सीधा, ईमानदार; not crooked, straight, honest.

अ-कुण्ठित वि० जो खुंडा न हो, तेज; not blunted, sharp.

—मति वि० तीव्र मति वाला; quick-witted.

अ-कुतश्चिद्भय वि० जिसे कहीं से भय न हो; affaid of nothing.

अ-कुतोभय वि० दे० 'अ-कुतश्चिद्भय'.

अ-कुप्य न० सोना-चांदी; gold and silver. (कुप्य— √कुप 'to be weak' का विपरीत)

अ-कुर्वत् वि० न करता हुआ; not doing.

अ-कुल वि० ओछे कुल का; low-born.

अ-कुलीन वि० ओछे कुल का; low-born.

अ-कुशल वि० अभागा, अचतुर; unlucky, unskilled.

अ-कुसीद वि० अगृध्नु, निःस्पृह; free from avarice or attachment.

अ-कूटात्म वि० निर्व्याज-हृदय, सीधा; straightforward.

अकूपार (1) पुं० सं० समुद्र; ocean. (2) वि० असीम; boundless.

अ-कृच्छ्र वि० दुःखाभाव वाला; having no pain.

—म् न० दुर्भाग्य, बुराई; evil.

**अ-कृत** वि० न किया हुआ, न तैयार, न पका, अपूर्ण ; not done, unprepared, uncooked, incomplete.
**अ-कृतक** वि० स्वाभाविक ; natural.
**अ-कृतज्ञ** वि० कृतघ्न ; ungrateful.
**अ-कृतबुद्धि** वि० कच्ची समझ का(=पाक) ; of unripe understanding.
**अ-कृतविद्य** वि० जिसने पढ़ा न हो ; uninstructed.
**अ-कृतश्रम** वि० जिसने मेहनत न की हो ; having undergone no trouble.
**अ-कृतात्मन्** [ -त+आ- ] वि० अपरिष्कृत मन वाला ; of unformed mind.
**अ-कृतार्थ** [ -त+अ- ] वि० कार्य में विफल ; one having not accomplished the mission, a failure.
**अ-कृष्ट** वि० बिना खेत जोते पैदा हुआ ; growing wild.
**अ-कृष्टपच्य** वि० बिना हल चलाये पका ; ripe (grown) without ploughing (the field).
—**म्** न० बिना जुता खेत ; untilled soil.
**अ-कृष्टरोहिन्** दे० 'अ-कृष्टपच्य'.
**अक्त** (√अञ्ज्) वि० आंखों में अञ्जन डाले हुए ; with collyrium in the eyes.
**अ-क्रूर** वि० जो क्रूर अथवा कर्कश न हो, नरम, मुलायम ; not hard, tender, gentle.
**अ-क्रोध** (1) पुं० क्रोध का अभाव, शान्ति, समाई ; negation of anger or wrath, serenity or equanimity. (2) वि० क्रोध न करनेवाला ; not given to anger.
**अ-क्रोधन** वि० क्रोध से रहित, शान्त ; free from anger, calm.
**अ-क्लिष्ट** वि० न थका हुआ, क्लेश-रहित, आसान ; unwearied, not difficult, easy.
**अ-क्लीब** वि० नर, बहादुर ; manly, heroic.
**अ-क्लेद्य** (√क्लिद्) वि० जो गीला न हो ; not to be moistened.
**अक्ष -क्षाः** पुं० बहु० जुए के पासे ; dice for playing.
—**क्षः** पुं० धुरी ; axle.
—**क्षम्** न० इन्द्रिय ; organ of sense.
**अक्ष-ज्ञ** वि० जुए में चतुर ; skilled in dice.
**अ-क्षत** (√क्षण्) वि० जिसे चोट न लगी हो ; uninjured.
—**ताः** पुं० बहु० धान ; unhusked grain.
—**ता** स्त्री० कुमारी ; virgin.
**अक्षत-केशर** वि० जिसके गले के बाल न टूटे हों ; having an uninjured mane.
**अक्षन्** (=अक्षि) न० आंख ; eye.
**अक्षनैपुण -नैपुण्य** न० जुए में चातुर्य ; skill in dice.
**अक्षप्रिय** वि० जुए का शौकीन, जुए में जीतनेवाला ; fond of dice, lucky at play.

**अ-क्षम** वि० असमर्थ, अशक्त ; unable, incompetent to endure, unfit.
**अ-क्षमा** स्त्री० ईर्ष्या ; jealousy.
**अक्षमाला** स्त्री० माला ; rosary.
**अ-क्षमिन्** वि० निर्दय ; pitiless.
**अ-क्षय** वि० जिसका क्षय या नाश न हो ; imperishable. तु० 'अक्षयो जलधिः'.
**अ-क्षयाम्भस्** [ -य+अ- ] वि० नहीं समाप्त होता है जल जिसका ; possessing inexhaustible water.
**अ-क्षर** वि० जिसका नाश न हो ; imperishable.
—**म्** न० वर्ण, परब्रह्म ; a letter, Supreme deity.
**अक्षर-न्यास** पुं० लिखावट ; writing.
**अक्षर-भूमिका** स्त्री० पट्टी, स्लेट ; writing tablet, slate. तु० 'न्यस्ताक्षरामक्षरभूमिकायाम्', रघु० 18. 46.
**अक्षसूत्र** न० रुद्राक्षमाला ; rosary of Rudrākṣas.
**अ-क्षार** वि० जो खारा न हो ; not pungent.
**अ-क्षारलवण** वि० जो खारा एवं नमकीन न हो ; not pungent and salty.
**अक्षि** न० आंख ; eye.
**अक्षिकूट** न० आंख का कोना ; edge of the eye-socket.
**अ-क्षित** वि० जो नष्ट न हुआ हो अथवा जो समाप्त न हो ; not destroyed, inexhaustible.
**अक्षिनिकाणम्** [ √कण् बन्द करना ] क्रिवि० आंख बन्द करके ; closing the eyes. (अक्षिनिकाणं जल्पति).
**अक्षिश्रवस्** पुं० साँप ; serpent.
**अ-क्षीण** वि० स्वस्थ ; sound. तु० अक्षीणं मां कुरु.
**अ-क्षुण्ण** वि० जिसे चोट न लगी हो, नया, विशिष्ट ; uninjured, new, peculiar.
**अ-क्षेत्र** न० न जुता खेत या जमीन ; untilled soil.
**अ-क्षेत्रिन्** वि० जिसके पास खेत न हो ; owning no field.
**अक्षोट** न० पुं० अखरोट का फल या पेड़ ; a walnut (fruit) or tree.
**अ-क्षोभ्य** वि० जिसमें क्षोभ न हो, अचल, शान्त ; not to be shaken, imperturbable.
**अक्षौहिणी** [ -क्ष+ऊहिनी ] स्त्री० परिपूर्ण सेना ( जिसमें २१८७० हाथी हों, २१८७० रथ हों, ६५६१० घोड़े हों, १०९३५० पैदल सिपाही हों); a complete army (consisting of 21870 elephants, 21870 chariots, 65610 horses, 109350 infantry).
**अ-खण्ड** वि० जिसके टुकड़े न हों, पूर्ण ; indivisible, entire.
**अ-खण्डमण्डल** वि० पूर्ण मण्डल वाला ; of complete disc.
**अ-खण्डित** वि० जो टूटा न हो, जिसे चोट न लगी हो ; unbroken, uninjured.
**अ-खर्व** वि० विशाल ; large.

अ-खिल वि० जिसमें व्यवधान न हो, पूर्ण, सारा ; without a gap, complete.

अ-ग पुं० अचल, पर्वत ; not moving, mountain.

अ-गण्यता स्त्री० असंख्येयता, अनगिनतपन ; countlessness. —ण्यम् न० सब कुछ ; everything.

अ-गति (1) सं० स्त्री० रास्ता या चारा नहीं, लाचारी ; no way, helplessness. (2) वि० वह जिसकी गति न हो ; one without a shift.

अ-गतिक वि० जिसका चारा न हो ; having no resource left.

—का गतिः, आख़िरी चारा ; very last resource.

अ-गद (1) पुं० स्वास्थ्य, दवा, काट ; health, medicine, antidote. (2) वि० रोग-रहित, स्वस्थ ; healthy, wholesome. तु० अगदतन्त्र ; toxicology.

अ-गदकार पुं० वैद्य ; physician.

अ-गम्य वि० जिसके पास न पहुंचा जा सके, जिसके पास नहीं जाना चाहिये, अबोध्य; inaccessible, that should not be approached (another's wife), unintelligible.

अ-गम्या-गमन न० अगमनीय स्त्री से संबन्ध ; illicit intercourse.

अ-गर्व वि० अभिमान-रहित ; free from pride.

अगस्त्य पुं० एक वैदिक ऋषि। इसी ने दक्षिण में आर्य-सभ्यता का प्रचार किया था ; a Vedic sage. He introduced Aryan civilization into South India.

अगस्त्य-आश्रम पुं० नासिक के पूरब में अकोल्ह के पास ; was situated at Akolha to the east of Nāsik.

अ-गाध वि० जिसकी थाह न हो, अथाह, बहुत गहरा ; not shallow, unfathomable, very deep.

अगार पुं० न० घर, मकान, पंडाल ; house, abode.

अ-गुण (1) पुं० गुणों का अभाव, बुराई, दोष काम क्रोध आदि ; lack of virtue, demerit, defect, vice, vices like lust and anger. (2) वि० निर्गुण, नाचीज, खराब ; void of qualities, worthless, vicious.

अ-गुणीभूत वि० जो गौण न बन गया हो ; not become subordinate.

अ-गुण्य वि० गुणरहित ; worthless.

अ-गुरु वि० [ स्त्री-र्वी ] जो भारी या दीर्घ न हो, हलका ; not heavy or elongated, light.

—रु, अगरु न० अगर ; aloe wood.

अ-गृध्नु वि० निर्लोभ, उदार ; free from avarice, liberal.

अग्नि ( √अञ्ज् ) पुं० आग, अग्निदेवता, ऋग्वेद का प्रधान देवता ; इसके तीन रूप हैं : सूर्य, विद्युत् एवं यज्ञिय अग्नि ; इसके तीन आवास हैं : आकाश, पृथ्वी एवं जल ; इन्द्र, सूर्य, अग्नि यह त्रयी अत्यन्त पावन है ; Fire, god of fire, the chief god of the Ṛgveda. His three forms are known: sun, lightning and sacrificial fire. Three-fold also is his dwelling: heaven, earth and waters. With Indra and Sūrya, Agni formed a triad of deities, lords respectively of wind, sun, and fire.

अ-गोचर वि० अविषय ; what is beyond reach. अगोचरो वाचाम्=वाणी का अविषय ; beyond description.

अ-गोह्य ( √गुह् ) जो छिपाया न जाय ; not to be hidden.

अग्निकण पुं० आग की चिनगारी, spark of fire.

अग्निकुण्ड न० हवन की आग के लिये चौखूंटा पात्र या धरती में खोदा गढ़ा ; a square vessel or a pit in the earth for sacrificial fire.

अग्निक्रिया स्त्री० पवित्र अग्नि का परिचरण ; attendance on sacred fire.

अग्निगर्भ वि० अग्नि जिसके भीतर है ; containing fire within.

अग्निगृह न० पवित्र अग्नि का स्थान ; sacred fire-place.

अग्निचय [ √चि] पुं० कुण्ड में समिधाओं का चयन ; heaping up the fire-altar with fuels.

अग्नित्रय न० तीन अग्नि ( गार्हपत्य, आहवनीय, दक्षिण ); the three sacred fires : Gārhapatya, Āhavanīya, Dakṣiṇa.

अग्नि-त्रेता दे० 'अग्नित्रय'.

अग्निध् [ -ग्नि √धा ] आग जलानेवाला ; fire-kindler.

अग्निमत् वि० [स्त्री -मती] अग्निहोत्र की आग को प्रतिष्ठित करनेवाला ; a twice-born maintaining sacrificial fire.

अग्निवेला स्त्री० यज्ञिय अग्नि को प्रज्वलित करने का समय ; time for kindling sacrificial fire.

अग्निसंस्कार पुं० मृत्यु के उपरान्त शव का दाहकर्म ; burning of the dead.

अग्निहोत्र न० अग्नि में आहुति देना ; fire-sacrifice, an oblation to Agni.

अग्निहोत्रिन् वि० अग्निहोत्र करनेवाला ; offering fire-sacrifice.

अग्न्यगार [ -ग्नि+अ- ] पुं० अग्निगृह, यज्ञशाला ; place of sacrificial fire.

अग्न्याधान [ -ग्नि+आ- ] न० दे० 'अग्न्याधेय'.

अग्न्याधेय [ -ग्नि+आ- ] न० यज्ञिय अग्नि की स्थापना ; placing or setting up of the sacred fire.

अग्न्याहित वि० जिसने अग्नि का आधान किया है ; he who has established fire.

अग्र न० आरम्भ, नोक, चोटी, मुख्य ; front, beginning, tip, top, main.

—म क्रिवि० पहले : before

चञ्चत्क [ अचञ्चन्नपि यश्चञ्चन्निव लक्ष्यते स चञ्चत्को मणिः स्यन्द-मानप्रभत्वात् ] लरकार मारने वाला, चलने या छलांग-सी भरने वाला ; as if leaping : चञ्चत्को मणिः.

चञ्चर [ √चर् ] वि० अति चञ्चल ; very fickle.

चञ्चरीक [ √चर् ] पुं० भौंरा ; bee.

चञ्चल [ √चल् ] (1) वि० अस्थिर ; unsteady, fickle. (2) –लः पुं० वायु, प्रेमी ; wind or air, lover ; —ला स्त्री० लक्ष्मी, बिजली ; Lakṣmī, lightning.

चञ्चा स्त्री० तृणमय पुमान् ; strawmade man [ put up in fields to scare away animals ].

चञ्चु (1) स्त्री० चोंच; beak. (2) वि० ख्यात, चतुर; renowned, clever.

चञ्चुत्व न० प्रसिद्धि, ख्याति ; the being famous.

चञ्चुर [ चञ्चु— ] वि० लोलुप, लालची, व्यग्र, चतुर, दक्ष ; greedy, confused, agitated, expert.

√चट् [ आवरणे भेदने च, चटति ] ढकना, फूटना, फोड़ना ; to cover ( तु० हिन्दी ग्वालों की चटाई या कौड़ी ), to split. चटित वि० चटका, टूटा, फटा ; broken.

चटक [ √चट् ] पुं० चिड़ा ; sparrow.

चटन न० फटना ; cracking, splitting.

चटु न० प्रेम में मिथ्या-विकत्थन, मधु-वचन ; flattery, agreeable speech, amorous chattering.

चटुल [ √चट् ] (1) वि० चञ्चल, चारु, विभक्तावयव, सुन्दर ; unsteady, beautiful. (2) —ला स्त्री० बिजली ; lightning. —लानि न० खुशामदी बोल ; flattering words.

चटुलातिलक न० माथे का आभूषण ; ornament of forehead.

चटूपमा स्त्री० उपमा में चाटूक्ति ; flattery used in a simile.

चण वि० ख्यात ; famous, celebrated.

चणक पुं० चना ; thick pea, gram [ Note चणकात्मजः =चाणक्यः ].

√चण्ड् [ कोपे, चण्डते ] क्रोध में तमतमा उठना, उग्र बन जाना ; to be angry, be fierce.

चण्ड (1) वि० कोपन, प्रचण्ड, क्रोधी, उग्र, तेज-मिजाज ; prone to anger, fierce. (2) —ण्डः पुं० यमकिंकर, दैत्य, इमली का पेड़ ; Yama's attendant, a demon, tamarind tree. —ण्डी० स्त्री० दुर्गा, कात्यायनी, कोपना, भामा, कर्कशा [ cp. चण्डीकुचपञ्चशती—500 stanzas in praise of the breast of a passionate beloved ] ; Durgā, Kātyāyanī, woman prone to anger ; —ण्डा पांसुला ; unchaste woman ; —ण्डम् न० गरमी, तैश, क्रोध ; heat, wrath ; —ण्डम् क्रिवि० जोर से ; violently, fiercely.

चण्डकिरण पु० सूर्य ; sun ( the hot-rayed one )= चण्डकरः, चण्डरुचिः, चण्डांशुः, चण्डदीधितिः, चण्डरोचिस, चण्डमरीचिः, चण्डरश्मिः.

चण्डग्राह पुं० मगरमच्छ ; crocodile.

चण्डविक्रम वि० प्रचण्ड विक्रम वाला ; of impetuous valour ; cp. चण्डशील of impetuous character, passionate.

चण्डातक न० पेटीकोट, अधोरुक ; a short petticoat.

चण्डाल (1) पुं० नीच जाति का व्यक्ति [ =चण्डप्रकृतिक ], शूद्र से ब्राह्मणी में उत्पन्न ; a man of the lowest and most despised class, man born of a Śūdra in a Brāhmaṇa woman. (2) वि० क्रूरकर्मा ; of wicked or vile deeds.

चण्डिकघण्ट पुं० शिव ; name of Śiva.

चण्डिका स्त्री० दुर्गा, goddess Durgā. [ But चण्डिक 'circumcised' ].

चण्डिमन् [ चण्ड+इमन् ] पुं० चण्डता ; ferocity, anger, violence.

चण्डिल पुं० रुद्र, नाई ; Rudra, barber.

चण्डीकुसुम न० चण्डी स्त्री का पुष्प ; red oleander.

चण्डीपति पुं० शिव ; Śiva, husband of Caṇḍī.

चण्डु पुं० चूहा ; rat, mouse.

√चत् [ याचने, चतति ; cp. चातक ] मांगना ; to beg, ask for.

√चतस् स्त्री० चार ; four. पुं० 'चत्वारः'.

चतुरङ्ग वि० चार अङ्गों वाला ; fourmembered : चतुरङ्ग-बलं सैन्यम्.

चतुरङ्गक्रीडा स्त्री० एक प्रकार का जूआ, जिसमें चार खिलाड़ी खेलते हैं ( शतरंज में दो रहते हैं ) इसमें गोटियां ( =बलम् ) होती हैं : हस्ती, अश्व, रथ, पदाति ; four-handed dice-chess ; a sort of gambling played by four persons, the dice (=bala) being four : elephant, horse, chariot, foot-soldier.

चतुरङ्गं बलम् [ or —रङ्गि बलम् ] पदाति, रथ, घोड़े और हाथी इन चार अङ्गों वाली सेना ; having four limbs, an army having four wings : infantry, cavalry chariots and elephants. =चतुरङ्गिणी सेना.

चतुरणुक न० चार परमाणुओं का समवाय ; an aggregate of four atoms.

चतुरध्यायी [ or—यिका ] स्त्री० अथर्वप्रातिशाख्य ; having four adhyāyas ; name of APr.

चतुरन्ता स्त्री० धरती ; earth : bordered on all four sides.

चतुरम्ल न० चार खटाइयां ; 4 sour substances : अम्ल-वेतस, वृक्षाम्ल, बृहज्जम्बीर, निम्बक.

चतुरशीत वि० चौरासीवां ; the eightyfourth.

चतुरस्र [ —र्+अस्र or —अश्र, also अस्रक ]. वि० चौकोन, चौखूंटा, सुडौल, सुपिण्ड, सुन्दर ; four-cornered, symmetrical, proportionate, handsome.

चतुर्-अह पुं० चार दिन का समय ; period of four days.

चतुरात्मन् वि० चार रूपों वाला ; having four faces or shapes.

चतुरानन पुं० ब्रह्मा ; Brahmā 'having four faces.'

चतुराश्रमिन् वि० चार आश्रमों का स्वीकर्ता ; one adopting the four āśramas : ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यास.

चतुरिका स्त्री० बेड़ा, आंगन ; a quadrangular courtyard.

चतुरूषण न० चार गरम पदार्थ ; four hot spices : black and long pepper, dry ginger, and the root of long pepper.

चतुरुत्तर वि० चार ऊपर ; increased by four.

चतुरूर्ध्व-पद पं० शरभ जिसके आठ पैर होते हैं ; Śarabha having four feet above.

चतुर्गुण (1) वि० चौगुना ; fourfold. (2) पं० चार तनियों वाली जाकट ; tied with four strings [ an upper garment, waist coat ].

चतुर्णवत वि० चौरानवेवां ; the 94th.

चतुर्थ वि० चौथा ; fourth.

चतुर्थक पुं० चौथेइया, चौथे दिन चढ़ने वाला ज्वर ; fever visiting on the fourth day.

चतुर्थकालिक वि० चौथे समय खाने वाला ; one who takes only every fourth meal.

चतुर्दश [ or —दशक ] वि० चौदहवां ; fourteenth= चतुर्दशमः. —शी स्त्री० चौदस ; fourteenth day of a lunar fortnight.

चतुर्दशिक न० चतुर्दशी का भोज ; a feast on the 14th day of lunar fortnight.

चतुर्दिशम् क्रिवि० चारों दिशाओं में, चारों ओर ; towards four quarters, on all sides=चतुर्दिक्कम्.

चतुर्धा क्रिवि० चार प्रकार से, चार बार ; in four ways, fourfold.

चतुर्नवति स्त्री० चौरानवे ; ninety-four.

चतुर्भद्र (1) न० धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष जीवन के ये चार लक्ष्य ; the four objects of life : Dharma, Artha, Kāma and Mokṣa. (2) वि० चारगुना भद्र ; extremely auspicious.

चतुर्भाग पुं० चौथाई ; quarter.

चतुर्भुज पुं० विष्णु ; Viṣṇu having four arms=चतुर्बाहुः.

चतुर्मुख पुं० चतुरानन ब्रह्मा ; having four faces, looking on all sides or issuing the four Vedas. =चतुर्मूर्तिः.

चतुर्भूमिक वि० चौखना मकान ; having four floors [ a house ].

चतुर्महापथ न० चार सड़कों का चौराहा ; meeting of four great roads.

चतुर्मास न० चौमासा ; period of four months.

चतुर्मास्य न० चातुर्मास्येष्टि ; a Cāturmāsya sacrifice.

चतुर्मेध वि० अश्वमेध, सर्वमेध, पुरुषमेध और पितृमेध का ज्ञाता अथवा कर्ता ; conversant with the four Medhas : Aśvamedha, Sarvamedha, Puruṣamedha and Pitṛmedha.

चतुर्युग [ चतुर्णां युगानां समाहारः also —युगी ] न० चार युग : कृत, त्रेता, द्वापर, कलि ; the four ages : Kṛta, Tretā, Dvāpara and Kali.

चतुर्युक्त वि० चार घोड़ों वाला रथ ; a chariot drawn by four horses.

चतुर्वर्ग पुं० धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष ; group of the four : Dharma, Artha, Kāma and Mokṣa.

चतुर्वर्णमय वि० चार वर्णों का ; consisting of the four castes.

चतुर्वर्षशतायुस् वि० चार सौ वरस की आयु वाला ; reaching an age of 400 years.

चतुर्विंश वि० चौबीसवां ; twenty-fourth =चतुर्विंशतिम= चतुर्विंशतितमः.

चतुर्विंशति स्त्री० चौबीस ; twenty-four.

चतुर्विद्य वि० चारों वेदों अथवा विद्याओं का ज्ञाता ; conversant with the four Vedas or vidyās =चतुर्वेदिन्.

चतुर्विध वि० चौगुना, चार प्रकार का ; fourfold, of four kinds.

चतुर्वेद [ चतुरो वेदानधीते ] (1) वि० चारों वेद पढ़ने वाला ; one who studies the four Vedas. (2) पुं० ब्रह्मा ; Brahmā ; containing the four Vedas.

चतुर्वैशारद्य-विशारद वि० चतुर्विध ज्ञान का धनी ; wise through fourfold knowledge.

चतुर्व्यूह वि० चार व्यूहों वाला ; having four kinds of appearance, assuming the four forms [ of पुरुषोत्तम : वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न and अनिरुद्ध ].

चतुर्हायण वि० चार साल का ; four years old [ said of living things, but —हायन of inanimate objects ].

चतुःशत न० एक सौ चार ; a hundred and four.

चतुःशाल वि० चौसाला, चौखना, चार कोठों वाला ; a chamber having four halls.

चतुःश्रोत्र वि० चार कानों वाला, चौकस, सावधान ; four-eared, careful, attentive.

चतुःस्नेह पुं० चार चिकनाइयां : घृत, तेल, वसा, मज्जा ; four-

fats : ghee, oil, marrow of flesh, bone-marrow.

चतुष्क [ चतुरवयवं चत्वारोऽवयवा यस्य वा ] न० चार का वर्ग, घोड़ों की चाल-विशेष ; चौकोर आंगन, तख्त ; a set of four, particular trot of horses, quadrangular court-yard, wooden cot.

चतुष्कपुष्पप्रकरावकीर्ण वि० चार खम्भों पर टिके चंदोए या भवन में कूड़े फूलों के ढेर से सजा ; decorated with the host of flowers in the four-pillared hall.

चतुष्कवेश्मन् न० चार खम्भों पर टिका वितान या घर ; four-pillared canopy or house.

चतुष्किका स्त्री० चार खम्भों पर टिकी बैठक, चौकी ; four-pillared hall, a wooden seat resting on four legs =चतुष्पदी.

चतुष्टय [ चतुर्णां समाहारः, चत्वारोऽवयवा यस्य वा ] चार का वर्ग, चार भागों वाला ; collection of four, consisting of four. [ Cp. अनुबन्धचतुष्टय : विषय, संबन्ध, प्रयोजन और अधिकारी, जिनका ज्ञान होने से शास्त्र के अध्ययन में अध्येता की प्रवृत्ति होती है ].

चतुष्-पक्ष वि० चार पक्षों वाला ; furnished with four parts, having four sides.

चतुष्पथ [ चतुर्णां पथां समाहारः ] पुंन० चौराहा ; a cross road.

चतुष्पद् पुं० चौपाया ; quadruped =चतुष्पाद्.

चतुष्पाठिन् वि० वह कुल जिसमें चारों वेद पढ़ाये जाते हैं, चारों वेद पढ़ने वाला ; a school where the four Vedas are studied, one who studies the four Vedas.

चतुस्त्रिंश वि० चौंतीसवां ; thirtyfourth.

चतुस्त्रिंशत् स्त्री० चौंतीस ; thirtyfour.

चतूराजी [ चतुर्णां राज्ञां समाहारः ] स्त्री० चतुरङ्ग क्रीडा में चार राजाओं का एक जगह आ जाना ; aggregate of four kings in the four-handed dice-chess.

चतूरात्र पुंन० चार दिन चलने वाला : lasting four days.

चत्वर [ √चत् ] न० चौंतरा, आंगन, थड़ा, अजिर, चौराहा ; a quadrangular place, a place where several ways meet.

चत्वरवृषभ पुं० आंगन का बैल ( काम के लिये नहीं ) ; a bull in the court-yard.

चत्वारिंश वि० चालीसवां ; the fortieth. —शत् स्त्री० चालीस ; forty.

चदिर [ √चद् आह्लादे, चन्दति ] पुं० चांद ; moon.

√चन् [ श्रद्धोपहननयोः, चानयति, चनति ] श्रद्धा करना, खुश होना, मारना ; to be glad, injure, kill.

चन क्रिवि० नहीं ; not. —अपि भी नहीं ; not even.

च-नतु यद्यपि-तथापि नहीं ; although, yet not.

चनस् न० भात, प्रसन्नता ; boiled rice, delight.

चन्दन [ √चद् ] पुं० न० मलय का सुगन्धमय वृक्ष, इसकी लकड़ी या लेप ; sandal tree, its wood or paste. —नः पुं० कपिभेद ; particular type of monkey. —ना स्त्री० नदी-विशेष ; a particular river.

चन्दनचन्द्र पुं० चन्दन-मिला कपूर ; camphor mixed with sandalwood powder.

चन्दनच्यवन न० चन्दन का उतर जाना ; rubbing out of the sandal paste.

चन्दनपङ्क पुं० चन्दन लेप ; sandal unguent.

चन्दनपुष्प न० लौंग ; cloves.

चन्दनागरुरूपित वि० चन्दन और अगर के लेप से चर्चित अथवा सजा ; smeared with sandal and agaru.

चन्दिर [ √चदि आह्लादे ] पुं० चन्द्र ; moon ; cp. चदिर.

चन्द्र [ √चन्द् ] पुं० चांद ; moon. —म् न० सुवर्ण ; gold. —न्द्रा स्त्री० छोटी इलायची ; small cardamom.

चन्द्रक पुं० चांद ; moon ; न० मोर के पंख में आंख जैसा चंदा ; round spot in a peacock's wing.

चन्द्रकला स्त्री० चांद की कोर ; digit of the moon.

चन्द्रकान्त ( मणि ) (1) पुं० चन्द्रोत्पल, मणि-विशेष जो चन्द्र-किरणों में वह निकलता बताई जाती है ; moon-loved, moon-stone, supposed to be formed from the coagulation of the rays of the moon and to dissolve under the influence of its light. (2) वि० चन्द्र के समान कान्त ; lovely as moon.

चन्द्रकित [ or —किन् ] वि० ; चंदों वाला ; having candrakas : peacock.

चन्द्रकेतु पुं० चमकते ध्वज वाला : having a shining banner.

चन्द्रकोत्तर वि० मेचक-प्रचुर ; abounding in, or full of peacock's feathers.

चन्द्रक्षय पुं० चन्द्र का ह्रास ; waning of the moon ; अमावस्या ; the new moon day or the last day of the lunar month.

चन्द्रगुप्त पुं० चन्द्र द्वारा रक्षित, एक प्रसिद्ध सम्राट् ; moon-protected, name of a king, who reigned at Pāṭaliputra about 315 BC. He was installed by Cāṇakya after causing the death of Nanda and was the founder of a new dynasty.

चन्द्रगृही [ cp. चन्द्रशाला ] न० कर्कट: Cancer, the fourth sign of Zodiac.

चन्द्रचूड पुं० शिव, भैरव ; epithet of Śiva =चन्द्रचूडामणिः.

चन्द्रदाराः पुंन० २७ या २८ नक्षत्र ; 27 or 28 lunar

mansions regarded as daughters of Dakṣa married to the moon : श्रविष्ठा or धनिष्ठा, शतभिषज्, पूर्वभाद्रपद, उत्तरभाद्रपद, रेवती, अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी or ब्राह्मी, मृगशिरस् or आग्रहायणी, आर्द्रा, पुनर्वसू or यामकौ, पुष्य or सिध्य, आश्लेषा, मघा, पूर्वफल्गुनी, उत्तरफल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा or राधा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा, अभिजित् and श्रवण.

चन्द्रपाद पुं० चन्द्रकिरण ; lunar rays.

चन्द्रबाल [ or —बाला ] पुं० स्त्री० बड़ी इलायची ; large cardamom.

चन्द्रबिन्दु पुं० ँ यह चिह्न ; moonlike spot, the sign for the nasal ँ.

चन्द्रभस्मन् न० कपूर ; camphor.

चन्द्रभाग पुं० कर्पूरांश ; camphor.

चन्द्रभागा [ (Ptolemy : Sandabala) चेनाव ; the river Chenāb indentified with the Ṛgvedic Asiknī, Vendidāt Caxra, Arrian's Akesines ]. It flows past Jammū, wherefrom it flows in South-westerly direction forming a doāb between it and Jhelum.

चन्द्रमस् [ चन्द्रं रजतमसृतं च तदिव मीयते —मास् ] पुं० चांद, चन्द्रदेवता ; moon, deity of the moon [ considered as a dānava ].

चन्द्रमह पुं० कुत्ता ; dog.

चन्द्रमार्ग पुं० आकाश ; moon-path, atmosphere.

चन्द्रमौलि पुं० सिर पर चांद वाला ; mooncrested [Śiva]. Cp. चन्द्रचूडः चन्द्रशेखरः.

चन्द्ररजस् न० कर्पूर-पराग ; camphor dust.

चन्द्ररथ पुं० पितर ; the Manes.

चन्द्ररेणु वि० चांद की रेणु वाला ; having only the dust of the moon [ plagiarist ].

चन्द्रलेखा [ =चन्द्ररेखा ] स्त्री० चन्द्रकला, नखक्षतविशेष ; digit of the moon, particular nailscratch in coitus : "ग्रीवायां स्तनपृष्ठे च नखपदसन्निवेशोऽर्धचन्द्रकः। सर्वस्थानेषु नातिदीर्घा लेखा॥"

चन्द्रलोक पुं० चन्द्रलोक ; the world of the moon.

चन्द्रलोहक न० चांदी ; silver.

चन्द्रवाला स्त्री० इलायची ; cardamom.

चन्द्रशाला [ —शालिका =चन्द्रप्रासादः ] स्त्री० शिरोगृह, अटारी, चांद कमरा; an apartment on the house-top.

चन्द्रवंश पुं० चन्द्रवंश ; the lunar race of kings. [ the progenitor of which was Soma, the moon ].

चन्द्रशिला स्त्री० =चन्द्रकान्तः =चन्द्रिकाद्रावः.

चन्द्रसचिव पुं० काम ; the god of love.

चन्द्रसंज्ञ पुं० कपूर ; camphor.

चन्द्रसंभव पुंस्त्री० छोटी इलायची ; small cardamom.

चन्द्रसालोक्य न० चन्द्रलोक-प्राप्ति ; attainment of the lunar heaven.

चन्द्रहास पुं० रावण की तलवार, तलवार ; 'moon-derider, Rāvaṇa's sword, sword, a glittering scimitar.

चन्द्रातप पुं० चांदनी ; moon-shine.

चन्द्रात्मज पुं० बुध ; the planet Mercury.

चन्द्रानन [ =चन्द्रामवक्त्र ] पुं० स्कन्द ; moon-faced = Skanda [ but चन्द्रवदना a moonfaced woman ].

चन्द्रापीड पुं० महादेव ; Śiva, having moon on his forehead.

चन्द्राभास पुं० झूठा चांद ; false moon [ an appearance in the sky like moon ].

चन्द्रिका स्त्री० घटता चांद, चांदनी, बड़ी इलायची ; waning moon, moonshine, large cardamom. Cp. चन्द्रिकापायिन् =चकोर.

चन्द्रिमा स्त्री० =चन्द्रिका.

चन्द्रिल पुं० नाई, शिव ; barber, Śiva.

√चप् [ गत्याम्, चम्पयति, चम्पति, also चपयति ] चलना ; to move ; cp. चपल.

चपल [ √चप् ] (1) वि० तरल, चञ्चल, चल [ चपलकः ] अस्थिर, डुलमुल, डावांडोल, तेज ; trembling, fickle, unsteady, not constant, quick, nimble. (2) —लः पुं० पारा, मछली ; mercury, fish. —ला स्त्री० बिजली, लक्ष्मी, पुंश्चली, पीपल ; lightning, Lakṣmī, unchaste woman, long pepper. [ Cp. चपलाजनः an unsteady or fickle woman, the goddess of fortune ].

चपेट [ —टा, —टिका ] पुं० थप्पड़ ; a blow with the palm of hand, चपेटाघातः slap with the hand.

√चम् (1) अदने, चमयति, चान्त [ 'आ' उपसर्ग के साथ ] पीना, आचमन करना ; to sip. (2) चम् ( भक्षणे, चम्नोति ) खाना ; to eat.

चमत् आश्चर्यबोधक अव्यय ; a particle denoting surprise.

चमत्कार [ चमत्करणम्, चमत्कृतिः ] पुं० आश्चर्य [ =चमत्कृतिः ] रुचकता, दीपकता अथवा दीपनता, चटकीलापन, भड़क, सौन्दर्य ; surprise, charm [ in poetics : चमत्कारि (astonishing) साधर्म्यमुपमा ].

चमर पुं० एक प्रकार का हरिण ; a kind of deer. —म् न० हवा झलने का चंवर या बीजना ; chowrie or long brush usually made of the tail of yak and employed to whisk off insects or flies, bushy tail of the yak. —री स्त्री० याक ; female yak.

चमरिक पुंन० कचनार ; particular tree and its flowers [ but चमरकः bee ].

चमस [ चमन्ति अनेन ] पुं० प्याला, चम्मच ; cup, ladle. —सी स्त्री० प्रणीतापात्र, सुहाली ; Praṇītā used in sacrifice, a cake.

चमू [ —मूः ] स्त्री० सेना, सेना की टुकड़ी या दस्ता, जिसमें १२९ रथ, १२९ हाथी, २१८७ घोड़े और ३६४५ पदाति होते हैं ; an army, a division of army consisting of : 129 chariots, 129 elephants, 2187 horses and 3645 foot soldiers.

चमूचर पुं० सैनिक ; soldier.

चमूपति [ =चमूनाथ ] पुं० सेनापति ; commander of army =चमूपरिवृढः, चमूनायकः, चमूपः.

चमूरु पुं० हरिण-विशेष ; a kind of deer : cp. चमूरुदृश्, चमूरुनेत्रा=मृगनयनी.

चमूरुचर्मन् न० मृगछाल ; deer-skin.

चम्प पुंन० कोविदार और उसके पुष्प ; kovidāra tree and its flowers.

चम्पक पुंन० चम्पा का पेड़ और उसके फूल ; a tree bearing yellow fragrant flowers, its flowers [ but चम्पनम् 'a jump' ].

चम्पकचतुर्दशी स्त्री० ज्येष्ठशुक्ला चतुर्दशी ; the 14th day in the light half of Jyeṣṭha.

चम्पकमाला स्त्री० गले का हार ; neck ornament, worn by women, garland of campaka flowers.

चम्पा (1) प्राचीन अङ्गों की राजधानी, जो भागलपुर के पास थी। इसके नाम हैं : चम्पावती, चम्पापुरी, चम्पानगर अथवा चम्पा-मालिनी। मरीचि इसी के पास रहते थे ; Capital of the Aṅgas first called Mālinī, but later Campā, Campāvatī, etc. Marīci lived near it. (2) चम्पा नदी, इसके पूर्व में अङ्ग लोग रहते थे और पश्चिम में मगध था; the Campā river formed boundary between the Aṅgas on the east and Magadhas on the west.

चम्पू स्त्री० मिश्रण, मिश्रित, गद्य और पद्य ; mixture, prose and poetry mixed : गद्यपद्यमयं काव्यं चम्पूरित्यभिधीयते, साद०.

चयते [ √चि चयने चयति —ते, चिनोति;-√चय् गतौ, चयते ] नष्ट कर देता है ; destroys.

√चर् [ गतौ, चरति ] चलना, घूमना, अभ्यास करना, व्रत रखना, जीना, संलग्न होना, —में लगे होना ; to walk, go about, roam, do, practice, observe ( a vow ), live, be occupied with.

चर [ =चरक ] (1) वि० घूमने वाला, घुमक्कड़ ; moving. (2) पुं० चार ; spy. [ Cp. चरद्रव्यम् 'movables' goods and chattels ].

चरण पुंन० पांव, वृक्ष की जड़, श्लोक का एक पाद, प्राचीन-कालिक शिक्षण-संस्थान, वेदशाखा, शाखाध्येता ; foot, root of a tree, foot of verse, ancient schools, branch of a Veda, one studying a branch of a Veda. —म् न० चलना, गति, क्रिया, जीवनचर्या, वृत्त, आहुतिप्रक्षेप ; moving, motion, mode of life, pouring oblation into the fire.

चरणत्र न० जूता ; a shoe.

चरणपर्वन् न० टखना ; ankle =चरणग्रन्थिः.

चरणपात [ चरणपतनम् ] पुं० चरण रखना ; tread, kick.

चरणास्कन्दन न० पैरोंतले रौंदना ; trampling under foot. [ But चरणन्यास=footstep ].

चरणामृत न० देव-प्रतिमा अथवा ब्राह्मण का चरणोदक ; water with which either an image has been washed or the feet of a Brāhmaṇa.

चरणायुध पुं० मुर्गा ; cock=चरणयोधिन्.

चरम ( चर-तम ) (1) वि० अन्तिम ; the last. (2) —मा क्रिया स्त्री० अन्त्येष्टि ; funeral ceremony.

चरमकाल पुं० मृत्युकाल ; hour of death. [ But चरमवयस् old age ].

चरमाद्रि पुं० अस्ताचल ; western mountain behind which the sun is supposed to set.

चरव्य वि० चरु के लिये ; meant for caru : चरव्यास्तण्डुलाः.

चराचर (1) वि० सतत चलता रहने वाला, सदाचालू ; incessantly moving. (2) सं० चर और अचर ; moving and static.

चरित न० चरित्र, व्यवहार, जीवनी; behaviour, acts, life. Note चरितपूर्व performed formerly.

चरितगुणता [or —त्व] स्त्री० सार्थकता ; serviceableness.

चरितार्थ वि० सफल, कृतार्थ, अर्थानुकूल, अभिमत प्रयोग में सूत्र का लगना ; one who has attained one's object, true to its sense ; application of a sūtra in an example that is desired to be covered by it.

चरित्र न० चरित ; conduct.

चरिष्णु वि० चरणशील, चलनोन्मुख ; disposed or prone to move.

चरु [ √चर् ] पुं० यज्ञार्थ तण्डुलपाक ( जल या दूध में ) ; oblation of rice.

चर्करीत ( चर्कृ— ) न० यङ्लुगन्त के लिये पूर्वाचार्यों की संज्ञा; an ancient name for यङ्लुगन्त.

√चर्च् [ परिभाषणभर्त्सनयोः, चर्चति ] बुराई करना, निन्दा करना, धमकाना, झुरकना ; to abuse, censure, threaten. (2) चर्च ( अध्ययने, चर्चयति ) पढ़ना, विचारना ; to study, discuss. [ Cp. चर्चित 'smeared, rubbed, repeated ].

**चर्चकमाला** स्त्री० नाम दुहराने की माला ; rosary.

**चर्चर** [ √चर् ] पुं० घुंघराले बाल ; curled or woolly hair.

**चर्चरी** [ √चर् ] स्त्री० ताली बजाना, खुशी के बोल ; striking of the palms, joyful and playful speech. [ Note चर्चरिका 'a kind of gesture' ].

**चर्चरीक** पुं० शिव, बाल संवारना ; Śiva, curling of the hair.

**चर्चा** [ also चर्चः ] स्त्री० दुहराना, विश्लेषण, विचार, चलती बात, जिक्र, आलेपन ; repetition, analysis, reflection, rumination, popular talk, mention, smearing.

**चर्चागुणाः** [ =पदविच्छेदगुणाः ] पुंब० पदविच्छेद के गुण ; the quality of dividing words.

**चर्चापद** न० विभज्यमान पद ; separated or independent words, words repeated in reciting the Veda while इति is added.

**चर्पट** पुं० चपेट, तमाचा ; open palm of the hand with fingers extended.

**चर्मकार** [ or —कः ] पुं० चमार ; shoemaker [ Note चर्मकरणम् 'working in leather' ].

**चर्मकारक** [ =चर्मकृत् ] वि० पटहताडक ; one who plays upon paṭaha=kettle-drum.

**चर्मकाष्ठिका** स्त्री० कोड़ा ; whip =चर्मदण्डः, चर्मनासिका, चर्मयष्टिः.

**चर्मकील** पुं० मस्सा, गुमड़ी ; wart.

**चर्मकूप** पुं० कुप्पी ; leather-bottle =चर्मगोणी.

**चर्मकृत्** पुं०=चर्मकार.

**चर्मखण्डिक** न० ढाल का जवाब, ढाल को बेकार बना देने वाला ; rendering a shield ineffective.

**चर्मचित्रक** न० कोढ़ के चकत्ते, एक प्रकार का कुष्ठ ; spots of leprosy, a variety of leprosy.

**चर्मण्य** वि० चमड़े का ; leathern.

**चर्मण्वती** स्त्री० चम्बल नदी, जिसका निकास अरावली पर्वत-श्रेणी में है और जो जमना की सहायक नदी है ; Cambal river, which takes its rise in the Arāvalī range northwest of Indore.

**चर्मतरंग** पुं० झुर्री, वली ; wrinkle.

**चर्मतिल** वि० दानेदार चमड़ी वाला, फुन्सियों वाला ; one whose skin is covered with pimples.

**चर्मन्** [ √चर् ] न० चमड़ी, त्वचा, खाल, चमड़ा, ढाल ; skin, leather, hide, shield.

**चर्मपट्टिका** स्त्री० द्यूतपट्ट ; leather board for playing upon dice.

**चर्मपादुका** स्त्री० जूता, चप्पल ; shoes ( of leather ) =चरणत्रम्.

**चर्मपुत्रिका** स्त्री० गुड़िया ; doll.

**चर्मपूर** —म् क्रिवि० इतना, जिससे कि चमड़ी ढक जाय : चर्मपूरं स्तृणाति ; spreads so much as to cover up the whole skin.

**चर्मप्रभेदिका** स्त्री० चमड़ा काटने का औजार ; shoemaker's awl.

**चर्मप्रसेविका** [ or —प्रसेवकः ] स्त्री० चमड़े का बेग, धौंकनी ; leather bag, bellows : 'मज्जास्म्ना रजसा प्लीह्ना यकृता शकृतापि च । पूर्णाः स्नायुशिराभिश्च स्त्रियश्चर्मप्रसेविकाः ॥.

**चर्मार** [ =चर्मकार ] पुं० चमड़े का काम करने वाला, चमार ; worker in leather or skin.

**चर्मावकर्तिन्** वि० चमड़ा खींचने या काटने वाला ; worker in leather or skin. [ Cp. चर्मावकर्तन=चर्मकरण ; art of cutting leather ].

**चर्मिक** वि० ढाल वाला ; equipped with shield.

**चर्मिन्** (1) न० भोजपत्र ; species of birch. (2) वि० ढाल से लैस ; one equipped with shield.

**चर्या** [ √चर् ] स्त्री० चरित, आचार-रीति, ध्यानादि क्रिया, सैर करना (गाड़ी में), व्यवहार, रिवाज, आदत, करतब, प्रयोग ( अस्त्रों का ) ; conduct, moving, going about ( in carriage ), behaviour, custom, practice, performance, use ( of arms ).

**√चर्व्** [ अदने, चर्वति ] चबाना, खाना ; to chew, eat.

**चर्वण** ( also —णा ) न० चबाना, आस्वादन, रस लेना ; chewing, taking delight in, appreciating =चर्वा.

**चर्वितचर्वण** न० चबाए को चबाना, पुनरावृत्ति ; chewing the chewed, tedious repetition.

**चर्षणि** [ √चर्- ] (1) वि० चुस्त, तेज, पटु ; active, swift. (2) पुं० आदमी ; man. —णी स्त्री० पुंश्चली, छनाल ; unchaste woman, disloyal wife.

(1) **√चल्** [ कम्पने, चलति ] अपने आप को चलाना, हिलना, कांपना, क्षुब्ध होना, आगे बढ़ना, चले जाना, चल पड़ना, —से हट जाना ; to move oneself, be moved, stir, tremble, shake, be agitated, move on, go away, proceed, start off, deviate from. णि० चलयति शाखाम्, but चालयति शीलम्=अन्यथा करोति. (2) **√चल्** [ विलसने, चलति ] चोज करना, चोंचले-बाजी करना, चुहलबाजी करना ; to sport about, frolic, play wanton. (3) **चल्** [ भृतौ, चलयति ] पालना-पोसना ; to foster, cherish.

**चल** (1) वि० चलने वाला, अस्थिर ; moving, unsteady. (2) पुं० कम्पिताङ्गगमकस्वरविशिष्ट राग ; a particular rāga.

**चलकर्ण** पुं० पृथ्वी से किसी नक्षत्र की दूरी ; distance of a planet from earth.

चलदन्त पुं० हिलता दाँत ; loose tooth.

चलदल पुं० बोधिद्रुम, पीपल ; the holy fig tree, tremulous-leaved : Ficus religiosa = चलपत्रः.

चलद्गु वि० जिसके पैरों तले धरती कांपती है ; one under whom the earth trembles.

चलनक न० नचारों का लहंगा ; petticoat worn by dancing girls.

चलनिकेत वि० परमात्मा जिसका आवास चलते प्राणी हैं, उठाऊ-चूल्हा; God, living in moving things, one with his residence on move.

चलाचल (1) वि० सदा चालू, चञ्चल ; ever moving, very unsteady. (2) चल और अचल ; moving and stationary.

चलाचलेषु वि० जिसका तीर लहरदार गति से जाता है; one whose arrow glides.

चलि [ √चल् ] पुं० पशु, ढक्कन ; animal, cover.

चलित वि० परेशान, कम्पित, चला ( यात्रा पर ), प्रस्थित, मृत ; disturbed, tremulous, one who has set out ( on a journey ), gone, departed, dead.

चलु पुं० चुल्लू ; mouthful of water.

चष [ √चष् भक्षणे, चषति ] पुं० चखना, खाना ; tasting, eating.

चषक पुंन० पानपात्र, प्याला ; goblet, cup.

चषाल पुं० यूप-कटक, खंभे पर की गांठ ; knot of sacrificial post, a wooden ring on the top of a sacrificial post.

चस्तबन्ध पुं० कमरबन्द ; waist-band.

चाकचक्य न० चकमक, चटक, दीप्ति ; lustre, brilliance.

चाकचिक्य न० भ्रम ; illusion.

चाक्र वि० चक्र-संबन्धी ; belonging to wheel.

चाक्रिक [ चक्रेण जीवति ] (1) पुं० तेली, गाड़ीवान ; oil man, cartman. (2) वि० गोल ; circular.

चाक्रिण [ चक्रिणोऽपत्यम् ] (1) वि० कुम्हार या तेली का पुत्र ; son of a potter or oilman.

चाक्षुष [ चक्षुषा गृह्यते ] वि० आंख का विषय या आंख से संबद्ध ; relating to the eye.

चाङ्ग पुं० दांतों की सफेदी; whiteness of teeth = चाङ्गेरी.

चाचलि वि० घूमता रहने वाला ; always on the move. [ √चर् चाचरि 'moving quickly' name of a wrestler ].

चाञ्चल्य न० चञ्चलता ; unsteadiness.

चाञ्चव न० ख्याति ; celebrity.

चाट [ √चट् भेदने, चाटयति ] वि० प्रतारक ; cheat.

चाटक पुं० दस्यु ; rogue, smuggler.

चाटकेर (चटकाया अपत्यम्) पुं० चटका का बच्चा ; young sparrow.

चाटालत्व [ √चट् ] न० विवृतत्व ; openness.

चाटु पुंन० प्रेम में मिथ्या विकत्थन, खुशामद, प्रियवचन ; pretty speech, flattery, coaxing.

चाटुक न० मधु-भाषण : pleasing discourse.

चाटुकार [ or —कारिन् ] वि० खुशामदी ; flatterer.

चाटुलोल वि० सुभग-चटुल, चुलबुला ; elegantly tremulous. Note चाटुपटु पुं० jester.

चाटुशत न० सैकड़ों मिन्नत ; a hundred entreaties.

चाणक्य पुं० अर्थशास्त्र का रचयिता, चन्द्रगुप्त मौर्य का मन्त्री और नन्द वंश का विनाशक जो ई० पू० ३२० में विराजमान था ; the author of Arthaśāstra, minister of Candragupta Maurya and uprooter of the Nanda dynasty, Cāṇakya flourished about 320 BC. He is famous for his valuable treatise Arthaśāstra, which deals with practical politics in detail. Mudrārākṣasa, the famous Sanskrit play is based on his achievements.

चाणूर पुं० कंस का पाठा पहलवान, जिसे कुश्ती में कृष्ण ने मार गिराया था ; a renowned wrestler of Kaṁsa, who was smashed to death by Kṛṣṇa.

चाण्ड ( चण्ड– ) न० cp. चण्डिमन्.

चाण्डाल = चण्डाल. [ But चाण्डालकम् anything made by a Caṇḍāla ].

चातक [ √चत् याचने ] पुं० चातक पक्षी, जो स्वाति नक्षत्र की वर्षा पर जीता बताया जाता है ; the cātaka bird is known to drink only the drops of rain in Swāti nakṣatra. [ Note चातकानन्दनः 'rainy season' ].

चातन वि० भगा देने वाला ; driving away. [Cp. शातन].

चातुर [ चतुर्— ] वि० चार वाला, चौका, चार से संबद्ध, चार घोड़ों वाली गाड़ी, चतुर, खुशामदी ; consisting of four, relating to four, carriage drawn by four (horses), clever, flatterer. —री स्त्री० चतुराई; skill, cleverness.

चातुरक पुं० छोटा गोल तकिया, मसनद, डिबिया ; small round pillow, small box or basket.

चातुरक्ष पुं० चार चिह्नों वाला पासा ; a cast of dice with four dots.

चातुरन्त वि० चतुःसमुद्रान्त पृथ्वी का स्वामी ; ruling over the four oceans. Cp. चतुरन्ता.

चातुरर्थिक वि० चार अर्थों में प्रयुक्त ; used in four senses.

चातुराश्रमिक वि० चार आश्रमों में से किसी एक में ; being in one of the four Āśramas.

चातुराश्रम्य (चत्वारः आश्रमाः) न० जीवन की चार अवस्थाएं :

ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यास ; four periods of a dvija's life.

**चातुरिक** [रथचर्यां वेत्ति] पुं० सारथि ; charioteer, driver.

**चातुर्थक** वि० चौथेइया ; appearing every fourth day [ fever ].

**चातुर्दश** वि० चतुर्दशी के दिन दीखने वाला ; appearing on the day of caturdaśī.

**चातुर्दशिक** [ चतुर्दश्यामधीते ] वि० चतुर्दशी के दिन पढ़ने वाला ; one studying on the fourteenth day of a lunar fortnight.

**चातुर्भद्र** न० चार औषधों का मिश्रण ; mixture of four medicines.

**चातुर्भौतिक** वि० चार भूतों का ; consisting of four elements.

**चातुर्मास** वि० चार महीनों में पैदा हुआ ; produced in four months. —क वि० one who performs the Cāturmāsya sacrifices.

**चातुर्मासी** ( चतुर्षु मासेषु भवा ) वि० फाल्गुन, आषाढ और कार्त्तिक की पूर्णिमा, जब चातुर्मास्य किये जाते हैं ; the full moon in the months of Phālguna, Āṣāḍha and Kārttika.

**चातुर्मास्य** [ चतुर्षु चतुर्षु मासेषु क्रियन्त इति ] वि० हर चौथे मास किया जाने वाला याग : [ वैश्वदेवं वरुणप्रघासाः साकमेधाः इति ] चौमासा ; name of the three sacrifices performed at the beginning of the 4 month period, the four months of the rainy season.

**चातुर्य** ( चतुरस्य भावः कर्म वा ) न० =चातुरी.

**चातुर्वर्ण्य** [ चत्वारो वर्णाः ] न० चार वर्ण ; the four varnas : ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र.

**चातुर्विद्य** न० चार विद्याएं, चार वेद ; fourfold knowledge, the four Vedas.

**चातुर्विध्य** न० चतुर्विधता ; the being fourfold.

**चातुर्वैद्य** न० चतुर्वेदियों की मण्डली ; a group of men versed in the four Vedas.

**चातुर्वैद्य** वि० चारों वेदों अथवा विद्याओं में प्रवीण ; versed in the four Vedas, versed in the fourfold knowledge.

**चातुर्होत्र** वि० चार होताओं द्वारा अनुष्ठित ; performed by the four priests : होता, अध्वर्यु, उद्गाता, ब्रह्मा; चारों होताओं का कर्तव्य ; the duties of the four priests.

**चातुश्चरणिक** वि० चारों वेदों के चरणों में प्रवीण; versed in a branch [carana] of each of the four Vedas.

**चातुष्पथ** वि० चौराहे पर [ वर्तमान ] ; being on a crossway.

**चातुष्प्राश्य** [ =ब्रह्मौदनम्, चतुर्भिर्ऋत्विग्भिः प्राशितव्यम् ] न० ब्रह्मौदन ; enough for four to eat.

**चातुष्प्राहरिक** वि० चार मौकों पर दिया तोहफ़ा; presented as gifts on four occasions.

**चात्वाल** [ मानादिसंस्कारसंस्कृतो गर्तः ] हवनकुण्ड ; altar. —वत् हवनकुण्डवान्.

**चान्दनगन्धिक** वि० चन्दन की गन्ध वाला ; smelling of sandal.

**चान्द्र** (1) वि० चन्द्र से संबद्ध ; lunar. (2) पुं० कपूर ; camphor.

**चान्द्रमस** वि० चन्द्रसंबन्धी ; relating to the moon.

**चान्द्रमसायन** ( चन्द्रमसोऽपत्यम् ) पुं० बुध ; Mercury.

**चान्द्रव्रतिक** वि० चान्द्र व्रत वाला, चांद के मार्ग पर चलने वाला ; acting in the manner of the moon.

**चान्द्रायण** [ –न्द्र+अ– ] न० चन्द्र (की चाल) से नियमित व्रत; इस व्रत में कृष्ण और शुक्लपक्ष में भोजन का एक-एक ग्रास घटाया और बढ़ाया जाता है; lunar penance in which one mouthful is decreased and increased in the dark and bright fortnights respectively.

**चान्द्रायणिक** वि० चान्द्रायण व्रत करने वाला ; one who observes the lunar penance =चन्द्रव्रतिक.

**चाप** [ √चप् गत्याम् ] पुं० धनुष ; bow =चापयष्टिः, चापलता. [ चापगुणः bow-string ].

**चापल** न० चेतोऽनवस्थान, चपलता ; fickleness=चापल्यम्.

**चापाधिरोप** पुं० धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ाना और उसे तानना ; stringing and bending the bow.

**चामर** (चमर्या विकारः) पुंन० चंवर ; chowrie [ coming from the yak ] =चामरव्यजनम्, चारतूलम्.

**चामरग्राहिणी** स्त्री० चंवर डुलाने वाली ; female bearer of the chowrie =चामरधारिणी.

**चामरिन्** पुं० घोड़ा ; horse.

**चामीकर** न० सोना ; gold. चामीकरप्रख्य 'goldlike'.

**चामीकरमय** see चामीकरीय.

**चामीकरीय** वि० सुनहरा ; golden.

**चामुण्डा** स्त्री० दुर्गा का चण्डरूप ; terrific form of Durgā in which she killed the two demons Caṇḍa and Muṇḍa.

**चार** (1) पुं० चलन, संचरण ; motion. (2) वि० चलने वाला, चार ; one who moves=a spy.

**चारक** पुं० छिपा दूत, चराने वाला ; secret spy [ =चारपालः ], herdsman. —म् न० बन्धनालय, कैदखाना ; prison.

**चारकीण** वि० चरकों के लिये अच्छा ; fit for wandering religious students.

**चारचक्षुस्** वि० गुप्तचरों के माध्यम से देखने वाला, राजा ; one

who sees through his spies, a king.

**चारचण** वि० सुभग-गति ; of beautiful gait =चारचुञ्चु.

**चारण** पुं० भाट, जोगी, घूमता-फिरता स्तावक या अभिनेता, एक दिव्य गायक, गुप्तचर ; bard, minstrel, wandering singer or actor, singer, a divine singer, spy. [ Note चारणैकमयः =inhabited only by wandering actors'].

**चारपथ** पुं० चौराहा ; a cross-way.

**चारभट** पुं० बहादुर योद्धा ; brave fighter. —टी स्त्री० बहादुरी ; courage.

**चारवायु** पुं० गरमी की हवा ; summer-air.

**चारायणीय** वि० चारायण का बनाया ; composed by Cārāyaṇa, Cārāyaṇa's shool.

**चारिका** स्त्री० यात्रा, नौकरानी ; journey, female attendant =परिचारिका.

**चारितार्थ्य** न० चरितार्थता ; applicability.

**चारित्र** ( चरित्र– ) न० अच्छा चरित्र ; good conduct, probity =चारित्र्यम्.

**चारित्रकवच** वि० चरित्र है कवच जिसका ; clad in the armour of good conduct or probity.

**चारिन्** वि० चलने वाला, पूरा करने वाला (व्रत को); moving, performing a vow.

**चारिमन्** पुं० चारुता, सौन्दर्य ; beauty.

**चारु** [ √चर् ] वि० सुहावना, सलोना, प्यारा, सुन्दर ; agreeable, dear, beautiful. [Note चारुत्व, चारुता 'beauty'], स्त्री० चार्वी; a beautiful woman.

**चारुदर्शना** वि० सुन्दर स्त्री ; a good-looking woman.

**चारुधिष्ण्य** पुं० ग्यारहवें मन्वन्तर के ७ ऋषियों में से एक ; name of one of the seven ṛṣis in the eleventh Manvantara.

**चारुवर्धना** स्त्री० सलोनी महिला ; beautiful woman.

**चारुवृत्तपयोधरा** स्त्री० सुन्दर वर्तुल स्तनों वाली ; having beautiful round breasts.

**चारुव्रता** वि० महीना भर उपवास करने वाली ; a woman fasting for one month.

**चारुसार** न० सोना ; gold, essence of all that is lovely or beautiful.

**चारुहासिन्** वि० सुहासिन्, मधुर मुस्कान वाला ; smiling sweetly. —नी स्त्री०.

**चार्चिक** [ चर्चा– ] चर्चापदों का ज्ञाता ; conversant with the repetition of words.

**चार्चिक्य** न० शरीर पर चन्दनादि का लेप, इत्र छिड़कना ; smearing sandal paste etc. on the body, perfuming the person.

**चार्म** ( चर्मणा निर्मितः or परिवृतः ) वि० चमड़े का, चमड़े से ढका ; leathern, covered with leather.

**चार्मण** ( चर्मणा परिवृतः ) वि० चमड़े से ढका (रथ) ; covered with hide [ chariot ]. —णम् न० चर्मसमूह ; mass of hides or shields.

**चार्मिक्य** न० ढाल वाले का काम ; duty of the shield-bearer. [Note चार्मिणम् 'a number of men armed with shields'].

**चार्वाक** (=चारु-वाक) पुं न० भौतिक सिद्धान्त का प्रवर्तक, वेद का प्रत्याख्याता, केवल प्रत्यक्ष प्रमाण को मानने वाला, देह को ही आत्मा मानने वाला, देह के विनाश में ही निर्वाण देखने वाला तत्त्ववेत्ता एवं उसका शास्त्र ; the founder of the materialistic school of philosophy, which rejected the authority of the Veda, denied the doctrine of transmigration and salvation, rejected all the means of knowledge except प्रत्यक्ष or perception, maintaining that the body is the real soul, denying the existence of all that transcends the senses, and seeking the salvation in the dissolution of the body. The Cārvāka is also called लोकायत 'directed to the world of senses'.

**चार्वाघाट** [ or —घात ] वि० अच्छा तबलची ; playing well on a musical instrument.

**चालन** न० चलाना, छानना, चलनी ; causing to move, straining, sieve, strainer. —नी [ or चालिनी ] स्त्री० चलनी ; sieve. [ Note चालक 'a restive elephant' ].

**चालुक्य** ( चालुक– ) —क्याः दक्षिण भारत का सर्वप्रथम राजवंश, जिसे छठी ईस्वी में पुलाकेशिन् प्रथम ने स्थापित किया था। २०० वर्ष तक दक्षिण का साम्राज्य चालुक्यों के हाथ में रहा। बाद में दक्षिण की बागडोर राष्ट्रकूटों के हाथ चली गई ; the most prominent of the early mediaeval dynasties in the Deccan was that of the Cālukyas, founded in the middle of the 6th century A.D. by Pulākeśin I, who established himself at Vātāpi, now in the Bījāpura district of Mahārāṣṭra. The Cālukyas held the sovereignty of the Deccan for some 200 years after which it passed to the Rāṣṭrakūṭas.

**चाष** [ √चष् भक्षणे, चषति, –ते ] पुं० बहरी, नीलकण्ठ; blue jay =चासः.

**√चि** [ –चयने, चिनोति, –नुते, चयति, चयते, णि० चपयति, चययति, स० चिचीषति, चिकीषति, चित ] इकट्ठा करना, चुगना, चुनना, बीनना, ढेर लगाना, ढकना, भरना, चुन डालना, नष्ट करना; to collect, pluck, pile, cover, fill with,

take back, destroy.

चिकर्तिषा [ √कृत् स० ] स्त्री० काटने की इच्छा ; desire to cut off. —र्तिषु वि० desirous to cut off.

चिकित्वस् [ √चित्, -त्वान्, -तुषी, -त्वस् ] वि० अभिज्ञ, ज्ञाता, समझदार ; knowing, wise.

चिकित्सक [ √कित् निवासे रोगापनयने च ] पुं० वैद्य ; physician, doctor.

चिकित्सा [ √कित् ] स्त्री० रोग का प्रतीकार, इलाज, दवादारू; medical treatment.

चिकित्सालय [ -सा+आ- ] पुं० हस्पताल ; hospital.

चिकित्साशास्त्र न० वैद्यक ; science of healing. [Note शालाक्य-तन्त्रम्, 'surgery'].

चिकित्स्य वि० आमयावी, साध्य; the one to be treated medically, curable.

चिकिन [ √चीक् आमर्षणे, चीकयति ] वि० दबी नाक वाला ; flat-nosed.

चिकिल पुं० कीचड़ ; mud, mire.

चिकीर्षा [ √कृ स० ] स्त्री० करने की इच्छा ; desire to do or make. [ Note चिकीषा √चि ].

चिकीर्षित (1) वि० चाहा, ईप्सित ; desired, wished. (2) —म् न० इरादा ; intention.

चिकीर्षु [ √कृ स० ] वि० करने का इच्छुक ; desirous of doing. [ चिकीर्षुः चेतुमिच्छुः ].

चिकुर [ also -कूर, √कृ ] (1) पुं० सिर के बाल, कुन्तल ; hair on the head. (2) वि० तेजमिजाज ; rash.

चिकुरप्रकर पुं० केशसमूह ; mass of hair =चिकुरोच्चयः, चिकुरनिकरः, चिकुरकलापः, चिकुरभारः, चिकुररचना.

चिक्क (1) न० ढीड ; gummy matter of the eyes. (2) वि० चिकिन ; flat-nosed.

चिक्कण [ or चिक्किण ] वि० चिकना, मसृण, स्निग्ध, पिच्छल ; smooth, glossy, emollient, slippery.

चिक्रीडिषा [ क्रीडितुमिच्छा ] स्त्री० खेलने की इच्छा ; desire to play. —डिषु वि० desirous of playing.

चिक्लिद [ √क्लिद् ] पुं० चांद ; moon. —म् न० सील, नमी ; moisture.

चिच्छित्सु [ छेत्तुमिच्छुः ] वि० काटने का इच्छुक ; desirous of cutting off.

(1) √चित् [ संचेतने, चेतयते ] मूर्छा आदि के बाद होश में आना; to gain consciousness. (2) √चित् [स्मृत्याम्, चिन्तयति] देखना, सोच-विचार करना, याद करना ; to see, observe, recollect. (3) √चित् [ संज्ञाने, चेतति, चेतित ] समझना; to understand, be conscious of.

चित् स्त्री० चैतन्य, ज्ञान ; knowledge.

चित [ √चि ] वि० ढेर किया, एकत्रित, ढका, बढ़ा, चिना ; heaped, collected, covered, increased, piled. —ता स्त्री० ढेर, शवदाहार्थ काष्ठचयन ; pile of woods for burning the dead. चितचैत्यः 'कृतचयनक्रतुः'.

चिताधान [ -ता+आ- ] न० चिता सजाना ; laying the funeral pile.

चि-ति स्त्री० चयन, इष्टका-चयन, ढ़ा, चिता ; pile, piling the bricks, funeral pile.

चित्-इ स्त्री० ज्ञान ; knowledge.

चितिका स्त्री० मेखला, घुंघरूदार करधनी ; girdle with small bells.

चित्त [ √चित् ] न० चिन्तन, विचार, मन, मनशा, इच्छा, हृदय, बुद्धि ; thinking, thought, the instinctive mind, intention, desire, heart, intellect.

चित्तक न० लिङ्ग शरीर ; subtle or abstract body : मन, बुद्धि, पांच ज्ञानेन्द्रिय, पांच कर्मेन्द्रिय—इनका समवाय जो मरणोत्तर-भावी भोग का संपादक है और मोक्षपर्यन्त प्रवर्तित रहता है.

चित्तकलित वि० प्रत्याशित ; expected, anticipated.

चित्तखेद पुं० शोक ; grief.

चित्तघन न० चैतन्यस्वरूप, चिद्घन, चिद्रूप, ब्रह्म ; supreme being.

चित्तचैतसिक पुं० विचार ; thought.

चित्तचौर पुं० प्रियतम ; lover =चित्तनाथः, चेतोहरः.

चित्तज पुं० काम ; god of love = चित्तजन्मा, चित्तभूः, चेतोभवः.

चित्तताप पुं० कलेजे की करक ; mental pain, agony.

चित्तद्रवीभाव पुं० चित्त पिघलना ; emotion of the heart.

चित्तनिर्वृति [ √वृ ] स्त्री० चित्तप्रसाद, संतोष ; contentment. [ Note निर्वृतिः and निवृत्तिः ].

चित्तप्रमाथिन् वि० चित्त को मथ डालने वाला ; exciting passion or love.

चित्तप्रशम पुं० चित्तशान्ति ; satisfaction of mind.

चित्तप्रसादन (1) न० चित्त की प्रसन्नता ; gladdening of mind=चित्तप्रसादः. (2) वि० gladdening the mind.

चित्तभ्रम पुं० चित्तविक्षेप ; confusion of mind =चित्तभ्रान्तिः.

चित्तयोनि पुं० काम ; cupid.

चित्तराग पुं० दिली प्यार, प्रणय, काम; affection, passion.

चित्तवत् वि० चित्तवान्, प्रशस्त चित्त वाला ; endowed with understanding or excellent mind.

चित्तविक्षेप पुं० चित्तभ्रम ; absence or disturbance of mind = चित्तविप्लवः.

चित्तविभ्रम पुं० उन्माद, चेतोविचलन ; madness = चित्तविप्लवः 'insanity', चित्तविभ्रंशः.

चित्तविश्लेष पुं० मन फट जाना, मैत्रीभङ्ग ; breach of friendship.

**चित्तवृत्ति** स्त्री० मानसिक व्यापार या परिणमन, चार प्रकार का : संशय, निश्चय, गर्व और स्मरण ; disposition of mind, inclination, fourfold : 'doubt, correct knowledge, egotsim and recollection; or मैत्री, 'friendship', करुणा 'compassion', मुदिता 'app roval', and उपेक्षा 'indifference'.

**चित्तवेदना** स्त्री० चित्तखेद ; grief.

**चित्तवैकल्य** न० विकलता ; perplexity.

**चित्तसंविद्** स्त्री० चित्त का ज्ञान ; knowledge of mind.

**चित्तसंख्य** वि० चित्तज्ञ ; knowing the mind.

**चित्तानुवर्तिन्** वि० किसी के इशारे पर चलने वाला ; acting according to anyone's mind =चित्तचारिन्.

**चित्ताभोग** पुं० सुखेच्छा ; desire for happiness.

**चित्ताभिज्वलन** न० चित्तजन्य प्रकाश ; illumination by intellect.

**चित्तासङ्ग** पुं० आसक्ति, लगन ; attachment.

**चित्तिन्** वि० प्राज्ञ, अभिज्ञ ; intelligent, endowed with intelligence.

**चित्तैकपदी** स्त्री० चित्तवर्तनी, अन्तःकरण-मार्ग ; way of the inner sense.

**चित्तैक्य** न० ऐकमत्य ; unanimity.

**चित्-पति** पुं० बुद्धि का स्वामी ; lord of thought or intellect.

**चित्य** ( चीयतेऽसौ ) पुं० यज्ञिय अग्नि ; to be piled up= sacrificial fire.

**चित्या** स्त्री० चिता ; funeral pile.

**चित्तोद्रेक** [ –त्त+उ– ] पुं० दर्प, गर्व ; pride, arrogance. Cp. उल्वण.

**चित्तोपताप** [ –त्त+उ– ] पुं० मानसी व्यथा, चित्तखेद; mental pain =चित्तसंतापः.

**√चित्र्** [ चित्रीकरणे दर्शने च, चित्रयति ] तसवीर खींचना, अचरज से देखना ; to paint, look with wonder.

**चित्र** [ √चित् संज्ञाने, चेतति ] (1) वि० चमकीला, चमकदार, भड़कीला, रंगविरंगा, विचित्र ; bright, variegated, wonderful. (2)—म् न० कोई भी चमकीली, आकर्षक या मोह लेने वाली वस्तु, तस्वीर, आभूषण, चमकीला दृश्य, तिलक, आश्चर्य, अलंकार, चक्रबन्धादि काव्य ; anything bright that strikes the eye, picture, sketch, ornament, bright appearance, coloured mark on the forehead, wonder, figure of speech, poem of the type of cakrabandha, a शब्दालंकार : 'वर्णना खड्गाद्याकृतिहेतुत्वे चित्रम्' अस० ॥.

**चित्रक** (1) वि० चमकदार, भड़कीला, सोहना, बहादुर ; bright, beautiful, brave. (2) —कः पुं० चीता, युधिष्ठिर के महल में दास ; leopard, bondsmen in the palace of Yudhiṣṭhira. (3) —म् न० पत्ररचना, तिलक; streaks painted with fragrant substance on parts of the body, coloured mark on the forehead : 'त्रिपुण्ड्रं सुरविप्राणां वर्तुलं नृपवैश्ययोः । अर्धचन्द्रं तु शूद्राणामन्येषामूर्ध्वपुण्ड्रकम् ॥', Mallinātha on Naiṣadha, 15.62.

**चित्रकचित्र** न० तमालपत्र-रचना; adornment by tamāla-leaves.

**चित्रकथा** स्त्री० रोचक कथा ; charming or entertaining story.

**चित्रकर** वि० चित्रकार ; painter.

**चित्रकर्मन्** (1) न० अनोखा काम, चित्र बनाना, तस्वीर ; extraordinary act, painting, picture. (2) वि० अद्भुत काम करने वाला ; doing wonderful deeds.

**चित्रकाय** पुं० शेर ; tiger, or panther.

**चित्रकुष्ठ** न० सफेद कुष्ठ ; white or spotted leprosy.

**चित्रकूट** बांदा जिले में कालिंजर के समीप का तीर्थ; 'wonderful peak' : identified with Citrakūṭa, near Kāliñjar in the Bāndā district of U. P. Some identify it with the famous Cittor fort.

**चित्रकृत्य** न० पेंटिङ्ग ; painting =चित्रक्रिया.

**चित्र-ग** वि० चित्र में वर्तमान ; represented in a picture =चित्रगत, आलेख्यगत.

**चित्रगुप्त** पुं० यम का एक अनुचर ; one of Yama's attendants, who records every man's good and bad deeds.

**चित्र-ज** वि० अनेक पदार्थों का बना ; prepared with various substances.

**चित्रजल्प** पुं० असंबद्ध बात ; incoherent talk.

**चित्रज्योतिस्** वि० झिलमिलाने वाला; shining brilliantly.

**चित्रदण्डक** पुं० बाड़ी ; cotton-plant.

**चित्रदीप** पुं० चित्र-लिखित या चित्रित दीप ; a painted lamp.

**चित्र-न्यस्त** वि० =आलेख्यगत.

**चित्रपट** पुंन० प्रतिकृति, तस्वीर, पेंटिङ्ग ; picture, painting =चित्रपट्टः, चित्रपट्टिका.

**चित्रपिच्छ[क]** पुं० मोर ; peacock =चित्रबर्हः, चित्रबर्हिन्, चित्रमेखलः [ Note चित्रबर्हिस् 'of brilliant bed' ].

**चित्र-पुङ्ख** पुं० चित्र पंखों वाला ; having variegated feathers [ an arrow ].

**चित्रपुत्रिका** स्त्री० स्त्री की तस्वीर ; a female portrait.

**चित्रप्रतिकृति** स्त्री० तसवीर ; picture.

**चित्रफलक** न० चित्र बनाने का बोर्ड, तख्ता, या पट्टा ; a tablet for painting pictures.

**चित्रबन्ध** पुं० जहां कविता के वर्ण खड्ग आदि के आकार को

जन्म दें वह ; a particular order of the letters giving rise to the shape of sword etc. in poetry : पद्मबन्धः, गोमूत्रिकाबन्धः etc.

**चित्रभानु** (1) पुं० अग्नि, सूर्य ; shining with light, fire, sun. (2) वि० दमकती प्रभा वाला ; having bright lustre.

**चित्रभाष्य** न० युक्तियुक्त वचन ; eloquence.

**चित्रभित्ति** स्त्री० भित्ति पर तसवीर; painting on the wall.

**चित्रमय** वि० आश्चर्यमय, अचरज-भरा, आलेख्यप्रचुर; wonderful, full of pictures.

**चित्रमीमांसा** अप्पय दीक्षित की रचना का नाम ; name of Appaya Dīkṣita's work dealing with alaṁkāras.

**चित्रमृग** पुं० चितकबरा मृग ; spotted antelope.

**चित्रयति** सजाता है ; adorns, decorates.

**चित्रयोधिन्** वि० पैंतरों या पेचों से लड़ने वाला, सधा, कला या पका योद्धा ; fighting in a wonderful manner.

**चित्ररथ** पुं० गन्धर्वों के राजा का नाम, सूर्य ; having a brilliant chariot, name of the king of Gandharvas, sun.

**चित्ररेखा** [ –लेखा ] स्त्री० तसवीर खींचने में प्रवीण, एक अप्सरा जो ब्रह्मा के हाथ से जन्मी थी, कूष्माण्ड की कन्या, तसवीर; skilled in painting, an Apsaras born of Brahmā's hand, daughter of Kūṣmāṇḍa, picture, portrait.

**चित्रल** वि० रंगबिरंगा ; variegated.

**चित्रलिखन** न० तसवीर ; painting. [ Manu ].

**चित्रलेखनिका** स्त्री० चित्रकार की तूलिका या कूंची; painter's brush = चित्रवर्तिका, चित्रतूलिका.

**चित्रवर्षिन्** वि० मूसलाधार बरसने वाला; raining in unusual manner.

**चित्रवाज** पुं० मुर्गा ; cock.

**चित्रविचित्र** वि० अनेक प्रकार से रंगभरा ; variously coloured, multiform.

**चित्रविद्या** स्त्री० चित्रकला ; art of painting.

**चित्रशब्द** पुं० चमत्कारी या उन्मेषजन्य शब्द; fanciful word ( in poetry ).

**चित्रशाला** [ or —शालिका ] स्त्री० चित्रगृह, आलेख्यगृह, तसवीर-घर, स्टूडियो, चित्र बनाना, शिक्षणशाला, चित्रों से सजा कमरा ; a room for drawing paintings, school of painting, room decorated with pictures or paintings.

**चित्रशिखण्डधर** पुं० विचित्र बालों वाला ; wearing various tufts of hair, Viṣṇu.

**चित्रशिखण्डिन्** पुं० सप्तर्षि ; the constellation Ursa Major.

**चित्रस्थ** वि० चित्रार्पित, चित्रित, आलेख्यगत ; painted =चित्रसंस्थः.

**चित्रा** स्त्री० एक नक्षत्र ; name of the fourteenth lunar mansion consisting of one star.

**चित्राङ्ग** वि० चित्रित या चकत्तेदार शरीर वाला ; having spotted body.

**चित्राङ्गद** वि० विचित्र अंगदों से सजा ; decorated with variegated bracelets.

**चित्रान्न** न० रंगीन मसालों में पका पुलाव ; rice dressed with coloured condiments =चित्रौदनम्.

**चित्रार्पितारम्भ** वि० चित्र में खिंच गया है व्यापार जिसका ; with his actions transferred to a painting.

**चित्रासङ्ग** वि० अजीब चोगे वाला ; having a variegated cloak.

**चित्रिणी** पद्मिनी, चित्रिणी, शंखिनी और हस्तिनी इन चार प्रकार की स्त्रियों में दूसरे प्रकार की स्त्री ; one of the four varieties of women endowed with marked excellences : 'भवति रति-रसज्ञा नातिखर्वा न दीर्घा, तिलकुसुमसुनासा स्निग्धनीलोत्पलाक्षी । घनकठिनकुचाढ्या सुन्दरी बद्धशीला, सकलगुणविचित्रा चित्रिणी चित्रवक्त्रा ॥', रति०. —ण्यः name of certain bricks.

**चित्रित** वि० सजाया, तसवीर में खिंचा ; ornamented, painted.

**चित्रियाश्वत्थ** पुं० वह वृक्ष जिसे दूर से देखकर किसी ग्राम, नदी, अथवा तीर्थ की सूचना मिल जाती है ; a tree that indicates a village, river or a tīrtha.

**चित्रीकरण** न० आश्चर्य ; wonder.

**चित्रीयते** ( =विस्मयते ) अचरज करता है ; is surprised.

**चित्रीया** स्त्री० चित्रोक्ति, प्रगल्भ उक्ति, आश्चर्य ; eloquent discourse or talk, surprise.

**चिद्** अ० भी, अवश्य, ( यह ) भी ; even, indeed, also.

**√चिन्त्** [ √संज्ञाने, चिन्तयति ] सोचना, विचारना, चक्कर में पड़ जाना, खयाल करना, परेशानी में पड़ जाना; to think, consider, be anxious, be worried, take care of.

**चिन्तक** (1) वि० विचारक ; one who reflects upon. (2) पुं० ओवरसियर ; an over-seer.

**चिन्तन** न० सोचना, विचारना, चिन्ता; thinking, thought, anxiety.

**चिन्तयान** वि० विचार करता हुआ ; reflecting, considering. Cp. चेतयान 'having sense'.

**चिन्ता** स्त्री० ध्यान, लगन, सोच, परवाह, फिक्र; thinking, thought, care, anxiety =चिन्तितिः.

**चिन्ताकार** वि० माठा, दीर्घसूत्री ; working slowly.

**चिन्तापर** वि० फिक्र में पड़ा, चिन्ताग्रस्त ; sunk in (sad)

from that time, therefore. इतस्-ततस् यहां और वहां, हर जगह, हर जगह से, उसके बाद ; here and there, everywhere, from every where, afterwards.

ततस्-त्य वि० वहां का, वहां से आया ; coming from that place. Cp. निष्ट्य.

तति [√तन्] स्त्री० विस्तार, विच्छेदराहित्य, यज्ञ की दो प्रकार की तति : (A) पूर्वा ततिः=प्रकृति यज्ञ (=अग्न्याधेय, दर्श-पूर्णमास, ऐन्द्राग्न पशुबन्ध, ज्योतिष्टोम. श्येनचिति, द्विरात्र, द्वादशाह, गवामयन, वैश्वदेव पर्व, अग्निष्टोम पश्विष्टि, सवनीय पशु-यज्ञ, एकादशिन् पशु-यज्ञ, अग्निष्टोम, सोमावभृथ ). (B) उत्तरा ततिः=विकृतियज्ञ (=पुनराधेय, इष्टियां, निरूढ पशिष्टियां, सोम-संस्थाके यज्ञ, अग्निचयनके यज्ञ, अहीन. अहर्गण, सांवत्सरिक सत्र, चातुर्मास्यान्तर्गत अन्य पर्व, सवनीय पशु यज्ञ, एकादशिन् पशु यज्ञ, नैक पशुयज्ञ, एकाह यज्ञ, वरुण-प्रघासावभृथ ; extension continuation, extension of sacrifice is two-fold : पूर्वाततिः and उत्तराततिः.

तति इतने ; so many.

तत्काल पुं० वह समय ; that time. —म् क्रिवि० तुरन्त ; immediately.

तत्कुलीन वि० उस कुल का ; of that family.

तत्क्षण पुं० वह क्षण ; that moment. —म् क्रिवि० उसी क्षण ; immediately.

तत्पुरुष पुं० [उसका आदमी ] इस नाम का समास ; a compound of this name.

तत्त्व [ तद्+ त्व ] न० असली अवस्था, सत्य, असलियत, आद्य तत्त्व या पदार्थ, सार, विलम्ब से नाचना, गाना और बजाना; real state, truth, reality, first principle, substance, tardy in dance, singing and playing upon musical instruments. —त्त्वेन or तत्त्वतस् क्रिवि० असल में, यथार्थतः ; truly, actually.

तत्त्वज्ञ वि० सार को जानने वाला ; knowing the essence or reality.

तत्त्वबुध् [ -बुत् ] वि० तत्त्व को समझने वाला ; knowing the essence or reality.

तत्त्वं नयते यथार्थता का निश्चय करता है ; ascertains essence or reality.

तत्त्वसमास पुं० कपिलमुनि-प्रणीत ग्रन्थ, जिसके अब केवल २२ सूत्र मिलते हैं ; वर्तमान सांख्यदर्शन का आधार ; a treatise composed by Kapila available now only in 22 sūtras.

तत्त्वार्थकीर्तन न० यथार्थ आशय का प्रकटन=मार्ग; pointing out of one's real purpose [ Daśa. I.69 ].

तत्त्वावबोध पुं० यथार्थ का ज्ञान, सार का बोध ; perception of the truth.

तत्पर वि० तल्लीन, संलग्न ; intent upon.

तत्प्रवणीकृत वि० उसकी ओर या उस पर झुका ; disposed to her or him or it.

तत्र [ तद् ] क्रिवि० वहां, उस विषय में, तब ; there in that matter, then. तत्र-तत्र, यहां-वहां, हर जगह ; here and everywhere.

तत्र भवत् [भवान्-भवती] पूज्य, आदरणीय ; your honour, venerable.

तथा [ तद्-था, तेन प्रकारेण ] क्रिवि० वैसे, इस प्रकार, भी, इसी तरह, हां, वैसा ही ; so, thus, also, likewise; expresses : assent, yes, be it so. —अपि तो भी ; nevertheless. यथा—जैसे तैसे; any how. —हि for, thus, for instance.

तथागत (1) वि० उस हालत में पहुंचा ; being in such a state. (2) —तः पुं० बुद्ध ; epithet of Buddha.

तथाजातीय वि० उस प्रकार का ; of that kind.

तथाभवितव्यता स्त्री० वैसी होनी ; the necessity of being so.

तथाभूत वि० वैसा हुआ ( जैसा पहले था ), वैसा ; remaining as before, of that type.

तथावादिन् वि० ठीक बोलने वाला, तथ्यवादिन् ; telling the exact truth.

तथाविध वि० वैसा, उस विधा अर्थात् प्रकार का, वैसी हालत में ; of such a kind, in such a condition.

तथाविधान वि० उस विधान का ; following this practice.

तथावृत्त वि० उस प्रकार के बरताव वाला ; of such a behaviour.

तथास्तु [ तथा+अ- ] वैसा हो ; let that be so.

तथ्य [ तथा- ] (1) वि० वैसा, सत्य ; being so, true. (2) —म् न० सत्य ; truth.

तद् क्रिवि० वहां. वहां पर. तब, इसलिये, फलतः, अब ; there, thither, then, therefore, thus, now. —अपि फिर भी ; even then, nevertheless. —यथा as follows, namely.

तदग्रतस् क्रिवि० उसके आगे, उसके बाद ; before him, after that.

तदङ्ग न० उसका शरीर, उसका अनुयायी ; his person, subordinate to it.

तदतिपात (1) वि० उसका उल्लंघन करने वाला ; transgressing that. (2) पुं० transgression of that.

तदनन्तर —म् क्रिवि० उसके बाद, तब ; immediately after that, then=तदनु.

तदन्वय वि० उससे आया ; descended from him.

तदभिमुख वि० उसकी ओर मुड़ा, उसके संमुख ; turned towards him.

तदभिवादिन् वि० उस अर्थ वाला ; signifying that.
तदर्थक वि० उस अर्थ वाला ; denoting that.
तदर्धिक वि० उसका आधा, उससे आधा चलने वाला ; amounting to or lasting half of that.
तदा [ तद्– ] क्रिवि० उस समय, तब ; at that time, then.
तदात्व न० वर्तमान काल ; present=तत्कालः. तदानीम् क्रिवि० तब, उस समय ; at that time. तदाप्रभृति क्रिवि० तब से ; since then.
तदायति [ तद्+आ– ] वि० उसका पुत्र ; his son.
तदीय वि० उसका ; pertaining to him, her, it.
तद्देश्य वि० उसी देश का ; coming from the same country.
तद्धित पुं० एक प्रकार के प्रत्यय, जो प्रातिपदिकों के आगे व्युत्पन्न शब्द बनाने के लिये लगते हैं, तद्धित प्रत्यय लगाकर बना शब्द ; class of suffixes forming nouns from other nouns [ opp. to कृत् ], nouns formed in this way : secondary derivatives.
तद्भृशु वि० बार बार वैसा करने वाला ; doing that often.
तद्रस पुं० उसका सार ; the essence of that.
तद्रूप वि० उस प्रकार बना, वैसा दीखने वाला ; thus formed, looking thus.
तद्रूपाननुहार पुं० उसके रूप को न अपनाना ; non-absorption of the form of that ( another thing ).
तद्वचःप्रतीत वि० उसके कहे पर विश्वास करने वाला ; believing his words.
तद्वत् क्रिवि० उस प्रकार का, वैसा, वैसे ही ; like that, thus, like-wise.
तद्वयस् वि० उसी उम्र का ; of the same age.
तद्विद्य वि० उसका पारखी ; a connoisseur.
√तन् ['विस्तारे', तनोति, –नुते, तत, सितांसति, सितनिषति] फैलना, फैलाना, बना रहना, करना ; to stretch, extend, spread, endure, perform. (2) √तन् [ 'शब्दे', तन्यति ] प्रतिध्वनित होना, गूंजना, गरजना ; to resound, roar ; cp. √स्तन्.
तनय [ √तन्, –यः, –या ] पुत्र, पुत्री ; son, daughter.
तनयित्नु पुं० स्तनयित्नु ; घोरने वाला ; thundering.
तनिका स्त्री० तनी ; strap to tie a jacket with.
तनिमन् पुं० पतलापन ; thinness.
तनु [–नुः, –न्वी –नु, तनीयस्, तनिष्ठ] (1) वि० अल्प, विरल, कृश, सूक्ष्म , बारीक, सुन्दर ; a little, thin, slender, fine, delicate, beautiful. (2) —नुः —नूः स्त्री० शरीर, त्वक् , आकार, व्यक्ति, आत्मा, प्रकृति, रलक्ष्ण-सुन्दर स्त्री ; the body, skin, form, person, self, nature, a slender or delicate woman.
तनुकूप पुं० रोम ; pore of the skin.
तनुकेश वि० सुन्दर बालों वाला ; of beautiful hair.
तनुच्छद पुं० तनुत्र, कवच ; armour.
तनुज [ √जन –जः –जा ] पुत्र, पुत्री ; son, daughter= तनुजन्मन्.
तनुत्यज् वि० मरने वाला, शरीर न्यौछावर कर देने वाला, बहादुर ; dying, one who sacrifices his body, brave=तनूत्यज्.
तनुत्र [ √त्रा ] न० तनुत्राण, कवच ; body-guard, armour=तनुत्राणम्.
तनुत्रिन् वि० कवची ; one equipped with armour.
तनुदान न० शरीर-दान ; offering the body [for sexual intercourse].
तनुप्रवाह [ —हा ] वि० पतली है धार जिसकी (नदी, नद) ; of narrow flow or current.
तनुबल वि० अल्प-बल ; of small strength. [ अतनुबलः 'strong' ].
तनुमध्या स्त्री० कृशोदरी ; slender-waisted=तिलोदरी, तनुमध्यमा, तनूदरी, तन्वुमध्या, तलिनोदरी.
तनुभृत् पुं० शरीरी ; human being. तनुरस पुं० पसीना, sweat. तनुरुह पुं० रोम ; hair of the body.
तनुलता स्त्री० छरेरा शरीर ; slender body.
तनुवर्तन न० शरीर का व्यापार ; bodily activity.
तनुवार पुं० कवच ; armour.
तनुवृत्त वि० क्षुद्र स्वभाव वाला, कदर्य ; of mean nature or conduct.
तनुस् न० शरीर ; body : तनुषे तनुषेऽनङ्गम् ; like धनुस् .
तनुसंचारिणी स्त्री० सुन्दर चाल वाली ; moving the body delicately, a girl.
तनूकरण न० पतला करना, छीलना, छोलना, तराशना ; making thin, chop, split.
तनूज =तनुज, तनूजन्मन्, तनूजनिः.
तनून [ तनू+ऊन ] पुं० वायु ; wind, air.
तनूनपात् [ तनू 'स्वयम्', नपात् बच्चा or तन्वाः नपात् 'स्वयं अपना पुत्र' ] अग्नि ; epithet of Agni ; but cp. बृदे०, II.25-27 =तनूनप्त्.
तनूरुच् तनूशुभ्र, प्रभावान् शरीर वाला ; brilliant in person.
तनूरुह् [or –रुह] पुंन० पंख ; wing : तनूलिखन न० देह पर खरोंच मारना ; to make scratches on the body.
तन्ति स्त्री० रस्सी, बछड़ा बांधने की रस्सी ; string, string for tying a calf.
तन्तिपाल पुं० गडरिया ; shepherd=तन्तिपालकः.
तन्तु पुं० सूत, धागा ; thread.
तन्तुकर्तृ पुं० वंश चलाने वाला ; propagating the succession of a family.
तन्तुकाष्ठ न० जुलाहे का ब्रश ; a weaver's brush=तन्त्र-

काष्ठम्. तन्तुकीट पुं० रेशमी कीड़ा ; silk-worm.

**तन्तुनाभ** पुं० मकड़ी ; spider 'emitting threads from the navel'.

**तन्तुभ** पुंन० सरसों ; sesamum.

**तन्तुभृत** वि० वंश-रक्षक ; being the propagator of a family.

**तन्तुवान** न० बुनना ; weaving.

**तन्तुवाय** [ √वे 'तन्तुसंताने', वयति ] पुं० जुलाहा, मकड़ी ; weaver, spider.

**तन्तुशाला** स्त्री० तन्तुवायशाला ; weaver's house.

**तन्त्र** [तन्यतेऽनेन, तन्यते इति वा] न० करघा, जुलाहे की तानी, धागा, संतति, प्रजातन्तु, वस्त्र, वितान, याग, कर्मों का तन्तु, वैदिक कर्मकाण्ड पर विचार करने वाला मीमांसाशास्त्र जो याग-प्रक्रिया का वितान करता है, तन्त्र-शास्त्र, शासन-तन्त्र (=स्वराष्ट्र-चिन्ता), पारिवारिक कामकाज, नियम, सिद्धान्त, पुस्तक का खण्ड (पञ्चतन्त्रम्), राज्य, जादू, राज-परिच्छद. अधीनता ; a loom, warp or threads extended lengthwise in a loom, thread, the thread or continuity of progeny, posterity, cloth, canopy आस्तीर्णं तन्त्रम्, regular order or execution of ceremonials or sacrificial acts, Mīmāṁsā that discusses the process of sacrifice, religious and mystical treatises expounding the secret import of religious acts regarding deities [ तन्त्र-शास्त्रम् ], government, administration of the realm, family affairs, rules, doctrine, chapter of a book, realm, magic or spell, retinue, dependence [cp. स्वतन्त्र, परतन्त्र] .

**तन्त्रक** न० मशीन से हाल ही उतरा कपड़ा, नववस्त्र : तन्त्रकः पटः; fresh from weaving machine.

**तन्त्रकार** वि० पुस्तक-प्रणेता, वैज्ञानिक लेखक ; author of a scientific work.

**तन्त्रगौरव** न० वंश का प्रभाव ; family dignity.

**तन्त्रय्** [ तत्रि 'कुटुम्बधारणे', तंन्त्रयते ] शासन करना, कुटुम्ब अथवा प्रजा को थामना ; to rule.

**तन्त्रवाय** पुं० जुलाहा ; weaver=तन्त्रवापः.

**तन्त्राध्यक्ष** पुं० सेनापति ; commander of an army.

**तन्त्रावाप** [ तन्त्र+आ -वापौ=अर्थः ] पुं० शास्त्रौषधप्रयोग, स्वपरराष्ट्र-चिन्तन ; use of medicine, use of diplomacy ( in one's realm and in foreign lands ).

**तन्त्रिन्** (1) वि० बुना, सूत का, तागे का ; spun, wove made of threads. (2) पु० संगीतकार ; musician. Cp. स्वतन्त्रिन् 'स्वशास्त्रानुसारी'.

**तन्त्रिल** वि० सरकारी कामकाज में फंसा ; occupied with the affairs of government.

**तन्त्री** [ -न्त्रीः ] स्त्री० डोरी, रस्सी, वीणा, धमनी ; string, cord, corded or stringed instrument, lute, vein : बहुतन्त्रीग्रीवा. Note कृतन्त्री 'दण्डिका'.

**तन्त्री-भाण्ड** न० तानपूरा ; lute ( corded ).

**√तन्द्** आराम करना ; to relax.

**तन्द्रा** स्त्री० ऊंघ, थकावट, क्लान्ति ; drowsiness, lassitude, laziness, exhaustion.

**तन्द्रालु** वि० थका ; tired, sleepy=निद्रालु.

**तन्द्रि** [also -न्द्री ] स्त्री० प्रमीला, अर्धनिद्रा, आलस्य ; drowsiness, laziness.

**तन्मय** [ तद्+म- ] वि० उसके साथ एक हुआ, बिलकुल वही ; absorbed in or identical with that.

**तन्मात्र** [ तद्+मा- ] (1) न० अहंकार से उत्पन्न शब्दतन्मात्र, स्पर्शतन्मात्र, रूपतन्मात्र, रसतन्मात्र एवं गन्धतन्मात्र यह पांच अविशेष अर्थात् वैशिष्ट्य-रहित चरम मूलतत्त्व, जिनसे पांच महाभूत बनते हैं ; rudimental elements in which the rudimentary property resides are : तत् 'that' +मात्र 'alone', implying that in which its own peculiar property resides without any variety. These are : species of sound, touch, colour, taste and smell. From these elemental properties develop the gross Bhūtas, i.e. earth etc. So the process is from abstract to concrete. (2) उतना ही ; only so much or so little.

**तन्यतु** [ √स्तन् 'देवशब्दे', स्तनयति ] पुं० अशनि, वायु, मेघ ; thunder, wind, cloud.

**तन्वी** स्त्री० कोमलाङ्गी, तनुमध्या ; comely woman, slender woman.

**√तप्** [ 'संतापे', तपति ] दुखी होना, झुरना, पिराना; to suffer pain, torment oneself. (2) √तप् ['ऐश्वर्ये', तप्यते, तपते ; ज्वलनवृत्तिस्तपिरकर्मकः, संतापने विलापने च सकर्मकः ] चमकना, भासित होना, ऐश्वर्यवान् होना, प्रतापी या शान वाला होना ; to shine, be prosperous, have dignity or majesty. (3) √तप् [ 'दाहे', तापयति, तपति ] जलाना, तप करना, प्रायश्चित्तादि करना, झुरना ; to heat, burn or be burnt, consume or destroy by heat or penance, undergo penances ; cp. 'संतापेऽर्थे तपे दाहे तापयेत् तपने तपेत् । ऐश्वर्ये वा दिवादित्वात् तप्यते तपतीति च ।' Daiva quoted by Raṅganātha on Harṣa. II, p. 70.

**तप** (1) पुं० ग्रीष्म, घाम ; summer, heat, warmth. (2) वि० तपाने वाला ; causing pain or trouble.

**तपक** न० चूल्हा ; oven. तपती स्त्री० सूर्य-पुत्री ; daughter of the Sun.

**तपन** (1) वि० जलाने वाला, चमकने वाला ; warming,

burning, shining. (2) —नः पुं० सूर्य; the sun. —नम् न० तपिश, गरमी, जलन, प्रिय-विरह में क्लेश; heat, burning, affliction in the absence of the beloved : तपनं प्रिय-विच्छेदे स्मरावेगोत्थचेष्टितम् [SD. III.106]. —नी स्त्री० गरमी ; heat.

तपनकर पुं० सूर्य-किरण; sun-beam.

तपनीय[क] न० सुवर्ण; gold (purified in fire). —मय वि० सुनहरा ; golden.

तपनीयसंक्रम पुं० सुवर्ण-सोपान; steps made of gold.

तपर्तु [ -प+ऋ- ] पुं० निदाघ; summer.

तपश्चरण न० तपस्या करना ; practice of austerities.

तपःश्रुतोपपन्न वि० तपस्या एवं वेद से संपन्न; possessed of penance and Vedic lore.

तपस् न० गरमी, आग, यातना, पीड़ा, माघमास, तपस्या, तपश्चर्या ; heat, fire, suffering, pain, the month of Māgha, austerity, fervour. —तपांसि 'उपनिषदें', 'तपांसि च सर्वाणि यद् वदन्ति'. (2) —पाः वि० 'आलोचनकर्ता' [ MBh. AII.318.29 ].

तपस पुं० पक्षी, चन्द्र, सूर्य ; bird, moon, sun.

तपस्तनूज पुं० युधिष्ठिर ; epithet of Yudhiṣṭhira.

तपस्य पुं० फाल्गुन ; Feb.-March. —स्या स्त्री० व्रतनियमादिपालन में शरीर को तपाना ; austerity, fervour.

तपस्वत् वि० गरम ; hot.

तपस्विन् वि० दबा-कुचा, तंग, क्लिष्ट, दयनीय, तप करने वाला ; depressed, to be pitied, pitiable, practising austerities=तप्ततपस्.

तपोज [ or -जाः ] तप से उत्पन्न; born of asceticism.

तपोधन वि० तप ही है धन जिसका ; rich in penance. =तपोवृद्धः, तपोराशिः. (2) —नम् न० तपोरूपी धन ; penance as wealth.

तपोनित्य वि० तप में रत या निमग्न ; devoted to penance (devoting one's self incessantly to austerities).

तपोनिष्ठ वि० तपोमग्न, तपोरत ; engrossed in penance; cp. तपोनिधि 'eminently pious person'.

तपोऽनुभाव पुं० तपः-प्रभाव ; power acquired by austerities.

तपोऽपहरण न० तपोभङ्ग ; annihilation of penance.

तपोभृत् वि० तपस्वी ; ascetic.

तपोमूल वि० तप पर आधृत ; founded on austerity.

तपोवन न० तपस्या करने का वन ; forest for practising penance.

तपोयज्ञ वि० तपस्या-रूप यज्ञ करने वाला ; sacrificing through austerity, offering sacrifice in the form of austerity.

तप्त वि० प्रदीप्त, पीड़ित, जिसने तप साधा है ; inflamed, distressed, one who has undergone penance. [ Note तपित 'refined' ] —कम् न० कड़ाही ; frying pan.

तप्तकुम्भ पुं० तप्त घड़ा ; a red-hot jar.

तप्तकृच्छ्र पुंन० एक व्रत, जिसमें पहले तीन दिन उष्ण जल, दूध और घी पिया जाता है, अगले तीन दिन गरम हवा के सांस भरे जाते हैं ; penance which consists of drinking hot water, milk and ghee for three days, and inhaling hot air for three days.

तप्तपाषाण-कुण्ड न० तपे पत्थरों का कुण्ड ; pit filled with red hot stones, a hell.

तप्तजाम्बूनदमय वि० तप्त सुवर्ण का बना ; made of refined gold.

तप्तरहस न० सुन्न या सुनसान, एकान्त ; dense solitude.

तप्तरूप न० चांदी; silver 'of refined shape'=तप्तरूपकम्.

तप्तवालुक पुं० एक नरक ; name of a hell full of burning gravel.

तप्तसुराकुण्ड न० खौलता सुराकुण्ड, एक नरक ; a basin filled with burning liquor, a hell.

तप्तसूर्मि स्त्री० प्रतप्त लौह प्रतिमा, एक नरक ; red hot iron statue, name of a hell.

तप्तहेम न० प्रतप्त सुवर्ण ; reformed gold.

√तम् [ काङ्क्षायाम्, ताम्यति ] चाह करते-करते काला पड़ जाना, कमजोर होते जाना, बेहोश हो जाना, चूर-चूर हो जाना ; to become darkened, languish, faint, be exhausted.

तप्ति स्त्री० गरमी ; heat. Cp. 'तप्यः सत्त्वमयः शिवः'.

तम [ प्र० तमम् ] न० दे० 'तमस्'. Note तमकः 'oppression of the chest in asthma'.

तमःकिर [√कॄ 'विक्षेपे'] वि० अंधेरा फैलाने वाला ; scattering darkness. तमःप्रभ पुं० एक नरक; name of a hell.

तमःप्रवेश पुं० मनोविमोह, अंधेरे में सरक जाना ; mental perplexity, groping in the dark.

तमःस्थित पुं० एक नरक ; name of a hell situated in darkness.

तमस् [ √तम्, ताम्यन्ति अस्मिन् ] न० अंधेरा ( मीमांसकों के मत में स्वतन्त्र द्रव्य ), भ्रम, अज्ञान, प्रकृति के तीन गुणों में अन्तिम गुण, राहु, प्रवृत्ति का व्याघात; darkness, gloom, illusion, ignorance, the last of the three attributes ( sattva, rajas, tamas ) of Prakṛti, Rāhu, obstruction to activity.

तमस [ =तमस् ] न० अंधेरा ; darkness=तमस्कम् 'darkness, mental darkness'.

तमसा स्त्री० अयोध्या के समीप 'तौंस' नदी ; modern 'Taims' river in the district of Ayodhyā.

तमस्कल्प वि० अंधेरे जैसा ; gloomy, like darkness.

तमस्काण्ड न० तिमिर-निकर, घनान्धकार ; mass of darkness, dense darkness=तमस्ततिः.

तमस्वत् वि० अन्धकारमय ; dark, gloomy.

तमस्विनी स्त्री० रात्रि ; night, gloomy.

तमाखु पुं० तम्बाकू ; tobacco.

तमाल पुं० आबनूस का पेड़, माथे पर तिलक-विशेष ; 'dark-barked', name of a tree with a very dark bark, sectarian mark on the forehead made with the juice of Tamāla fruit —लिनी स्त्री० 'a place overgrown with Tamāla trees'.

तमालपत्र न० तमाल का पत्ता, माथे पर तिलक-विशेष ; Tamāla leaf, sectarian mark on the forehead. [Note –वर्णकम् 'तमालपत्रस्य विलेपनम्' ].

तमिसु पुं० सांस टूटना; exhaustion, gasping for breath.

तमिस्र न० तमःसमूह, अन्धकार-पटल, अन्धकार, काला नभ ; mass of darkness, dark sky. —स्रा स्त्री० अंधेरी रात ; dark night. —स्रः [ or तमिस्रपक्षः ] पं० कृष्ण पक्ष ; dark half of the month.

तमी स्त्री० अंधेरी रात ; dark night, night.

तमोदयित पुं० चन्द्र ; moon=तमीश्वरः.

तमोघ्न [ √हन् ] (1) वि० अन्धकार का नाशक ; dispeller of darkness. (2) —घ्नः पुं० सूर्य, गुरु; sun, teacher =तमोऽरिः.

तमोज्योतिस् पुं० जुगनू ; firefly =तमोमिद्.

तमोनिष्ठ वि० अंधेरे में रहने वाला ; resting in or founded on darkness.

तमोनुद (1) वि० अंधेरे को भगा देने वाला ; dispelling darkness. (2) —दः पुं० चांद [ =तमोहरः ], सूरज, अग्नि ; moon, sun, fire=तमोनुदः=तमोऽपहः.

तमोभूत वि० तमोमय, अंधेरे से घिरा, मूर्ख ; dark, covered with darkness, ignorant.

तमोमणि पुं० दे० 'ज्योतिरिङ्गण'.

तमोरूप वि० अज्ञान-रूप ; consisting of ignorance.

तमोलिप्ती [ =ताम्रलिप्ती ] ताम्रलिप्त लोगों का एक नगर ; name of a city of the Tāmraliptas.

तर [ √तॄ 'प्लवनसंतरणयोः' ] (1) वि० पार करने वाला ; crossing, going beyond. (2) पुं० पार जाना, पार जाने का कर ; crossing, tax for crossing=तरपण्यम्.

तरक्ष पुं० भेड़िया, चीता ; wolf, tiger.

तरक्षु पुं० चरख, बघेरा ; hyaena=तरक्षुकः.

तरंग [ तरम् √गा 'cross-goer' ] पुं० लहर, वीचि, अश्वों की गति-विशेष (=उत्फालः); wave, particular trot of a horse. —मालिन् पुं० समुद्र ; sea, ocean=तरंगकः.

तरंगापत्रस्त वि० लहरों से डरा ; afraid of waves.

तरंगिणी स्त्री० नदी ; river =तरंगवती. —नाथः 'sea, ocean'. Cp. तव्य पुं० Śiva.

तरंगित वि० लहरदार, आंसुओं में तर, चलायमान ; wavy, overflown with tears, moving to and fro.

तरण न० पार करना, हाथी की झूल, तैरना ; crossing over, elephant's cover, swimming. —णः पुं० नौका ; boat.

तरणि [ √तॄ =तर्णिः ] (1) वि० पार करने या ले जाने वाला, आगे बढ़ने वाला ; crossing, pressing forward. (2) —णिः पुं० सूर्य, किरण, नौका ; sun, beam, boat. —णी स्त्री० नौका ; boat. —तनया स्त्री० यमुना ; Yamunā.

तरण्ड पुंन० तमेड़ ; float made of bamboos and floated upon jars inverted or hollow gourds.

तरत्तोय पुं० (जल) पार के आदमी ; people beyond the water, name of a people mentioned in MBh.

तरन्त पुं० समुद्र; ocean [=तर्षः]. —न्ती स्त्री० नौका; boat.

तरपण्यिक पुं० पार जाने का टैक्स वसूल करने वाला ; receiving the ferry-money or freight.

तरंबुज न० तरबूज ; water-melon.

तरल (1) वि० कम्पित, चञ्चल, उत्तरल, अव्यवस्थित, अस्थिर, आश्चर्य में पड़ा, भास्वर ; trembling, tremulous, unsteady, surprised, shining. (2) —लः पुं० हार का बड़ा मनका, मनका, हार ; central gem of necklace, gem, necklace. —ला स्त्री० लप्सी, पनिहा भात ; rice gruel, watery rice. —लायित made tremulous, agitated. —लित वि० shaking, tremulous.

तरवारि पुं० तलवार ; sword ( one-edged ).

तरस् [ √तॄ ] न० त्वरा, तेजी, शक्ति ; speed, velocity, vigour. —सा क्रिवि० वेग से, झटिति, एकदम, सहसा ; speedily, at once, forcibly.

तरस पुंन० मांस ; meat ( =having taras 'strength' ). —पुरोडाश (1) पुं० a cake of meat. (2) वि० offering a cake of meat.

तरसान पुं० नौका ; boat.

तरस्विन् वि० तेज, त्वरावान, बली, प्रचण्ड ; swift, strong, violent, impetuous.

तरि [ –री ] स्त्री० नौका, वस्त्रादि के लिये डोली या बक्स ; boat, vessel or box for keeping clothes. —रथ : पुं० चप्पू ; oar.

तरिक वि० किश्ती का भाड़ा लेने वाला ; one getting fees for ferrying, ferry-man=तरिकिन्.

तरिता स्त्री० तर्जनी अंगुली ; forefinger.

तरितृ वि० पार करने या ले जाने वाला ; one who crosses a river or who carries over.

तरित्र न० चप्पू ; oar. —त्रः पुं० कर्णधार ; helmsman.

तरीश पुं० नौका, विज्ञ, समुद्र ; boat, competent person, ocean.

तरु [ √स्तृ 'फैलना' ] पु० पेड़ ; tree. तरुकोटर न० वृक्ष की खोह ; hollow of a tree.

तरुखण्ड पुंन० तरुपण्ड, पेड़ों की वनी ; a cluster of trees.

तरुगहन न० पेड़ों की दड़ी ; a thicket of woods.

तरुच्छद पुं० पल्लव ; leaf. तरुपंक्ति स्त्री० वृक्षों की कतार ; avenue.

तरुण वि० किशोर, जवान, मृदुल, नवीन ; juvenile, youth, tender, new. —णः पु० जवान आदमी ; young man. —णी स्त्री० जवान स्त्री ; young woman. [ Cp. तरुणेन्दुः 'growing moon']. —कम् 'sprout'.

तरुवल्ली स्त्री० बेल ; a creeper.

तरुविटप पुं० शाखा; a branch.

तरुष वि० वृक्षों से भरा ; abounding in trees.

तरुषण्ड पु० वृक्षों की दड़ी या वनी ; cluster of trees.

तरुसार पुं० कपूर ; camphor.

तरुहरिण पुं० बन्दर ; monkey=तरुमृगः.

तर्क् [ तर्कयति ] ताकना, जांचना, विचारना, समझना, आंकना, अनुमान करना, अंदाजा या अटकल लगाना ; to observe, see, examine, reflect, deliberate, regard as, infer.

तर्क पुं० ऊह, अंदाज, अन्वीक्षण, संशय, अटकल, विचार : तर्को विचारः संदेहात् [ Daśa. V.36 ], न्यायशास्त्र : तर्क्यंते निश्चीयतेऽर्थो यैस्ते तर्काः अनुमानानि ; conjecture, inquiry, doubt, speculation, deliberation, logic, inference. तर्कविद्या=न्यायशास्त्र ; science of logic. Cp. आन्वीक्षिकी.

तर्कक पुं० याचक ; a beggar=तर्कादः.

तर्कज्ञान न० तर्क-प्राप्त ज्ञान ; knowledge obtained by reasoning.

तर्कु पुं० शाणचक्र [ =तर्कशाण ], तकुआ या सूत्रवेष्टन ; hone, touchstone, spindle. —पिण्ड पुं० तकुए के निचले भाग में लगा पिण्ड ; a ball of clay at the lower end of a spindle to give it motion.

√तर्ज् ['भर्त्सने', तर्जति, तर्जयते, तर्जित] घुरकना, झिड़कना, धमकाना, झाड़ना ; to threaten. तर्जकः वि० 'one who threatens'.

तर्जन [ or –ना ] न० त्रिासन, धमकाना, घुरकना, नष्ट कर देना ; threatening, frightening, reviling, dispelling. —नी स्त्री० दक्षिण हाथ की प्रदेशनी अङ्गुली, अंगूठे के पास की अङ्गुली ; fore-finger of the hand. तर्जनीतोलन न० अंगुली दिखाना; showing the finger : वस्त्रविक्रयादौ तर्जनीतोलनम्.

तर्जा स्त्री० घुरकी, झाड़ ; threatening.

तर्ण[क] पुं० वत्स, सद्योजात बछड़ा ; very young calf.

तर्तरीक [ √तॄ ] (1) वि० पार करने का आदी ; being in the habit of crossing. (2) —म् न० किश्ती ; boat =तर्णिः.

तर्मन् [ तृद्यत इति ] न० छिद्र ; hole, cleft.

तर्पक [ तृप् ] वि० तृप्त कर देने वाला ; satisfying.

तर्पण (1) वि० संतोषप्रद, छका देने वाला, मन भर देने वाला, प्रसादक ; satisfying, pleasing, satiating. (2) —म् न० ( पितरों का ) तर्पण, श्राद्ध, इच्छापूर्ति ; presenting libation of water etc. to the deceased, satisfaction.

तर्पर पुं० पशु के गले की घण्टी ; a bell hanging down from the throat of a cattle.

तर्पिन् वि० तर्पण करने वाला ; offering libations to the manes.

तर्मन् [ √तॄ ] न० यज्ञिय स्तूप का अग्र भाग ; the top of the sacrificial post.

तर्ष [ √तृष् 'पिपासायाम्', तृष्यति ] पुं० तिस, प्यास [ =तर्षणम् ], इच्छा, लाभ, रुचि ; thirst, desire, profit.

तर्षुल वि० पिपासित, आकाङ्क्षी ; thirsty, desirous= तर्ष्यावत्, तर्षितः, तर्षुकः. [ Note अतर्षलम् 'without desire, अनुतर्षुलः तृष्णावृद्धिकृत् ].

तर्हि क्रिवि० तब ; then.

तल [ √तल् 'प्रतिष्ठायाम्' ] पुंन० गाध, सतह, तलो, तलैटी, एक-सा, मध्य, छत ; surface, level, bottom, flat, middle : कपाटतलप्रविष्टं कपित्थगुलिकमिव [ मृच्छ० I ], roof of a house. —लः पुंन० खुला हाथ, तलुआ; open hand or palm, foot. —म् न० हृदय ; heart.

तलक न० पूर, अंगीठी ; fire-tray.

तलगत वि० हाथ में ; being in one's hand.

तलघात पुं० चपेट ; a slap with the palm.

तलतस् क्रिवि० तली से ; from the bottom.

तलताल पुं० हथेली बजाना ; clapping the hands.

तलत्र न० हस्त-रक्षक ; arm-guard, leathern fence worn by archers on the left arm=तलत्राणम्, तलवारणम्.

तलपुष्पपुट न० नाचने में हाथ की मुद्रा-विशेष ; a particular position of hand in dancing.

तलबद्ध वि० बद्धतल ; having fastened one's arm round the tala of a tree.

तलमुख पुं० नाचने में हाथ की मुद्रा-विशेष ; a particular position of hand in dancing.

तलयुक्त वि० मूठ वाला ; furnished with a handle.

तलयुद्ध न० हाथापाई ; palm-fight.

**तललोक** पुं० निचला जगत्; lower or nether world. —**पाल** पुं० guardian of the lower world.

**तलवर** पुं० पुराध्यक्ष; superintendent of a town.

**तलशय्या** स्त्री० रुई का गद्दा; cotton-bed.

**तलसारक** न० घोड़ों को दाना देने का थैला; sort of trough to feed the horses=तलसारणम, तलसारिकः.

**तलस्थ** वि० तले रहने वाला; remaining beneath= तलस्थितः.

**तलहृदय** न० तलुप का मध्य भाग; the centre of the sole of the foot =arch.

**तलाङ्गुलित्रवत्** वि० तलत्र और अंगुलित्र वाला; furnished with तलत्र and अङ्गुलित्र.

**तलाची** स्त्री० चटाई; mat 'spread on the ground'.

**तलातल** पुं० एक नरक; name of a hell.

**तलातलि** क्रिवि० हथेली से हाथापाई; fighting with the palms of the hands.

**तलारक्ष** पुं० अङ्ग-रक्षक; body-guard.

**तलित** वि० तला; fried : तलितं च मांसम् [ मृच्छ० I ].

**तलिन** वि० विरल, अल्प, स्वच्छ; having interstices, litte, clear. For तलिनोदरी see तनुमध्या.

**तलिम** न० मकान की कुरसी; ground prepared for the site of a dwelling, paved ground.

**तलुन** [ =तरुण ] (1) वि० जवान, किशोर; young. (2) —नः पुं० युवक; a youth.

**तल्प** [ √तल् प्रतिष्ठायाम् ] पुं० बिस्तर, सेज, पत्नी, मद, अट्ट; bed, couch, wife, intoxication, upper story.

**तल्पक** पुं० बिस्तर लगाने वाला; one whose duty is to prepare bed.

**तल्पकीट** पुं० खटमल; a bug.

**तल्पग** वि० स्त्रीगामी, संभोग करने वाला; having sexual intercourse with.

**तल्पज** वि० नियोग द्वारा उत्पादित; born of a wife by appointed substitute.

**तल्पन** न० हाथी की पीठ; the exterior muscles of an elephant's back.

**तल्पल** पुं० [ =तल्पनम् ] वि० पृष्ठवंश; fleshy ridge on the back of an elephant.

**तल्पेशय** वि० तल्प पर पड़ा; lying on a couch.

**तल्लज** वि० प्रशस्त, प्रकाण्ड; best, an excellent specimen of. कुमारी—'an excellent maiden'.

**तवक्षीर** पुंन० तवाशीर; manna of bamboo.

**तविषी** [ √तु 'गतिवृद्धिहिंसासु', तवीति, तौति ] नदी, देवकन्या, भूमि, बल; river, divine girl, earth, strength.

**तष्ट** [ √तक्ष् ] वि० छुला या छोला, तराशा, घड़ा, पतला किया; chiselled, chipped.

**तस्कर** [ √तंस् shake; प्रत्यक्षं परेषां धनं हरति सः, प्रच्छन्न-चोरः स्तेनः ] पुं० चोर; thief.

**तस्थिवस्** [ √स्था, -वान्, -स्थुषी, -वस् ] वि० बैठा, ठहरा; standing.

**तस्मात्** वि० [ abl. of तद् ] क्रिवि० इसलिये; therefore, on that account.

**ताक्षशिल** (तक्षशिलाऽभिजनोऽस्य) वि० जिसके पुरखा तक्षशिला में रहते थे वह; one whose ancestors lived in Takṣaśilā. **ताटङ्क** पुं० कान का गहना; ear-ornament=ताडीदलम्.

**ताड** पुं० प्रहार; blow. **ताडक** वि० सजा देने वाला, घातक; inflicting punishment, chastiser, killer.

**ताडघ** पुं० शिल्पी, सुनार; artificer, goldsmith.

**ताडन** न० पीटना, सजा देना, आघात; beating, striking, hitting, stroke. —**नी** स्त्री० कशा, कोड़ा; whip.

**ताडाग** वि० तडाग से संबद्ध; being in or coming from ponds.

**ताड्य** वि० ताडन-योग्य; to be beaten or punished.

**ताडितगर्दभ** पुं० साफ किया (मालिश किया) गदहा; an ass that has had massage.

**ताण्डव** [ तण्डु- ] न० भयानक नृत्य, नृत्य; frantic or wild dance ( of Śiva ), dance. —**तालिक** पुं० dancing and clapping the hands, epithet of Śiva's door-keeper Nandin.

**ताण्डवन** न० दारुण चेष्टा या नाच; frantic movement or dance.

**ताण्डविका** स्त्री० ताण्डवोपदेशिनी, नाटयित्री; dancing mistress.

**ताण्डि** स्त्री० नृत्य-विद्या; science of dancing. —**ण्डि** न० a manual of the art of dancing.

**तात** [ तत- ] पुं० पिता, प्रिय; father, (in voc.) form of address : my dear.

**ताति** [ √तन् ] स्त्री० संतति; offspring.

**तातृपाण** [ √तृप् कानच्, pft. pt. ] छका; satiated.

**तात्कालिक** (तत्काल-) वि० साथ-साथ होने वाला, तुरन्त होने वाला; happening at that time, lasting that time, simultaneous, immediate : तात्कालिको विशेषः 'immediate change' [ Daśa. II.61 ].

**तात्काल्य** न० तात्कालिकता; simultaneousness.

**तात्त्विक** ( तत्त्व- ) वि० सत्य, उसी अर्थ वाला होना; true, real, being of the same meaning.

**तात्पर्य** [ तत्पर- ] न० आशय, अभिप्राय, अभिसंधि, तात्पर्य वृत्ति; true meaning, real significance : तात्पर्य-तुलाधृतम्, 'तात्पर्य की तराजू पर तोला'; that *vṛtti* which conveys the suggested meaning.

**तात्पर्यवाचोयुक्ति** स्त्री० शब्द का तात्पर्य-विशेष में प्रयोग ; a word used in a particular sense.

**तात्पर्यार्थ** पुं० वाक्य का वाच्यार्थ के अलावा तात्पर्यवृत्ति द्वारा प्रकाशित अर्थ ; import, purpose, suggested meaning. For तात्पर्यावृत्ति, see SD. II.20.

**तात्य** वि० पिता जैसा ; fatherly.

**तादर्थ्य** [ तदर्थ- ] न० तत्प्रयोजनत्व, उसी अर्थ वाला होना ; the being intended for that, being of the same meaning.

**तादात्मक** वि० तदात्मता-द्योतक ; denoting the unity of nature.

**तादात्म्य** [ तदात्मन्- ] न० तदात्मता, वही होना ; identity, unity, oneness.

**तादृक्ष** वि० वैसा ; such a one, like that. [ दे० 'तादृश' ]

**तादृग्गुण** वि० वैसे गुणों वाला ; of such qualities.

**तादृश्** [ —क् ] वि० वैसा, उस जैसा ; such like, such =तादृश.

**ताद्रूप्य** न० तद्रूपता ; sameness of form, identity.

**तान** पुं० [ √तन् ] तान, तन्तु, एक-श्रुति ; tone, thread, the natural accentless tone.

**तानकर्मन्** न० लय लगाना ; tuning the voice prior to singing.

**तानव** [तनु- ] न० तनुता, अल्पता, पतलापन ; thinness, smallness.

**तान्त** [ √तम्+त ] (1) वि० खिन्न, म्लान, मुरझाया, दुबराया, बेहोश ; downcast, faded, fainted. (2) पुं० रूक्ष स्वर ; dry tone.

**तान्तुवाय्य** पुं० जुलाहे का पुत्र ; son of a weaver.

**तान्तव** (1) वि० तन्तुनिर्मित ; made of threads. (2) —म् न० कपड़ा ; woven cloth.

**तान्त्र** न० तन्त्रनिर्मित वाद्य का संगीत ; music of a stringed instrument.

**तान्त्रिक** वि० तन्त्र-शास्त्री ; versed in spells, follower of the Tantra doctrine.

**ताप** [ √तप् ] पुं० गरमी, शोक, संताप, आपद्, ज्वर ; heat, sorrow, distress, fever, feverishness.

**तापक** (1) वि० तपाने वाला ; heating. (2) —कः पुं० ज्वर, चूल्हा ; fever, a cooking stove. —पिका स्त्री० तलने का बरतन ; frying pan.

**तापटाल** [ √टल् ] वि० ताप को टलाने वाला ; dispeller of heat or sorrow.

**तापतन्द्रिका** स्त्री० गरमी से उत्पन्न तन्द्रा ; laziness due to heat.

**तापन** (1) वि० तपाने वाला ; causing pain, distressing. (2) —नः पुं० सूर्य, ग्रीष्म ; sun, the hot season. —म् न० जलाना, तपाना, क्लेश, एक नरक ; tormenting [cp. विधूत ], burning, pain, torment, name of a hell. —ना स्त्री० तपस्या ; austerity.

**तापयितृ** वि० ताप देने वाला ; causing pain.

**तापयिष्णु** वि० संतापक ; tormenting.

**तापस** वि० तपस्वी ; ascetic : तापसः सिध्यति=तत्त्वं निश्चिनोति.

**तापसतरु** पुं० इंगुआ का पेड़ ; Terminalia Catappa.

**तापसाध्युषित** [ -स+अध्यु- √वस् ] वि० जहां तपस्वी रहे हैं ; inhabited by ascetics.

**तापिच्छ** पुंन० तमाल ; name of a dark-coloured tree =तापिञ्छः, तापिञ्जः.

**तापितपायित** वि० तप्त-सिक्त, पहले तपाया फिर सींचा ; scorched and then sprinkled.

**तापिन्** वि० तपाने वाला; causing pain; **तापित** वि० oppressed by heat'.

**तापीतट** पुं० ताप्ती का तट ; bank of the Tāptī river.

**ताम** [ √तम् ] (1) वि० भयानक ; terrible. (2) —मः पुं० चिन्ता, थकावट, क्लान्ति ; anxiety, exhaustion, distress.

**तामर** न० जल, घी ; water, clarified butter. —रः पुराणों में एक पर्वतीय देश का नाम ; a mountainous country mentioned in the Purāṇas and outside of the Himavat in Brahmāṇḍa Purāṇa. Tamara is another name for Murmi, a Tibeto-Burmese language spoken in Nepāl.

**तामरस** न० कमल, सोना ; a day-lotus, gold.

**तामल** वि० तमाल की छाल का बना ; made of the bark of the Tamāla plant.

**तामलिप्त** पुंब० जन-विशेष और उनका देश ; name of a people and their country.

**तामस** (1) वि० धुंधला, तमोगुणी, अज्ञानी ; dark, prone to *tamoguṇa*, ignorant. (2) —सः पुं० नीच, लुच्चा, सांप, राहुपुत्र ; vile, villain, snake, son of Rāhu. —सी स्त्री० कृष्णपक्ष की रात्रि, रात्रि, निद्रा ; night of the dark half, night, sleep. —म् न० अन्धकार ; darkness.

**तामसिक** वि० तमस् से संबद्ध ; relating to the quality of Tamas.

**तामित** [ √तम् ] वि० क्रुद्ध, क्रोधित ; angry, angered.

**तामिस्र** [ तमिस्रं तमःसमूहः, तद् यत्रास्ति, तमिस्रा वा यत्रास्ति ] पुं० कृष्णपक्ष, एक राक्षस, एक नरक, क्रोध अथवा अमर्ष ; dark half of the month, name of a Rākṣasa, name of a hell, indignation or anger.

**ताम्बूल** न० पान ; betel-leaf. —वल्लिका स्त्री० पान की बेल;

betel-plant= —वल्ली.

ताम्बूलकरङ्क पुंन० पानदान ; betel-box=स्थगिका, ताम्बूलपेटिका.

ताम्बूलद पुं० पान देने वाला ; one having the duty of serving betel-leaves. =ताम्बूलधरः, ताम्बूलकरङ्कवाहः.

ताम्बूलदायिनी स्त्री० पान देने वाली ; a female serving betel-leaves=ताम्बूलकरङ्कवाहिनी.

ताम्बूलवीटिका स्त्री० पान का बीड़ा ; a betel-leaf wrapped up, [ an areca-nut wrapped in a betel-leaf ].

ताम्बूलिक [or ताम्बूलिन्] पुं० पनवाड़ी ; betel-leaf-seller.

ताम्र [ √तम् ] (1) वि० कोंपल के रंग का, तांबे के रंग का, लाल ; copper-coloured, dark-red. (2) —म्रः पुं० कुष्ठ-विशेष ; a kind of leprosy with large red spots. ताम्रक न० तांबा ; copper.

ताम्रकार पुं० तांबे का काम करने वाला ; copper-smith= ताम्रकुट्टः, ताम्रकुट्टकः, ताम्रोपजीविन्.

ताम्रचूड पुं० कलगीदार मुर्गा ; red-crested cock, cock= =ताम्रशिखिन्.

ताम्रतुण्ड पुं० बन्दर ; monkey 'copper-mouthed'.

ताम्रत्व न० ललाई ; copper colour, redness.

ताम्रद्रु न० लाल चन्दन ; red sandal wood.

ताम्रधूम्र वि० रक्तधूसर ; dark tawny.

ताम्रपट्ट न० तांबे की प्लेट ; copper-plate=ताम्रफलकम्.

ताम्रपत्र न० ताम्रपत्र ; copper plate.

ताम्रपर्ण न० भारत का प्रदेश-विशेष ; name of a part of Bhārata.

ताम्रद्वीप पुं० लंका ; Cyelon. —कः पुं० Ceylonese.

ताम्रपर्णी (1) आधुनिक तंबरवारी नदी जो पश्चिमी घाट के ढाल से निकल कर तिन्नवेली जिले में से होती हुई पूनकली नामक छोटे से नगर के पास बंगाल की खाड़ी में गिरती है ; the modern Tambarvāri river known for fishing. (2) ताम्रपर्णी द्वीप पाण्ड्य एवं द्रविड़ों के नीचे की ओर था। वैदूर्यक पर्वत इसी में था। अगस्त्याश्रम भी यहीं था। संभवतः इसका ही नाम मलयकूट रहा हो, जो द्रविड़ों के नीचे की ओर है और जहां पोतलक पर्वत विराजमान है ; Tāmraparṇī is placed below Pāṇḍya or Draviḍa, and the mount Vaidūryaka is said to have been its rocky land-mark. The hermitage of Agastya was here. It may be identified with the Malayakūṭa.

ताम्रमृष्टानुलेपिन् वि० लाल लेप से सजा ; smeared with coppery red unguents.

ताम्रलिप्त पुं० तिब्बती ; smeared with coppery red ; perhaps Tibetan.

ताम्रलिप्ती मिदनापुर जिले का तमलुक प्रदेश। ताम्रलिप्त सुह्म से पृथक् था ; identified with Tamluk in the Midnāpur district of Bengal. Tāmraliptī and Suhma were two different countries. Robert shafer identifies the Tāmraliptakas with Tibetans, who paint their faces red. —लिप्ताः पुंब० inhabitants of ताम्रलिप्ती.

ताम्रशाटीय पुं० लाल कपड़ों वाला ; 'red-clothed', name of a Buddhist school.

ताम्रशासन न० ताम्रलेख ; an edict or grant inscribed on copper plate.

ताम्राक्ष [ ताम्र+अ– ] वि० लाल आंखों वाला ; red-eyed.

ताम्राभ न० ताम्रद्रु ; red sandal-wood.

ताम्राश्मन् पुं० पद्मराग ; ruby.

ताम्रिक वि० ताम्रविकार, तांबे का ; made of copper.

ताम्रिमन् पुं० ललाई ; redness.

तायन [ √तै=स्त्यै 'शब्दसंघातयोः ] न० स्फीति, समृद्धि ; successful progress, prosperity.

तार [ √तॄ ] (1) वि० पार ले जाने वाला, रक्षक, उच्च, तीखा, दीप्तिमान्, स्पष्ट, साफ, सुथरा, अच्छा ; carrying across, a saviour, high ( a note ), loud, shrill ( as sound ), shining, clear, good, excellent, pure. (2) —रः पुं० पार करना, बचाना, एक दैत्य, मोती की स्वच्छता, स्वच्छ मोती ; crossing, saving, name of a Daitya slain by Viṣṇu, the transparency of a pearl. —रः, —रम् पुंन० तारा, आंख की पुतली, नदी-तट, चांदी ; a star, pupil of the eye, bank of a river, silver. —रा स्त्री० तारा, नक्षत्र, आंख की पुतली, आठ सिद्धियों में से एक, अतर-विशेष ; a fixed star, asterism, pupil of the eye, one of the eight siddhis (in Sāṁkhya), a kind of perfume.

तारक (1) वि० तारने वाला, बचावनहार ; carrying over, rescuing, saving. (2) —कः पुं० कर्णधार, एक दैत्य ; helmsman, name of a Daitya conquered by Indra. —कः, —कम् पुंन० नौका ; boat. —कम् न० तारा, आंख की पुतली, आंख ; a star, pupil of the eye, eye. —तारका स्त्री० तारा, उल्का, आंख की पुतली, आंख ; a star, meteor, falling star, pupil of the eye, eye. तारिका स्त्री० खजूर-रस ; the juice of the palms.

तारकसूदन पुं० तारकारि; Tāraka-killer, Skanda=तारकजित्, तारकारिः, तारकान्तकः, तारकरिपुः, तारकवैरिन्.

तारकाक्ष पुं० तारे जैसी आंख वाला, एक दैत्य ; star-eyed ( name of a Daitya ).

तारकाराज पुं० चांद ; moon=तारकेश्वरः.

**तारकिणी** स्त्री० तारों-भरी रात; starry night. Cp. तारकितं नभः 'star-spangled sky'.

**तारण** (1) वि० तारने वाला, बचाने वाला; causing to cross, helping over a difficulty, saving. (2) —णः पुं० नौका; boat, float. —म् न० पार करना, पार ले जाना, बचाना; crossing, safe passage, carrying across, saving. —णिः स्त्री० नौका; boat.

**तारतम्य** न० अनुपात; gradation, proportion.

**तारता** स्त्री० शुद्धि; purity : न मुक्तामणेः शाणस्तारतायै प्रभवति.

**तारतार** न० आठ सिद्धियों में से एक; name of one of the eight siddhis ( in Sāṁkhya ).

**तारदीर्घ** वि० ऊंचा और लंबा; loud and lasting long ( a tone ).

**तारनाद** पुं० ऊंची ध्वनि; loud or shrill sound.

**तारपतन** न० तारा गिरना; falling of a meteor.

**तारल** (1) वि० चञ्चल; unsteady. (2) —लः पुं० आचारहीन व्यक्ति; libidinous man.

**तारल्य** न० तरलता, चञ्चलता; unsteadiness, fickleness.

**तारवायु** पुं० जोर की हवा; loud-sounding wind.

**तारवी त्वच्** स्त्री० तरु अर्थात् वृक्ष की छाल; bark of a tree.

**तारशुद्धिकर** न० चांदी को निखारने वाला, सीसा; silver-refiner, lead.

**तारहार** न० बड़े मोतियों का हार, चमकता हार, सुच्चे मोतियों का हार; chain of pearls, shining necklace.

**तारा** स्त्री० मोती; pearl.

**ताराग्रह** पुं० तारा-रूप ग्रह; star-planet : one of the five lesser planets exclusive of the sun and moon.

**तारापथ** पुं० आकाश; sky.

**तारापीड** पुं० चन्द्रमा; 'star-crowned' moon,=ताराधिपः, तारकाराजः, ताराधिपतिः, ताराधीशः, तारापतिः, तारा-रमणः.

**ताराभ** पुं० पारा; quicksilver [but ताराभ्रः 'camphor'].

**तारामण्डल** न० तारों का मण्डल; star-circle, the zodiac.

**तारामृग** पुं० मृगशिरस् नक्षत्र; the constellation Mṛga-śiras; cp. मार्गशीर्ष.

**तारामैत्रक** न० जन्म-समय के नक्षत्रों से प्रोद्भूत मैत्री, friendship due to the conjuction of stars or friendship due to the (pupil of the) eye=eye-love.

**तारावली** स्त्री० एक अलंकार; name of a figure of speech in rhetorics.

**तारिक** न० पार जाने का भाड़ा; tax for ferrying=तार्यम्. —कः पुं० मल्लाह; ferryman.

**तारिन्** वि० तारक; enabling to cross over.

**तारुण्य** न० तरुणाई, जवानी; youthfulness.

**तार्किक** वि० तर्क करने वाला, नैयायिक; one versed in logic or Nyāyaśāstra. —चूडामणि 'crest-jewel of philosophers'=Raghunātha=तार्किक-शिरोमणिः.

**तार्क्ष** पुं० कश्यप; the sage Kaśyapa.

**तार्क्ष्य** पुं० पक्षिराज गरुड, वैनतेय, रथ, घोड़ा, जनविशेष; Garuḍa, chariot, horse, name of a people mentioned in MBh. —नायकः 'Garuḍa'.

**तार्ण** ( तृणस्येदम् ) वि० तृणमय; made of straw.

**तार्तीयक** वि० तृतीय से संबद्ध; belonging to the third. But तार्तीयीक 'the third'.

**तार्य** [ √तॄ ] न० पार करने का टैक्स; tax for crossing.

**ताल** [ =ताड ] पुं० ताड़ का वृक्ष, विततांगुलि हस्त, ताली, हाथी के कान की फड़फड़ाहट, संगीत में गति, काल और क्रिया का मान : अयं स्वर इयत्कालप्रमाणं गेय इति; the Palmyra tree or fan-palm, hand with extended fingers, flapping of elephant's ears, measure of time and movement in music ( sixty are enumerated). —ताली स्त्री० तालपत्र; Tāla leaf.

**तालकेतु** पुं० भीष्म; epithet of Bhīṣma.

**तालगर्भ** पुं० ताड़ी; toddy=तालजम्.

**तालजङ्घ** (1) वि० ताल के समान लम्बी टांगों वाला; having legs as long as Tāla. (2) —घः पुं० हैहयों की शाखा; a branch of the Haihayas.

**तालधारक** पुं० नचार; a dancer. **तालध्वज** पुं० बलराम; epithet of Balarāma=ताललक्षणः, तालभृत्, ताललक्ष्मन्.

**तालन** [ =ताडन ] न० हथेली बजाना; clapping hands.

**तालपत्र** न० कर्णभूषण-विशेष; palm-leaf, a kind of ear-ornament.

**तालरेचनक** पुं० नचार; dancer, distinguishing the measure in dancing.

**तालबद्ध** वि० ताल में बंधा, ताल से अन्वित; rhythmical=तालशुद्धः.

**तालवृन्त** न० व्यजन, बीजना; palm-leaf used as a fan =धवित्रम्, तालवृन्तकम्.

**तालव्य** वि० तालु में उत्पन्न वर्ण; palatals=इ, च्, छ्, ज्, झ्, ञ्, य्, श्.

**तालाङ्क** (1) वि० शुभचिह्नों से युक्त; marked with auspicious marks. (2) पुं० बलराम; Balarāma.

**तालावचर** वि० ताली पीट-पीट कर नाचने-गाने वाला; one who sings and dances striking palms, actor=तालापचरः, तालधारकः.

**तालिक** पुं० तालिका, पार्सल बांधने का कपड़ा; palm of the hand, a cover for binding a parcel of papers or a manuscript.

**तालिकातोद्य** न० हस्तताल; keeping time with striking hands=तालवाद्यम्.

तालुक न० तालु की एक बीमारी; a disease of the palate.
तालीपट्ट न० कर्णाभरण-विशेष ; a kind of ear-ornament =तालापुटम्.
तालीयक न० झांझ ; cymbal.
तालु न० तालवा ; palate. —ज वि० palatal. तालुकण्टक न० तालु में छाला ; blisters in palate=तालुपाकः.
तालुजिह्व पुं० घड़ियाल, योनि ; crocodile, the vulva. [ =तालुजिह्विका ]. तालुनाश पुं० ऊँट ; camel.
तालुविद्रधी स्त्री० तालु में फोड़ा या सोजिश ; swelling of the palate=तालुपुप्पुटः.
तालूर पुं० भंवरी ; whirlpool.
ताल्प वि० तल्प पर उत्पन्न ; born in a marriage-bed.
तावकीन [तवायम्] वि० तुम्हारा ; yours=तावकः, त्वदीय ; cp. मामकीनः, मामकः, मदीयः.
तावत् वि० उतना बड़ा, उतना लंबा, वहां तक फैला, उतने ; so great, as long, extending so far, so many. —वत् क्रिवि० उतना, उतनी दूर तक, उतनी देर, प्रथम, अब, सचमुच, असलियत में, अवश्य ; so much, so far, so long, first, now, truly, indeed, surely. यावत्— जितनी देर तक, इतनी देर तक, जब-तब, ज्योंही-त्योंही ; as long as, so long as, when-then, just as-then.
तावतिथी [ तावतीनां पूरणी ] वि० उतनवी ; that-manieth. पुं० तावतिथः 'the somanieth'.
तावत्क वि० उतने में खरीदा ; bought for so much= तावतिकः.
तावत्कृत्वस् क्रिवि० उतनी वार ; so many times=तावद्धा, तावत्कः, तावच्छस्, like कतिकृत्वः, कतिधा, कतिकः, कतिशस्. तावद्-द्वयस वि० उतना बड़ा; so large, so long.
तावन्मात्र वि० ठीक उतना, उतने ; so much, so many.
तास्कर्य न० तस्करता ; theft.
तिक्त [ √तिज् 'निशाने' ] वि० तीखा, तीता, चरपरा, पटु ; pungent, bitter.
तिग्म [ √तिज् ] वि० पैना, तेज गरम ; sharp, pointed, very hot. —ता स्त्री० तीक्ष्णता, तेजी ; sharpness.
तिग्मतेजन वि० पैनी नोक वाला (तीर) ; sharp-pointed ( arrow ) =तिग्मधारः, तिग्ममूर्धन्.
तिग्मतेजस् पुं० सूर्य ; sun=तिग्मदीधितिः, तिग्मकरः, तिग्मरश्मिः, तिग्मांशुः, तिग्मरुचिः, तिग्मरोचिस्, तिग्मशोचिस्, तिग्मद्युतिः, तिग्मभास्, तिग्ममयूखमालिन.
तिग्मयातन वि० दारुणवेदनाकारी ; causing acute pain.
तिग्मवीर्य वि० प्रचण्ड वीर्यवान् ; of high valour=तिग्मवेग' तिङ् पाणिनि के प्रत्यय-विशेष ; collective name of the personal terminations.
√तिज् [ 'निशाने' तेजनति but 'क्षमायाम्' तितिक्षते ] तेज होना या करना, धार धरना, सहना ; to be or make sharp, bear.
तिजित पुं० चांद ; moon.
तितउ [ √तंस् 'shake' ] न० चलनी ; sieve.
तितनिषु [ √तन् ] वि० विस्तार करने का इच्छुक ; desirous of developing ( one's property ).
तितिक्षक [√तिज् ] वि० सहनशील; enduring, forbearing.
तितिक्षा स्त्री० क्षान्ति, सहनशीलता; endurance, patience.
तितिक्षु वि० सहिष्णु ; patient, forbearing.
तितिल न० तिलों या सरसों की भेली ; sesamum cake.
तितीर्षा [ तॄ ] स्त्री० तैरने की इच्छा, पार जाने की इच्छा, मुक्त होने की इच्छा ; desire of crossing, desire of emancipation. तितीर्षु वि० पार करने का इच्छुक ; wishing to cross, desirous of emancipation.
तित्तिर पुं० तित्तर ; partridge. महाभारत में एक जनपद, जो कुन्तल एवं महिषक के मध्य में था ; the Tittira country —perhaps Dravidian—possibly occupied the region south of Kuntala and north of Mahiṣaka=तित्तिरिः, तित्तिरिकः.
तिथि [ -थी ] स्त्री० चन्द्रदिवस; lunar day.
तिथिक्षय पुं० अमावस का दिन ; the day of new moon.
तिथिपत्री स्त्री० पत्रा, जन्त्री ; almanac.
तिथिपालन न० तिथियों पर बताए व्रतों का पालन ; observance of the rites prescribed for lunar days.
तिथिप्रणी पुं० चन्द्र ; moon.
तिथिवार पुं० त्यौहार का दिन ; festival day.
तिन्तिडी स्त्री० दे० चिञ्चा.
तिन्दुक पुं० तेंदू का पेड़; the tree Divspyros Embryo.
√तिम् ['आर्द्रीभावे' तिम्यति] गीला होना; to become wet.
तिमि [ √तिम् ] पुं० मत्स्य, भारी मत्स्य ; kind of large fish, fish. —कोशः पुं० समुद्र; ocean=तिमिमालिन.
तिमिघट्टन न० मछली से टक्कर ; striking against fish.
तिमिघातिन् पुं० मछियारा ; fisherman.
तिमिङ्गिल [ तिमिं गिलतीति ] पुं० तिमि को निगल जाने वाला मत्स्य; fish-devouring fish, a large fabulous fish.
तिमिङ्गिलगिल [ तिमिंगिलं गिलतीति ] पुं० मत्स्य-विशेष ; particular variety of fish.
तिमित [ √तिम् ] वि० चुप ; quiet, steady=स्तिमित.
तिमिर [ तिम् ] (1) वि० धुंधला, अन्धकारमय ; dark gloomy. (2) —म् न० अंधेरा, आंखों के आगे अंधेरा आना ; darkness, (cataract), partial blindness.
तिमिरनाशन पुं० सूर्य ; sun = तिमिरच्छिद्, तिमिरनुद्, तिमिररिपुः, तिमिरारिः.
तिमिरपटल न० अंधकार का आवरण ; veil of darkness. तिमिरावगुण्ठनपटक्षेपं विधत्ते 'अन्धकार के परदे को हटाता है'.
तिरयति [तिरस् 'अन्तर्धौ', नामधातुः] छिपाता है; conceals.

**तिरः करोति** एक ओर करता है, बाद में करता है ; puts aside, performs after some time.

**तिरःप्रसारिता** स्त्री० विशालता ; expansiveness.

**तिरःप्रातिवेश्य** पुं० पास का पड़ौसी ; close neighbour.

**तिरश्चीन** वि० टेढ़ा, तिरछा, आड़ा ; side ways, oblique.

**तिरश्चीनवंश** पुं० छत्ता ; bee-hive.

**तिरश्चीन-वाय** पुं० आड़ा ताना; threads woven breadth-wise, cross-strap of a country, traverse.

**तिरस्** क्रिवि० तिर्यक्, अन्तर्धान, तिरोहित : [ तिरः काष्ठं कुरु ] तिर्यक्, एक ओर, पार, आर पार, ऊपर, अलावा इसके, प्रच्छन्न रूप से, अन्तर्धि, परिभव ; cross way, aside, across, through, over, apart from, hidingly [ cp. तिरोधान ], intervention, insult.

**तिरस्करणि** [ -करिणी ] स्त्री० अन्तर्धान हो जाने या कर देने की विद्या, एक परदा जिसे ओढ़ने वाला अदृश्य हो जाता है, चिक, कनात ; magic by which one can render oneself invisible, magical veil rendering the wearer invisible, chick=तिरस्करिन्.

**तिरस्करिणीप्रतिच्छन्ना** वि० जादू के बल छिपी हुई; concealed through magic.

**तिरस्कार** पुं० एक ओर रख देना, तिरस्कृति, तिरस्क्रिया, अनादर, निरादर, अन्तर्धान, त्याग देना ; putting aside, disrespect, contempt, concealment, giving up. —**कारिन्** वि० आगे बढ़ जाने वाला ; excelling.

**तिरस् √कृ** अवज्ञा करना, दुतकारना, हटा देना, छिपाना ; to treat disrespectfully, despise, set aside, cover, hide. —**कृत** वि० छिपा, ग्रस्त, अवमानित ; concealed, eclipsed, reviled.

**तिरस्क्रिया** स्त्री० =तिरस्कारः, तिरस्कृतिः.

**तिरिटि** पुं० गन्ने की गांठ ; the joint of the sugarcane.

**तिरोगत** वि० तिरोहित, अन्तर्हित ; disappeared.

**तिरोधान** न० अन्तर्धान ; disappearance=तिरोभावः.

**तिरोवर्ष** वि० वर्षा से बचा ; protected from rain.

**तिरोहित** वि० छिपाया, छिपा, अविस्पष्टार्थ पद; withdrawn from sight, concealed, obscure word.

**तिर्यक्** क्रिवि० आड़े, टेढ़े, तिंगे ; obliquely, in a slanting direction. **तिर्यक् कृत्वा** [ =तिर्यक्कारं गतः ] समाप्त करके (गया), एक ओर करके ; (he went) after finishing, by the side of.

**तिर्यक्त्व** न० तिर्यक्ता, पशु-स्वभाव ; animal nature.

**तिर्यक्पातिन्** वि० आड़ा गिरने वाला ; falling obliquely.

**तिर्यक्प्रतिमुखागत** वि० टेढ़ा मुंह की ओर आया ; come from the side in front of. **तिर्यक्प्रमाण** न० श्वास ; breath.

**तिर्यक्स्रोतस्** न० पशुजगत् ; animals colletively.

**तिर्यगयन** [ -क्+अ- ] न० सूर्य का वार्षिक अयन ; annual revolution of the sun.

**तिर्यगपाङ्ग** वि० कनखियों को टेढ़ा किये ; having the outer corners of the eyes turned aside.

**तिर्यगागत** वि० टेढ़ा आया ( पेट में बच्चा ) ; come out obliquely, lying across at birth.

**तिर्यगायत** वि० टेढ़ा-लंबा पड़ा ; streteched out obliquely ( a snake ).

**तिर्यगीक्ष** वि० तिर्यक्प्रेक्षिन् ; looking obliquely.

**तिर्यग्गत** वि० पड़ा चलने वाला ; going horizontally ( animal ) —**गतिः** स्त्री० the state of an animal in transmigration.

**तिर्यग्-गामिन्** वि० आड़ा चलने वाला ; going obliquely.

**तिर्यग्जन** पुं० पशु ; animals collectively=तिर्यग्जातिः, तिर्यग्योनिः, [but तिर्यग्जः 'begotten by an animal].

**तिर्यग्ग्रीवम्** क्रिवि० गरदन मोड़ कर ; so as to have the neck turned aside.

**तिर्यग्यवोदर** न० जौ ; barley-corn.

**तिर्यग्योनि** (1) स्त्री० पशुयोनि ; animal creation. (2) वि० पशुयोनि में उत्पन्न ; born of or as an animal. —**गमन** न० sexual intercorse with an animal. —**योन्यन्वयः** पुं० पशुजाति ; the animal race.

**तिर्यग्विद्ध** वि० टेढ़ा विंधा ; pierced obliquely.

**तिर्यङ्निरय** पुं० पशुजीवन; animal nature as a punishment for evil deeds.

**तिर्यञ्च्** [तिरस् √अञ्च् ; -ङ्, -ञ्ची, -क्] वि० आरपार को तिरछा, आड़ा, व्यामवान् ; directed across, lying crosswise, extensive in width, lying in the middle or between, curved, crooked. —**ञ्ची** पशुमादा ; female of an animal.

**तिल** पुं० तिल ( पौधा या बीज ), गाल आदि पर तिल ; sesamum ( plant or seed ), mole or spot.

**तिलक** पुं० फूल वाला वृक्ष-विशेष, मस्तक पर चन्दनादि का टीका, काला नमक ; a species of tree with flowers. mark made with sandal paste on forehead. —**का** स्त्री० एक प्रकार का हार ; kind of necklace. —**कम्** न० वस्ति, फेफड़ा ; bladder, lungs.

**तिलकण** पुं० तिल का बीज ; a sesamum seed.

**तिलकल्कस्थूणिका** स्त्री० तिलों के बड़े ; the vaḍās made of ground tilas.

**तिलकार्षिक** वि० तिलों की खेती करने वाला ; cultivating sesamum. **तिलकालक** पुं० तिल ; mole.

**तिलकिट्ट** [ -खलिः, -ली ] न० खल ; the caky sediment of sesamum after the oil is extracted=तिलपिञ्चटम्.

वि० जवानी में मरने वाला; dying in youth. —राज पुं० 'a prince'. —वलिन वि० जवानी में झुर्री-पड़ा; wrinkled in youth.

**युष्मदीय** वि० तुम्हारा, आप का ; yours=यौष्माकीण.

**यूका** [ √यु ] स्त्री० जूं ; louse. —लीक्ष न० जूं और लीक ; lice and nits.

**यूथ** [ युता भवन्ति अत्र ] पुंन० रेवड़, दल, समवाय ; flock, band, multitude : यूथबद्धाः 'समूहीभूताः'. —नाथ पुं० दल का नेता, हाथियों का नेता ; the elephant that leads the herd. —प पुं० गन्धहस्ती ; leader of the herd ( of elephants ).

**यूथिका** स्त्री० जूही ; jasmine. **यूथ्य** वि० यूथ-संबन्धी ; belonging to a herd or flock.

**यूनि** [ √यु ] स्त्री० संबन्ध ; connection, union. Cp. योनि 'where union takes place'.

**यूप** [√युप् 'विमोहने', युप्यति, योपयति 'मोहयति पशून्'] पुं० यज्ञशङ्कु; post, pillar. Note चैत्ययूपाङ्किता भूमिः 'चित्यैं चयनवति क्रतौ विहिताश्चैत्याः ते च ते यूपाश्च तैरङ्किता, यूपोच्छ्रयः 'यूपस्थानम्'. —कटक पुं०=चषालः. —सत्क्रिया स्त्री० यूपपूजा ; consecration of sacrificial post.

**यूपाक्ष** पुं० एक राक्षस ; name of a demon. **यूपावट** पुंन० यूपका गढ़ा ; pit in which a post is fixed.

**यूष** पुंन० मसाला, रस ; soup, broth : 'मत्स्ययूषरसैर्दासी' [ Deśopa. III.32. ] =यूषन्.

**येन** क्रिवि० जिससे, जिस कारण, जिससे कि, जिस लिये, क्योंकि; whereby, by which, wherefore, that, so that, in order that, because.

**योक्तृ** [ √युज् ] वि० जोड़ने वाला; one who joins or yokes. —क्त्र [ युञ्जन्ति अनेन=योत्रम् ] न० जोत, मन्थनरज्जु ; the tie of the yoke, churning cord=नेत्रम्.

**योग** [ √युज् 'योगे समाधौ च' ] (A) पुं० जोड़ना, मिलाना, जोड़, अलब्ध धन का अर्जन, लगाना, प्रयोग, संनहन : योगमाज्ञापयामासुः [ MBh. ], युद्धार्थ सज्जा, उत्साह, शाश्वत बल : योगो भवतु मेऽद्भुतः, चातुर्य, साधन, उपाय, रचना-प्रकार, युक्ति, जादू, धोखा, कपट से मारना, विश्रब्धघात, धंधा, काम, कन्या-सवितृसमागम, हाथ में लेना, पाणिनि के सूत्र, व्युत्पत्ति; yoking, union, acquisition of wealth, application, use, preparation, energy, skill, means, way of making or doing, sorcery, fraud, killing by deceit, occupation, work, undertaking, endeavour, aphorisms of Pāṇini, derivation : योगाद् रूढिर्बलीयसी. (B) अष्टाङ्गयोग, समाधि, मानसिक संतुलन, योग दर्शन; concentration of mind, meditation, equanimity, Yogadarśana. Cp. योगतन्त्रो यत्नः 'निरोधप्रधानो यत्नः'.

**योगक्षेम** पुं० अलब्ध का लाभ और लब्ध की रक्षा; acquisition and preservation of wealth. —निद्रा स्त्री० 'Viṣṇu's sleep, sleep of meditation'. —पट्ट पुं० योगियों की तख्ती (सहारे को) ; tablet or plait of the yogins. —भृ न० योगियों का वस्त्र ; garment or cloth of the yogins. —रागराग पुं० जादू-भरी धूल, विष-चूर्ण ; magic powder, poisoned powder. —पीठ न० 'the seat of a yogī'. —रूढि स्त्री० शब्द की एक शक्ति जो यौगिक शब्द को अर्थ-विशेष में सीमित कर देती है ; the restriction of the derivative meaning to a particular object as in *paṅka-ja*. —रोचना स्त्री० प्रयोक्ता को अदृश्य एवं अकाट्य बना देने वाला यौगिक मरहम; magic-ointment. —वाह [ योगाद्, योगिनो गुणं वहतीति ] (1) वि० अन्य वस्तु के साथ मिल कर उसके गुणों को अपना लेने वाला ; effective when mixed with another thing. —वाहिन् वि० योग अर्थात् दूसरी दवा के साथ मिल कर प्रभावुक होने वाला ; effective when combined or mixed with another drug. —विभाग पुं० सूत्र का विभाजन ; division of a sūtra; as : एतदोऽन् [ P. V. 3. 5. ] into एतदः । अन्.

**योगाचार** पुं० महायानी बौद्धों का वह संप्रदाय जो एकमात्र ज्ञान को सत्य मानता है और विषय-वर्ग को एकान्ततः मिथ्या बताता है । इस संप्रदाय में न तो ज्ञाता का अस्तित्व है, और न ज्ञेय का, अपितु एकमात्र प्रत्ययप्रवाह का ही अस्तित्व है । इसे प्रत्ययवादी तथा विज्ञानवादी भी कहते हैं । इस संप्रदाय के मुख्य आचार्य असंग एवं वसुबन्धु दोनों भाई थे । वसुबन्धु का 'अभिधर्मकोश' बौद्ध धर्म पर अत्यन्त प्रामाणिक ग्रन्थ है; the Yogācāra school propagated an extreme form of subjective idealism starting from the psychological analysis developed in earlier Buddhism. The theologians of this school arrived at the conclusion that everything external is the product of mind. All distinction, all duality, and phenomena and concepts are no more than illusory impressions caused by deluded thought. The whole Kārmic process is mental ; it is due to a disturbance or defilement of the fundamental 'Storehouse-Consciousness'. Mind or Consciousness has to be purified from all false impressios, reasoning, and imagination by a process of mental training. Then emancipation is attained, for the undefiled Storehouse-Consciousness, which is universal mind without any differentiation, is identical with the Ultimate

Truth, Nirvāṇa and Buddhahood.

योगाधमन न० धोखे का न्यास ; fraudulent pledge.

योगाधिरूढ वि० समाधिस्थ ; gone into yoga.

योगिन् (1) वि० संबद्ध, योग का अनुयायी ; connected, follower of the Yoga philosophy. (2) पुं० (A) जादूगर; juggler, magicion. (B) योगनिष्ठ,योगाभ्यासी; one who practises yoga : four types : प्रथमकल्पिक 'जिसका ज्ञान अभी प्रवृत्त ही हुआ है, निष्पन्न नहीं हो पाया; मधुभूमिक=ऋतंभरा प्रज्ञा वाला, अर्थात् सत्यमयी प्रज्ञा से संपन्न, परप्रत्यक्षकर्ता ; भूतेन्द्रियजयी 'जिसने निर्वितर्कादि योग साध लिये हैं और विशोका आदि सिद्धियां पा ली हैं ; अतिक्रान्त भावनीय 'वह जिसके लिये एकमात्र करणीय असंप्रज्ञात समाधि द्वारा चित्तप्रतिसर्ग रह गया है ; four types of yogin : (1) those who have recently entered upon yoga; (2) those whose thoughts are true; (3) those who have attained Viśokā siddhi and the like ; (4) and those who are jīvan muktas and have nothing else to accomplish than emancipation from the operations of the mind. Note कालयोगिन् 'कालवञ्चको योगी शिवः'. —नी 'a goddess having 648 varieties'.

योग्य वि० योजनीय, जोड़ने लायक, समर्थ, अर्ह, तैयार, उचित, उपयुक्त; fit for yoking, capable, qualified, ready, proper, useful. Cp. कृतयोग्यः 'सुशिक्षितः'. —ग्या स्त्री० अभ्यास, सर्जरी या जर्राही ; exercise, practice, surgery : पतेन हि कृता योग्या [ MBh. IX. 33.5. ]. —ता स्त्री० अर्हता, क्षमता, दक्षता; qualification, capability, skill.

योजन न० जोड़ना, जोतना, लंबाई का एक माप : लगभग 4 कोस या 13 किलोमीटर ; yoking, joining, measure of distance about 13 KM. —गन्धा स्त्री० कस्तूरी ; सीता, व्यास की माता ; musk, Sītā, mother of Vyāsa. —ना स्त्री० जोड़ना, संबन्ध, व्याकरण में शब्दसिद्धि; union, connection, grammatical construction.

योद्धृ पुं० योद्धा ; fighter.

योध पुं० युद्धक्षम सैनिक ; soldier, fighter.

योधन [√युध्] न० लड़ना, युद्ध; act of fighting, battle. —धयुगि स्त्री० शूरसमृद्धि ; prosperity of a fighter. —संराव पुं० वीरगर्जन ; roar or mutual challenge of contestants.

यो-नि [ √यु, 'एकीभवतोऽस्यां स्त्रीपुरुषौ, मिश्रीभवतोऽत्र वीर्यरजसी, निर्गच्छत्यस्यतोऽपत्यम् ] (1) स्त्री० भग, गर्भाशय, बच्चेदानी, कारण, स्थान, जन्मस्थान, विस्तर, घर, वंश, जाति : यस्य सत्त्वस्य या योनिस्तस्यां स परिमार्ग्यते [ Rām. IV. 11.33. ] ; vagina, womb, uterus, origin, cause, source, place, bed, abode, family, genus. (2) वि० सजातीय ; of the same kind. *Yoni* is threefold : तिर्यग्योनिः 'पशुमृगपक्षिसरीसृपस्थावराः', देवयोनिः 'ब्राह्मप्राजापत्यैन्द्रपैत्र-याक्षराक्षस-पैशाचाः', मनुष्ययोनिः. योनिदोषः 'व्यभिचार-विगानम्' [ MBh. XII.69.21. ], अयोनिः 'अकृतदारः कुत्सित-योनिश्च,' अग्नियोनिः 'दारा-ग्निहोत्रयुक्तः', वेदस्य योनिः 'वेदस्याश्रयभूतः' वरिष्ठा योनिः 'परमकारणं शिवः', ब्रह्मयोनिः 'ब्राह्मणजन्म,' अन्त्ययोनिः 'चण्डालः'. —तस् क्रिवि० दूध से,जन्म से, खून से; by birth, by blood. —मुद्रा 'योन्याकारा मुद्रा' ; a particular posture of the fingers in Tantraśāstra'.

योनीय न० योनि-संबन्ध, मैथुन ; sexual intercourse.

योपन [ √युप् 'विमोहने', युप्यति ] (1) न० लीक को मिटा देना ; effacing or destroying the track. (2) वि० that which effaces the track.

योषा [ √यु ] दे० योषित्.

योषित् स्त्री० जवान स्त्री, लड़की : श्रप्स्यस्य रोहित् पुरुषस्य योषित् ; young woman, girl : she binds the man or she divides the family.

यौक न० यूका अर्थात् जुओं का ढेर ; swarm of lice.

यौगिक वि० प्रकृति-प्रत्यय-योग से अर्थबोधक शब्द, जैसे पाचक; a derivative word, opp. to *rūḍha.*

यौतक [ युतकनोर्वधूवरयोर्देयम् or युतकम् 'प्रस्थानम्' तदा देयं धनं यौतकम्=यौतुकम्, योतुः 'योगकालः' ] न० 'dowry'.

यौतव न० माप ; measure in general.

यौधेय पुं० एक जन और जनपद-विशेष, जो अपनी गणपद्धति के लिये ख्यात थे, और जो आयुधजीवी थे। समुद्रगुप्त-प्रशस्ति में इनका निर्देश मालव, आर्जुनायन, मद्रक एवं आभीरों के साथ आया है। यौधेयों के साथ बहुधा त्रिगर्तों का नाम भी आता है। पार्जिटर के अनुसार उशीनर ने पंजाब के पूर्वी आंचल पर विभिन्न राज्य स्थापित किये थे : यौधेय, अम्बष्ठ, नवराष्ट्र और कृमिल-नामक नगरी जबकि उसके प्रख्यात पुत्र शिवि औशीनर ने शिवपुर के आस पास शिवि राज्य का सूत्रपात किया था। कर्निंघम के अनुसार यौधेय लोग आजकल के जोहिया राजपूत हैं, जो मुल्तान के इर्द-गिर्द रहते हैं ; the Yaudheyas descended from Uśīnara by another wife than the mother of Śibis, Sauvīras, Madras, and Kaikeyas. They were a republican tribe and they maintained their tribal character as late as the 4th A. D., about which time they are referred to in the Allāhābād Praśasti of Samudragupta with other republican tribes, e.g., the Mālavas, Ārjunāyanas, Madrakas, Ābhīras and others. They are often mentioned with the Trigartas, who were also a

warrior-tribe living on arms. Pargitar thinks that king Uśīnara established separate kingdoms on the eastern border of Punjāb, namely those of Yaudheyas, Ambaṣṭhas, Navarāṣṭra, and the city of Kṛmila, while his famous son Śibi Auśīnara originated the Śivis in Śivapura. Cunningham identifies the Yaudheyas with the Johiyā Rājpūts and the country of the Yaudheyas with Johiyabar, the region round Multān.

यौन [ योनिनिमित्तः संबन्धः ] वि॰ योनिकृत, उत्तम-योनिज ; based on yoni, born in a noble family.

यौवत [ युवतीनां समूहः ] न॰ युवतियों की टोली ; host of young women.

यौवन [ यूनो भावः कर्म वा ] न॰ तारुण्य, युवतियों का समूह ; youth, bloom of youth, puberty, host of young women.

यौष्माकीण वि॰ तुम्हारा ; yours=युष्मदीय, यौष्माक. So is आस्माकीन, आस्माक and अस्मदीय.

# र

√रंह् [ 'गतौ', रंहयति, रंहित ] तेज चलना, त्वरा या तावल करना, बहना ; to hasten, be quick, flow.

रंहति स्त्री॰ वेग, तेजी, त्वरा ; speed, velocity. —हस् न॰ तेजी, वेग, ललक ; speed, velocity, eagerness = रंहिः. —हाः पुं॰ 'वेगवान्, शिवः', epithet of Śiva.

रक्त [ √रञ्ज् 'रागे' ] (1) वि॰ रंगा : रक्तदर्श वस्त्रम् 'रक्ताग्रं वस्त्रम्', लाल, लोहित, अनुरक्त, प्रवृद्धानुराग, प्रेमी, सुन्दर ; coloured, red, impassioned, loving, lovely. (2) —म् न॰ रक्त-धातु, केसर, वीणा आदि का स्वर-समन्वय ; blood, saffron, unity of the instrumental music. Cp. रक्ताङ्गः 'रजोगुणमयः' —कन्द 'onion'. —कण्ठिन् वि॰ मनोहारी स्वर वाला; of pleasant note or sound. —कमल न॰ 'red lotus' = रक्तसरोरुहम्. —ग्रीव पुं॰ राक्षस; demon. —चूर्ण न॰ सिन्दूर; vermilion. —चेतस् वि॰ अनुरागी, सहृदय; loving or appreciating person. —तुण्ड पुं॰ शुक ; parrot. – दन्ती स्त्री॰ 'Durgā'=रक्तदन्तिका. —दृश् (1) पुं॰ कपोतः. (2) वि॰ 'red-eyed'. —द्विड्मूढ [ –ढाः ] वि॰ रागी, द्वेषी एवं मोही ; men suffering from attachment, aversion and ignorance. —नेपथ्य [ गैरिकादिधातुमयं नेपथ्यमलंकारो यस्य ] वि॰ रक्तालंकार ; clad in red garments. —प (1) वि॰ 'drinking blood'. (2) —पः पुं॰ खटमल ; bug. —पट पुं॰ लाल कपड़ों वाला साधु ; ascetic in red garments —पा स्त्री॰ जोंक ; leech = रक्तपायिनी. —पात पुं॰ खून-खराबी ; spilling of blood. —पित्त न॰ पित्त के कारण रक्तविकार ; disturbance in blood caused by bile : रक्तपित्ताद् भवेत् कासः. —फला स्त्री॰ कन्दूरी ; Momordica Monadelpha. —बीज पुं॰ एक राक्षस ; name of a demon killed by Durgā. —मोक्षण न॰ सिंगी आदि लगा कर गंदा रक्त निकालना ; extracting impure blood. —लोक वि॰ प्रजाप्रिय; popular. —वर्ग पुं॰ लाल पदार्थों का वर्ग : दाडिम, किंशुक, लाख, बन्धूक, हल्दी, जपा और मंजिष्ठा; the red things. —शुक्रता स्त्री॰ जब शुक्र में रक्त मिल जाय वह दशा ; Haemo spermia.

रक्ताक्त (1) वि॰ लाल रंगा; dyed red. म् —न॰ रक्तचन्दन; red sandal-wood. —क्ष वि॰ लाल आंखों वाला; red-eyed. —ङ्ग (1) पुं॰ प्रवाल, मङ्गल ; coral, Mars. (2) —म् न॰ केसर ; saffron. —धार पुं॰ त्वचा ; skin. —र्शस् न॰ खूनी बवासीर; piles in which one passes blood in stool.

रक्ति स्त्री॰ अनुराग ; affection, attachment. —का स्त्री॰ चोंटली, रत्ती; Abrus precatorius; its seed is used as a weight. —मन् पुं॰ लाली ; redness.

√रक्ष् [ 'पालने', रक्षति, रक्षयति, रिरक्षिषति ] (A) रखवाली करना, बचाना; to protect, look after. (B) छिपाना; to conceal : आत्मनो विवरं रक्षेत् [ MBh. I. 140. ], बचाना : सखीजनादुपहरणीयत्वं रक्षामि [ Mṛc. IV. ]. (C) हानि पहुंचाना ; to injure. Cp. रक्षस्.

रक्ष (1) पुं॰ पहरेदार, रखवाला; guard, protector = रक्षपालः, रक्षापुरुषः. (2) वि॰ रखवाला; guarding, protecting. —क्षक (1) वि॰ पालक, बचाने वाला ; guarding, protecting. (2) —कः पुं॰ पहरेदार ; guard, watchman. —क्षण [ =रक्षणम् ] (1) न॰ रखवाली, देख-रेख, चौकसी, खयाल ; guarding, tending, protecting, care. (2) —णः पुं॰ रखवाला ; protector, Viṣṇu. —णा स्त्री॰ रखवाली ; protecting. —णी बागडोर; rein, bridle. —क्षस् न॰ (A) धर लेने वाला, पकड़ लेने वाला, भूत-परेत, राक्षस ; evil spirit, demon, goblin. (B) हानि ; harm, injury. —क्षस्या [ रक्षसां हननी ] स्त्री॰ रक्षोघातिनी ; dispeller of the demons.

रक्षा स्त्री॰ रखवाली, देखभाल, चौकसी, सुरक्षा, राख ; guard-

ing, protecting, care, ashes. —करण्डक न० रक्षार्थ ताबीज, गण्डा ; preservative amulet=रक्षाभूषणम्, रक्षामणिः. —गृह न० जच्चाखाना, सूतक-घर ; lying in chamber. —निर्वेश पुं० रखवाली का पारिश्रमिक, भृति ; payment for guarding or watching, wages for defence, defence expenditure. —प्रदीप पुं० रक्षा-हेतुक दीपक ; lamp kept burning to ward off evil spirits. —मणि पुं० ताबीज; amulet=रक्षाभूषणम्.

रक्षिक पुं० रखवाला, सिपाही; protector, guard, policeman. —का स्त्री०. —क्षितृ वि० रखवाला, देखरेख करने वाला, रक्षक ; guard, watcher, protector=रक्षिन्, रक्षिपुरुषः, रक्षिभटः. Note रक्षिणः 'संग्रहपराः' [MBh.]. —वर्ग पुं० पहरेदार ; watchmen.

रक्षोघ्न (1) —म् न० हींग; Ferula Asa Foetida. —घ्नः पुं० श्वेत सर्षप, ऋवे. के कृणुष्व पाजः इत्यादि मन्त्र ; white sesamum, RV [IV.4 4.1...] mantras. (2) राक्षसों का हन्ता ; killing the demons. —जननी स्त्री० रात्रि; night. —ऽधिप वि० 'ruler of demons'. —हत्य न० राक्षसों की हत्या ; killing of demons. —हन् वि० राक्षसघाती ; demon-slaying. रक्षण पुं० त्राण ; protection.

रघु [ √रघ् 'गतौ' ] (1) वि० क्षिप्र, लघु ; swift, quick, light. (2) —घुः पुं० 'name of a king of the solar race, son of Dilīpa and father of Aja. —रघवः पुंब० रघु-वंशज ; descendants of Raghu. —द्रु वि० तेज दौड़ने वाला; running swiftly. —द्रू स्त्री०. —नन्दन पुं० 'son or descendant of Raghu', Rāma=रघु-तिलकः, रघुनाथः, रघुपतिः, रघुवरः, रघुश्रेष्ठः, रघुसिंहः, रघुराजः, रघूद्वहः. —वंश पुं० 'family of Raghu'. —म् न० कालिदास का महाकाव्य ; the celebrated mahākāvya of Kālidāsa describing the family of Raghus in nineteen cantos.

रङ्कु वि० कृपण, दीन, मन्द ; miserable, slow. रङ्कु पुं० मृग-विशेष ; a species of deer.

रङ्ग [रज्यति अस्मिन्] पुं० रङ्ग, रांगा, रङ्गमञ्च, रङ्गशाला, प्रेक्षक, सामाजिकों का बैठक, प्रेक्षागृह, रणभूमि, स्वर का आनुनासिक्य ( व्याक० में ) ; colour, tin, theatre, stage, audience : रङ्गं प्रसाद्य मधुरैः [ Daśa. III.4. ], place of assembly, nasal modification of a vowel (in Gr.). —कार पुं० पेंटर ; painter=रङ्गजीविक = रङ्गोपजीविन्. —चर पुं० अभिनेता ; actor=रङ्गाजीवः, रङ्गावतारकः, रङ्गावतारिन्. —ङ्गज पुं० सिन्दूर ; vermilion. —ङ्गजीवक पुं० रंगरेज, चित्रकार, अभिनेता; dyer, painter, actor. —ङ्गण न० नृत्य ; dance. —देवता स्त्री० अखाड़े का देवता ; goddess supposed to preside over sports and public entertainment. —द्वार न० 'stage-door'. —पीठ न० नृत्य-पीठ ; stage for dancing. —बीज न० चांदी ; silver. —भूति स्त्री० आश्विन की पूर्णिमा; night of full moon in Āśvina. —भूमि स्त्री० रणशाला, नाट्यशाला ; arena, stage, place of acting. —मण्डप पुं० प्रेक्षागृह ; theatre. —मातृ स्त्री० कुट्टिनी ; go-between. —वस्तु न० पेंट ; paint. —वाट पुं० अखाड़ा, शामियाना ; arena, place enclosed for plays and dancing etc. —शाला स्त्री० प्रेक्षागृह, नाचघर ; theatre, dance-hall. —ङ्गाङ्गण न० अखाड़ा; arena. —ङ्गाजीव पुं० चित्रकार, अभिनेता; painter, actor. —ङ्गावतरण न० रङ्गप्रवेश ; entrance on the stage. —ङ्गावतारक पुं० नट ; actor : वेशान्तरपरिग्रहेण रङ्गशालायां योऽवतरति. —ङ्गित वि० अनुरक्त, सुन्दर ; enamoured, handsome. —ङ्गिन् वि० रंगीला, रसिया, रंगने वाला ; enjoying, empassioned, dying.

रङ्हस् [ √रंह् 'गतौ' ] न० दे० रंहस्.

√रच् [ 'प्रतियत्ने', रचयति ] गुणाधान करना, उत्पन्न करना, घड़ना, रचना, बनाना, व्यवस्था में लाना, कार्यरूपेण परिणत करना ; to fashion, construct, make, arrange, effect.

रचना स्त्री० घटन, निर्माण, शैली ; making, style in literature=रचनम्. Cp. आकल्प-रचना 'arrangement of adornment' [Daśa. II.62.]. —चयितृ वि० निर्माता, लेखक ; maker, composer, author.

√रज् [ =रञ्ज् 'रागे', रज्यति, रक्त, रजयति ] रंग जाना, लाल हो जाना, आविष्ट होना, प्रेम में रंग जाना ; to be dyed or coloured, become red, be excited, fall in love. Note उपरज्यति चन्द्रः 'is eclipsed', but रञ्जयति मृगान् 'hunts animals' ; रञ्जयति पक्षिणः 'hunts fowls'.

रजक पुं० धोबी (धावकः), रंगरेज, शुक; washerman, dyer, parrot. रजिका wife of a dyer.

रजत [ √रज्, pleasing, colouring the mind ] (1) वि० चांदी के रंग का, चिट्टा, उज्ज्वल ; silver-coloured, bright. (2) —म् न० चांदी ; silver. —मय वि० रजत का विकार ; made of silver. —संकाश वि० अत्यन्त शुभ्र ; very bright or white. —ताद्रि पुं० कैलाश ; Kailāśa, the mount of silver. =रजतप्रस्थः, रजताचलः, रजतालयः.

रजन (1) वि० रंगने वाला ; colouring, dyer. (2) —नः पुं० किरण ; ray. —म् न० रंगना, रक्त चन्दन ; dying, red sandal-wood. रजनि स्त्री० रात्रि; night =रजनी. —कर पुं० चन्द्र; moon = रजनीकरः, रजनीपतिः, रजनी-

रमणः. —चर पुं० रात्रिचर; a demon = क्षपाटः. —जल न० 'नीहारः'. —नीमुख न० प्रदोष ; evening. रजयित्री स्त्री० रंगने वाली ; female dyer.

रजःपटल न० रजःस्तोम; coating of dust. – संतमस वि० धूलिकृत घनान्धकारमय ; enveloped in pitch darkness created by dust : रजःसंतमसे रणे. Cp. रजःसेविन् 'रजोगुणयिठतः'. रजस् न० धूल, पुष्प-पराग, अंश, अन्धकार, अन्तरिक्ष, मल, मासिक स्राव, पाप, गंदी बात, रजोगुणविक्षेप, क्रोध, रञ्जनात्मक प्राकृत गुण, सांख्य का रजस् अर्थात् द्वितीय गुण, प्रकृतिमय; dust, pollen, small particle, darkness, atmosphere ( dim ), mid-region (coloured or dim space), impurity, menses, sin, impure qualities or things, passion, anger, the second attribute of Prakṛti leading to activity, Prakṛtic : रजोमूतः 'प्रकृतिपरः'. —जस वि० धूलभरा ; dusty = रजस्यः. —स्तति स्त्री० रजःस्तोम; dust-cloud. —स्तमस्क वि० रजस् एवं तमस् वाला ; one in the grip of rajas and tamas. —स्वल (1) वि० रजःप्रधान, धूलभरा ; having rajas as dominant, full of dust. (2) —लः पुं० भैंसा ; buffalo. —ला स्त्री० a woman in menses.

रजित [ √रज् ] वि० रंगा, आकृष्ट; coloured, attracted.

रजोनिमीलित वि० कामान्ध, क्रोधान्ध ; blinded by passion or anger. —निवृत्ति स्त्री० स्राव की निवृत्ति ; Menopause. —राज पुं० 'Cupid'.

रज्जु [ लज्जुः =रज्जुः, twisted ] स्त्री० लेज्जू, नेज्जू, रस्सी ; rope, cord, string. Cp. उभयतस्पाशा रज्जुः पूर्वापर दोनों कोटियों को छूने वाली रस्सी ; a rope touching both the ends. —शारद न० हाल ही कुएं से खींचा (पानी) ; (water) just drawn from well : रज्जुशारदम् उदकम्. — सर्ज [ √सृज् ] वि० रस्सी (छोड़ने) बांटने वाला ; maker of rope.

रञ्जक (1) —कः पुं० रंगरेज ; dyer. (2) वि० रंगीला, अनुरागी ; exciting love, lover. —म् न० लाल चन्दन ; red sandal-wood. —न (1) वि० रंगने वाला, अनुरागी, रुचिर, नेत्रोत्सव ; colouring, exciting love or passion, pleasing, delightful. (2) —म् न० रंगना, पेंट करना, रंग, आनुनासिक्य ; colouring, dying, colour, dye, nasalisation of a sound (Gr.). —ना स्त्री० रक्तिमा ; redness. —नी स्त्री० नील ; indigo plant.

√रट् [ 'परिभाषणे', रटति ] रटना, घोखना; to memorise.

रट पुं० ध्वनि ; sound. — टन न० घोखना ; memorising.

रण [ रणन्ति शब्दायन्ते क्षत्रिया यत्र, रमन्ते यत्र वा, cp. रणः 'प्रमोदः' in Vedic ] पुं० युद्ध ; battle, fight. – गोचर वि० रण में उतरा ; engaged in battle. —दुन्दुभि पुं० रण का नगाड़ा; war-drum=रणातोद्यम्. —मत्त (1) वि० युद्ध में बावला ; intoxicated with fight. (2) —त्तः पुं० 'elephant'. —रणक न० औत्सुक्य, उत्कण्ठा, ललक, आकाङ्क्षा ; eagerness, longing. —रणिका स्त्री० उत्कण्ठा, उद्वेगातिशय; curiosity, great fright. —रभस वि० रणोत्कट ; frightful in battle. — संकुल न० घमासान ; tumultuous fight, melee. —स्तम्भ पुं० रण-स्मारक ; monument of war, trophy.

रणाग्र न० युद्धमुख; front of battle. —णाजिमध्ये 'संग्राम-मध्ये'. —जिर न० रणभूमि ; battle-ground.

रण्ड पुं० निःसंतान पुरुष ; a man who dies without issue. —ण्डा स्त्री० रांड, वेश्या ; widow, slut. —ण्डा-श्रमिन् पुं० नपूता गृहस्थ ; a gṛhastha without any offspring.

र-त (1) वि० प्रसन्न : रतमृगद्विजम् 'संतुष्टमृगपक्षिकं वनम्', लीन, —में रमा, शौकीन; pleased, delighted in, fond of. (2) —म् न० सुरत ; sexual intercourse.

रत-कील पुं० कुत्ता; dog = रतिकीलः, रतव्रणः, रतान्दुकः, रतामर्दः, रतशायिन्. —कूजित न० निधुवन-ध्वनि ; sound in sexual intercourse. —गुरु पुं० प्रियतम, पति ; lover, husband. —नर्मन् न० केलिप्रमोद, सुरत-क्रीडा ; pleasure of sexual union, sexual dalliance. —बन्ध पुं० मैथुन; sexual union. —हिण्डक वि० रण्डी-बाज ; addicted to prostitution. —ताभिरतसंयुक्तः 'रताभिरतश्चासौ संपुक्तश्च 'रतशब्देन बाह्यसुरतमुच्यते, अभिरतशब्देन करखबन्धादिकमुच्यते'. —तालिन् वि० स्वैर, लम्पट; libertine, sexualist. —ब्रुक न० नितम्बों के ऊपर के गढ़े ; the cavities or hollows above the hips. —पत्नी स्त्री० वेश्या ; prostitute.

र-ति स्त्री० आराम, चेतः-परितोष, प्रस[illegible], आसङ्ग, प्रसक्ति, संभोग-शृङ्गार-रूप रति, स्त्री-संसर्ग, कामपत्नी ; rest, delight, deep attachment, erotic love, dalliance, coition, Kāma's wife.

रतिकर वि० आनन्दकर ; giving pleasure. —कर्मन् न० सुरत ; sexual union. —जानि पुं० रतिर्जाया यस्य; 'Cupid'. —कुहर न० योनि ; pudendum muliebre =रत्यङ्गम्, रतिगृहम्, रतिमन्दिरम्, रतिभवनम्. —निष्यन्द पुं० निधुवन-रस ; essence of love, sexual union. Cp. रतिप्राभृतम् 'रतिसंवर्धकम्, रत्युपदामृतम्'. —रभस पुं० सुरत-संरम्भ, केलिक्षोम ; flurry or zeal in coitus. —तिरस पुं० संभोग का मजा ; delight in coition. —संहित वि० अन्योन्यानुरक्त, निधुवनरत, रत्याहित ; deeply attached, united in coition, engrossed in coitus.

र-त्न [ √रा 'दाने', दीयते इति ; cp. धन धीयते इति=दीयते ] न० देय, तोहफा, धन, निधान, कीमती पत्थर, रत्न, मोती, हीरे-जवाहरात ; gift, riches, treasure, precious stone, jewel, pearl : वज्रमुक्ता-पद्मराग-मरकतेन्द्रनील-वैदूर्य-पुष्पराग-कर्केतन-पुलक-रुधिराक्ष-भीष्म-स्फटिक प्रवाल-रूपाणि त्रयोदश रत्नानि. Note रत्नप्रभूतः 'प्रभूतानि बहूनि रत्नानि श्रेष्ठवस्तूनि यस्मिन् स 'शिवः'.

रत्नकूट [ रत्नमयकूटः शृङ्गं यस्य ] पुं० 'a particular mountain'. —खचित वि० रत्नजटित ; studded with jems. —गर्भ [ रत्नपूर्णं मध्यं यस्य ] पुं० समुद्र, कुबेर ; ocean, Kubera. —र्भा 'earth'. —दाय [ रत्नानि दास्यतीति ] वि० रत्नदायी ; giving wealth. —धा वि० धनदाता ; bestowing wealth=रत्नधः. —नख पुं० रत्नजटित छुरी ; knife studded with jems. —पारायण [ सर्वोत्कृष्ट-मणिशालिन् ] न० सर्वोत्कृष्ट मणियों वाली ( लङ्का ) ; the utmost limit of the jewels. —प्रभा स्त्री० रत्नों से चमचमाती धरती ; earth endowed with precious stones. —रङ्गपीठ न० रत्नजटित आसन ; seat, studded with jems. —वती स्त्री० =रत्नगर्भा. —सानु पुं० 'the mount Sumeru'. —सू स्त्री० ='रत्नगर्भा पृथिवी'.

रत्नाकर पुं० समुद्र, खान ; sea, mine. —ङ्कुरजालप्रतिबद्ध वि० छोटे-छोटे रत्नों से जटित ; studded with small jewels (rays of the jewels). —वली स्त्री० रत्नहार, एक नाटिका ; pearl-string, a nāṭikā written by Śrī Harṣa. रत्नि पुं० कुहनी ; elbow, hand with fist closed; cp. 'अरत्निः 'प्रसृताङ्गुलिर्हस्तः'. रत्निन् वि० धनिक ; possessing wealth.

रथ (1) पुं० रथ, बहल, शरीर; chariot, body. (2) वि० रथी; warrior, seated in a chariot. —कट्या स्त्री० रथ-समूह; line of chariots. —कार [त्रैवर्णिकेभ्यः किंचिन्न्यूना रथकारजातिः] पुं० रथनिर्माता, शिल्पोपजीविन्, तक्षा ; carpenter. कूबर न० रथकी फड़ ; pole or shaft of a chariot. —गर्भक पुं० पालकी; palanquine. —गुप्ति स्त्री० रथ की ओहार; iron fence protecting a chariot from collision. —घोण वि० लंबी एवं उभरी नाक वाला; having a high and long nose. —जित् वि० रथ-जेता ; conquering chariots. —नाभि स्त्री० रथ की नाह ; nave of a chariot. —मद पुं० चक्रवाक; ruddy goose. —पुंगव पुं० श्रेष्ठ रथी; distinguished warrior. —युज् पुं० रथयोक्ता, सारथि; charioteer = रथवाहकः. —यूथप पुं० महारथी; a hero in charge of a number of chariots ; cp. महारथयूथपः=अतिरथः. —वंश पुं० =रथकट्या. —वीथि स्त्री० राजपथ ; highway. —शीर्ष न० रथ की पंजाली ; forepart of a chariot.

रथाङ्ग [ अङ्ग्यते गम्यते अनेन ] न० रथचक्र, कुम्हार का चाक ; chariot wheel, potter's wheel. —पाणि पुं० चक्र-पाणि कृष्ण ; Kṛṣṇa wielding Sudarśanacakra. —साह्व [ रथाङ्ग-नामा ] पुं० 'Cakravāka bird'. रथारथि क्रिवि० रथ के विरुद्ध रथ ; chariot against chariot. रथारुज् वि० रथभञ्जक ; chariot breaker.

रथिक [ रथो युद्धसाधनमस्ति यस्य ] पुं० रथयोधिन् ; fighting in a chariot=रथिनः, रथिरः. —थिन् वि० रथ में सवार, रथवाला, सारथि, योद्धा; going in a chariot, driver, warrior=रथीतरः, रथीतमः : with i lengthened.

रथोद्वह पुं० रथ में बैठने की जगह ; seat of a chariot=रथोपस्थः 'रथस्योपस्थ इव'.

रथ्य वि० रथसंबन्धी : रथस्येदम्, रथ का घोड़ा : रथं वहति ; belonging to a chariot, chariot horse. So are : गव्या,खल्या. Cp. रथ्यविरथ्यः 'रथः तदभावो विरथः तदुभयार्हः शिवः'. —थ्या स्त्री० रथकट्या, रथयोग्य सरणि, प्रतोली, राजमार्ग ; host of chariots, highway, road. Note परिरथ्या 'प्रचारमार्गः'.

√रद् [ 'विलेखने'=भेदने, रदति ] खोदना, कुरेदना, खुरचना, काटना ; to dig, scratch, bite.

रदच्छद [ रदान् छादयति ] पुं० ओष्ठ ; lip. —न न० दांत ; tooth=रदः. —निन् पुं० हाथी ; elephant=रदिन्.

√रध् [√रन्ध् 'हिंसासंराद्ध्योः', रध्यति, रन्धयति, रद्ध] झुक जाना, हार मान लेना, हराना, रांधना ; to succumb, become subject, subdue, cook. रद्ध 'हिंसित', रधितुम् 'हिंसितुम्', रेधुः 'उन्मूलितवन्तः'.

ध्र [ √रध् ] वि० पोच, निर्बल ; subdued, weak.

रन्तु पुं० मार्ग ; way, road. —न्तू स्त्री० देवनदी, गङ्गा, सत्यवाक् ; divine river, true speech. Cp. Sarasvatī=river and speech.

रन्धन न० रांधना, पकाना ; cooking=रन्धिः.

रन्ध्र न० दरार, छेद, सुराख, न्यूनता, कमी, दूषण, अपराध, निर्बलता, गलती, मौका ; split, hole, weak point, defect, fault, occasion, opportunity : 'तेन रन्ध्रे-णोपरिलङ्घ्य' [ DKc. II. 6. ].

रन्ध्रोपनिपातिन् वि० छिद्र पर आने वाला (छिद्र), चोट पर चोट; calamity upon calamity. Note अरन्ध्रयत् 'शोकेन व्यदलयत्'.

√रप् [ 'व्यक्तायां वाचि, पूजने च', रपति ] कहना, बोलना, पूजना ; to speak, worship. √रम्ब् [ 'गतौ शब्दे च' रम्बति, —ते ] जाना, शब्द करना; to go, make sound.

√रभ् ['राभस्ये'=उपक्रमे, रभते, रब्ध, रिप्सति] पकड़ना, हाथ में लेना, आरम्भ करना, गले मिलना; to take hold of, begin, clasp.

रभस् न० बलप्रयोग, उत्वणता ; violence, impetuosity. —सा क्रिवि० बलात् ; violently. —भस (1) पुं० वेग,

त्वरा, आवेश, संरम्भ, प्रहर्ष, औत्सुक्य; hurry and flurry, haste, impetuosity, delight, curiosity. (2) वि० वेगवान्, उत्कष, कृतोत्साह, रणोत्सुक, आविष्ट, प्रचण्ड ; vehement, wild, impetuous, ready to fight, furious. —सव्युदास पुं० बलपूर्वक उत्क्षेपण ; throwing up with force, violently eradicating.

√रम् [ 'उपरमे', रमते, रत, रमयति = रञ्जयति, रिरंसति ] आराम करना, ठहरना, प्रसन्न होना, खुश होना, संतुष्ट होना, क्रीडा करना, भोग-विलास करना, मैथुन करना ; to take rest, stay, be pleased, be gratified, play, have sexual intercourse.

रम पुं० कान्त, प्रणयी ; lover. —क वि० रसिया, विलासी ; sportive. —रमा स्त्री० Lakṣmī, woman. —मण [रमयति, आनन्दप्रदः] (1) वि० रञ्जन, प्रणयी; charming, lover. (2) —णः पुं० पति, वृषण, कामदेव ; husband, testicle (रमण-कारणम्), Cupid. —णी स्त्री० कमना ; charming woman. —म् न० सुरत, प्यार, केलि, नर्म, भग; sexual union, love, dalliance, vulva. —णा स्त्री० पत्नी, रखैल, कमना ; wife, mistress, lovely woman. —णीय वि० रुचिर, मनोरम ; beautiful, pleasant. —णीयता 'कामनीयकम्, चारुत्वधीहेतुता'.

रमति [ cp. अमति √अम् ] पुं० काम, नायक, स्वर्ग, काल; love, leader, heaven, time.

रमल पुं० एक प्रकार का ज्यौतिष ; sort of astrology.

रम्भ [ √रम् 'शब्दे' ] पुं० रांभ, धूलि, रेणु ; lowing, roaring, dust. —म्भा स्त्री० केला, एक अप्सरा ; plantain tree, name of a nymph. —म्भोरू स्त्री० केले की गाभ के समान श्लक्ष्ण या पेलव जंघा वाली ; having thighs like the interior of a plantain tree, lovely woman.

रम्य वि० मनोरम, रमणीय ; lovely, agreeable, opp. to जुगुप्सित. —म्या स्त्री० रात्रि; night. —पथ वि० रमणीक सड़कों वाला देश ; having beautiful roads.

रय [ √रय् 'गतौ', रयते ] पुं० वेग, तेजी (नदी की), तेज धार ( =स्यदः ) ; speed, quick or rapid flow ( of a river ). रयि पुं० संपत्ति, धन; property, wealth.

रराट दे० ललाट. रली स्त्री० गोष्ठी ; assembly.

रल्लक पुं० मृग-विशेष, लोई ; species of deer, shawl, blanket.

रव [√रु 'शब्दे', रौति] पुं० शब्द, ध्वनि, आवाज, ध्वान, चीख, कूज (पक्षियों की) ; roar, cry, singing ( of birds ), sound. —वण (1) वि० रव या आवाज करने वाला, तीक्ष्ण, तेज ; producing sound=वाशनः. (2) —णः पुं० कोयल, ऊंट ; cuckoo, camel. —वथ पुं० कोयल ; cuckoo.

रवि [ √रु, वेदत्रयीशब्दमयः ] पुं० सूर्य, सूर्यदेव ; sun, Sun-god. Note the music of planets. —ज 'Saturn, Sāvarṇi Manu, Vaivasvata Manu. —तनया स्त्री० 'Yamunā'. —नेत्र पुं० 'Viṣṇu'. —पुत्र पुं० सुग्रीव, कर्ण; Sugrīva, Karṇa : sons of the Sun. —लोह न० तांबा ; copper=रविसंज्ञकम्.

रवीषु पुं० कामदेव ; god of love.

रशना [√रस् 'शब्दे', change of *s* into *ś* to differentiate it from रसना 'tongue' ] स्त्री० काञ्ची, तगड़ी ; girdle. —नोपमा स्त्री० उपमा का एक भेद : a variety of *upamā* It is a series of comparisons, which consists in making the *upameya* in the first comparison the *upamāna* in the second, girdle simile [ KPr. X.89. ].

रश्मि पुं० बन्धन-रज्जु, लगाम, जरीब, माप, किरण ; rope, rein, measuring cord, ray. Note अंशवः 'सूक्ष्मरश्मयः', किरणाः 'स्थूलरश्मयः'. —वत् पुं० 'sun, having beams'=रश्मिमालिन्=रश्मिमुचः (अकारान्तः).

रस [ √रस् 'आस्वादनस्नेहनयोः', रसयति, रस्यते इति ] पुं० दूध (पौधों का : किं तारुण्यतरोरियं रसभरोद्भिन्ना नवा मञ्जरी, तेजोरस, जल, द्रव, वीर्य, विष : रसदानम् 'विषदानम्', सार, मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषाय ये छह रस, अमृत, स्वाद, इच्छा, रुचि : रसवत् 'रुचिकरम्', काम, प्रेम, प्रीति : अपरसः 'प्रीतिशून्यः', हर्ष, प्रमोद, भाव, भावना, आदर, माधुर्य : रसाकुलम् 'माधुर्यव्याप्तम्', पारा, साहित्यिक रस (1) रसयतीति रसः, यः खलु सामाजिकान् रसयति आस्वादमानन्दं वा नयति सः. (2) रस्यत इति रसः यो हि सामाजिकैरास्वाद्यते सः. (3) रस्यतेऽनेन यतो ह्यनेन सामाजिकचेतस्यानन्द उत्पाद्यते तस्मादयं रसः ; sap, moisture, fluid, sperm, poison, essence, sweet, sour etc., nectar, taste, desire, liking, passion, love, pleasure, happiness, respect, sweetness, quicksilver, sentiment in literature : शृङ्गार 'love', वीर 'heroism', बीभत्स 'disgust', रौद्र 'anger or fury', हास्य, 'mirth', भयानक 'terror', करुण 'pity', अद्भुत 'wonder', शान्त 'tranquillity', वात्सल्य 'paternal tenderness. —क्रिया स्त्री० पनकपड़ा रखना ; application of fluid or fomentation.

रसगर्भ पुं० रसोत ; vitriol of copper. —सा स्त्री० पृथ्वी, मुनक्का ; earth, dry grapes. —ज्ञ वि० रसिया, विषयानुभवचतुर, पारखी, साहित्यिक; knowing the pleasure of something, one who appreciates the sentiment of literature. —ज्ञा स्त्री० रसना ; tongue. —तेजस् न० रक्त ; blood.

रसन न० स्वाद, ध्वनि ; taste, sound. —ना स्त्री० जिह्वा,

स्वाद, मेखला ; tongue, relishing, girdle.

**रसपिच्छल** वि० रसमीना ; having all the constituents of sentiments. —**भावव्यञ्जन** न० रस, भाव, एवं व्यञ्जन; flavour, mood and implied significance. Cp. नृत्य or mimics viz. that form of the dance which has flavour, mood, and implied significance as distinct from नृत्त or decorative dancing, devoid of flavour and mood. —**भेदार्थिन्** वि० पारदगुटिकार्थी ; one seeking quicksilver tablets and the like. —**राज** पुं० दे० पारद. —**वत्** वि० रसीला, रसपूर्ण; juicy, savoury, moist, impassioned. —**वदलंकार** पुं० जिस काव्य में करुण आदि रस किसी वस्तु या रसान्तर को उपस्कृत करे वह ; rasas serving as ornaments of a thing or rasāntara are called Rasavadalaṁkāra. Cp. Dhvanyāloka II. —**सवती** स्त्री० रसोई ; kitchen. —**वर्ज** —**म्** [रसो रागस्तद्वर्जम्] राग को त्याग कर ; leaving attachment. —**विधानकौशल** न० विषप्रदानचातुर्य; cleverness at administering poison. —**सार** पुं० दे० निर्यास. —**सिद्ध** वि० वाल्मीकि आदि सारस्वत कवि ; that poet who is consummate in the manifestation of rasa=सिद्धरसः.

**रससिद्धान्त** — काव्य-नाट्य में रस का महत्त्व तो सभी आचार्यों ने माना है, किंतु रससिद्धान्त के प्रवर्तक होने का श्रेय भरत मुनि को ही दिया जाता है ; क्योंकि उन्हीं ने सर्वप्रथम अपने नाट्यशास्त्र में नाट्यप्रक्रिया का चरम निष्यन्द रस को बताया है : नहि रसादृते कश्चिदर्थः प्रवर्तते.

भरत ने अपने प्रसिद्ध सूत्र 'विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद् रसनिष्पत्तिः' द्वारा रूपक में रस की स्थापना की है; किंतु यह उपलक्षणतया काव्य पर भी लागू होती है। सूत्र के अनुसार विभाव, अनुभाव एवं व्यभिचारी भावों के संयोग से रस की निष्पत्ति होती है।

प्रश्न उठता है कि सूत्रगत 'संयोगात्' और 'रसनिष्पत्ति' इन दो पदों का अर्थ क्या है। रस के साथ विभावादि का संयोग क्या वस्तु है ? क्या यह संबन्ध 'उत्पाद्योत्पादकरूप' है, अथवा 'ज्ञाप्यज्ञापकरूप, अथवा 'अनुमाप्यानुमापकरूप', किंवा 'भोज्यभोजक', या फिर 'व्यङ्ग्यव्यञ्जक'। इसी प्रकार 'रसनिष्पत्ति' के विषय में भी अनेक विकल्प उठते हैं : रसनिष्पत्ति का अर्थ 'रसोत्पत्ति', 'रसानुमिति', 'रसभुक्ति', एवं 'रसाभिव्यक्ति'. इनमें से कोई एक हो सकता है। साथ ही कुछ आचार्य रस का आश्रय 'अनुकार्य' को मानते हैं, कुछ 'अभिनेता' को और कुछ 'प्रेक्षक' को।

उक्त ऊहापोह में पड़ने से पहले सूत्रगत विभावादि पदों का अर्थ समझ लेना वाञ्छनीय है। लोक में रति, शोक, उत्साह आदि भावों की अनुभूति के जो कारण होते हैं वही काव्य-रूपक के परिवेश में सामाजिक को उन भावों का विभावन कराते हैं; फलतः वे शास्त्रीय परिभाषा में 'विभाव' कहाते हैं। विभाव दो प्रकार के हैं : आलम्बन एवं उद्दीपन। रति आदि भावों का आश्रय आलम्बन है और उनके उद्दीपक 'उद्दीपन' कहाते हैं।

इसी प्रकार लोक में रति आदि भावों के जो कार्य, अर्थात् शारीरिक चेष्टाएं आदि हैं वे ही काव्यरूपक के परिवेश में सहृदय प्रेक्षक को उन भावों का अनुभावन कराते हैं : फलतः वे 'अनुभाव' कहाते हैं। अनुभाव भी 'ऐच्छिक' एवं 'सहज' दो प्रकार के हैं। आश्रय का भ्रूभङ्ग, कटाक्ष, भुजविक्षेप आदि चेष्टाएं 'ऐच्छिक' हैं और उसका कम्पन, रोमाञ्च एवं स्वेद आदि 'सहज' अनुभाव कहाते हैं। सहज अनुभाव ही 'सात्त्विक भाव' हैं जो संख्या में 8 हैं : स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभङ्गोऽथ वेपथुः। वैवर्ण्यमश्रुप्रलय इत्यष्टौ सात्त्विकाः स्मृताः ॥

और लोक में रति आदि भावों के सहायक रूप में प्रवर्तित होने वाले निर्वेद, ग्लानि आदि भाव काव्य-रूपक के परिवेश में सहृदय प्रेक्षक के रत्यादि स्थायी भाव को उसके भीतर विशेषरूपेण संचरित अथवा व्यापृत करते हैं; फलतः वे 'संचारी' या 'व्यभिचारी' भाव कहाते हैं, जो संख्या में 33 माने गये हैं।

विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावों को लौकिकतया स्थायीभाव के कारण, कार्य एवं सहकारी कहा गया है; वस्तुतः रसोद्बोधन में ये तीनों संवलित-रूपेण कारण ही बनते हैं : कार्यकारणसंचारिरूपा अपि हि लोकतः । रसोद्बोधे विभावाद्याः कारणान्येव ते मताः ॥

स्थायी भाव आठ हैं : रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयं तथा। जुगुप्सा विस्मयश्चैव स्थायिभावाः प्रकीर्तिताः ॥ निर्वेद को नवम स्थायी भाव मान कर शान्तरस की प्रतिष्ठा भी अभिनव आदि आचार्यों ने की है।

रस-सूत्र के चार व्याख्याकारों में प्रथम भट्टलोल्लट विभावादि को रस की उत्पत्ति का कारण मानते हैं; और उत्पत्ति शब्द के प्रयोग ही के कारण उनका सिद्धान्त 'उत्पत्तिवाद' कहाया है। इनके अनुसार रस उत्पाद्य है और विभावादि उसके उत्पादक हैं। सच पूछो तो भट्टलोल्लट विभावादि से उपचित स्थायी भाव ही को रस बताते हैं : तेन स्थाय्येव विभावानुभावादिभिरुपचितो रसः' । फलतः इनके मन्तव्य को 'उपचयवाद' भी कहा जा सकता है। इस रस का आश्रय मुख्यतः तो अभिनेय रामादि है, किंतु अभिनेता अपने आप को अनुकार्य के साथ तदात्म करके रस का आश्रय बन जाता है। दूसरे व्याख्याकार श्रीशङ्कुक अनुमितिवाद के प्रवर्तक हैं। इनके अनुसार प्रेक्षक को चित्रतुरगन्यायेन नट में अनुकार्य रामादि का भान होता है। नट अभिनय द्वारा विभाव, अनुभाव एवं संचारी भावों का प्रसरण करता है जो कृत्रिम होने पर भी प्रेक्षक को कृत्रिम नहीं प्रतीत होता। फलतः प्रेक्षक विभावादि

रूप लिङ्ग से नटः द्वारा अनुक्रियमाण स्थायी का अनुमान लगाता है। यह नटगत स्थायी की अनुमिति ही रसनिष्पत्ति कहाती है।

तीसरे व्याख्याकार भट्टनायक का कहना है कि काव्य-नाट्य में अभिधा के अतिरिक्त दो अन्य व्यापार भी सक्रिय रहते हैं : भावना [ =भावकत्व ] एवं भोग [=भोजकत्व]। अभिधा द्वारा विभावादि की उपस्थिति हो जाने पर भावना व्यापार के द्वारा उन विभावादि का स्थायी के साथ साधारणीकरण होता है। दूसरे शब्दों में व्यक्ति-विशेष के साथ संबन्ध के शिथिल हो जाने पर दोनों का साधारणीभूत भाव उद्बुद्ध होता है। इसके अनन्तर भोग-व्यापार द्वारा साधारणीकृत स्थायी का प्रेक्षक को भोग होता है। प्रेक्षक का यह भोग ही रस है जो लोकोत्तर आत्मानन्द का सहोदर है, और इसीलिये इसे ब्रह्मानन्द सहोदर बताया गया है।

भट्टनायक ने रसविवेचन को दार्शनिक आसन प्रदान किया और रस को विगलितवेद्यान्तर आनन्दानुभूतिरूप बताया। अभिनवगुप्त, मम्मट, पण्डितराज जगन्नाथ आदि परवर्ती आचार्यों ने भट्टनायक की रसनिष्पत्तिप्रक्रिया को अपनाया और तद्गत साधारणीकरण की दाद दी। किंतु इन आचार्यों ने उनके 'भावना' एवं 'भोग' व्यापारों पर आपत्ति उठाई।

आचार्य अभिनव रस की अभिव्यञ्जना स्वीकार करते हैं। उनका कहना है कि लोक में वनितादिरूप कारण, कटाक्षादिरूप कार्य, एवं लज्जादिरूप सहकारियों के द्वारा रत्यादि मनोवेगों का अनुभव करने वाले प्रेक्षक का काव्य-नाट्य के विभाव, अनुभाव एवं संचारी भावों के साथ मूलतः हृदयसंवाद उद्बुद्ध हो जाता है। इस हृदयसंवाद में रंगे विभावादिक प्रेक्षक में वासनारूपेण निलीन रत्यादि स्थायी भावों को प्रोद्बुद्ध कर रसनयोग्य बना देते हैं। प्रेक्षक में सुप्त स्थायीभाव की यह अभिव्यञ्जना ही 'रस' पदार्थ है।

अभिव्यक्ति प्रक्रिया के प्रवर्तित हो जाने पर जैसे विभावादि व्यक्ति-विशेष से शिथिलित होकर साधारण रूप धारण करते हैं वैसे ही सामाजिक की रति भी उसकी व्यक्तिपरिधि से प्रोच्छलित होकर रतिसामान्य बन जाती है। इस प्रक्रिया के सक्रिय हो जाने पर प्रेक्षक की परिच्छिन्न प्रमातृता भी ध्वस्त हो जाती है और अब वह अपरिच्छिन्न प्रमाता बन कर विगलित-वेद्यान्तर रह जाता है। सामाजिक की यह स्वपरविरिक्तता ही उसकी यथार्थ रसमयता है।

निश्चय ही रसनिष्पत्ति की यह प्रक्रिया न उत्पत्तिरूप है, न अनुमितिरूप, और नहीं है यह स्मृतिरूप ; अपितु यह तो एक लोकोत्तर आनन्दोत्पीड है, जो विभावादि के माध्यम से नट एवं प्रेक्षक दोनों में समानरूप से संक्षरित होकर बह निकलता है और अपने लोकातीत प्रवाह में सारी ही भौतिक उपाधियों को ध्वस्त कर देता है। तब यह ब्रह्मानन्द के परिसर में जा पहुँचता है। किंतु ब्रह्मानन्द तो मूलतः निरुपाधिक एवं एकान्ततः परिपूत आनन्द है, जबकि रस के इन चसकों में अभिरक्त कमनादि के मुखसुर की महक बराबर बसी ही रहती है। इसीलिये हम इस रस को साहित्यिक रस कहते आये हैं : 'रत्याद्यवच्छिन्ना भग्नावरणा चिदेव रसः' [जगन्नाथः, रसगङ्गाधर ].

**रसाकर** पुं० जलाशय ; tank. —साञ्जन न० रसोत ; vitriol of copper, sort of collyrium prepared from it. —सातल न० पाताल ; nether world. —सानुवेध पुं० रसावेश ; being seized with rasa or sentiment. —सान्तर पुं० रसान्तरण, मनोविनोद, diversion : नत्युपेक्षारसान्तरैः 'by humility, indifference and diversion'.

**रसायन** न० जराव्याधि-विध्वंसि औषध, सरस, स्वादु ; elixir Vitae : यज्जराव्याधिविध्वंसि वयसः स्तम्भकं तथा । चक्षुष्यं बृहणं वृष्यं भेषजं तद्रसायनम् 'Caraka', juicy, delicious. —यनफला स्त्री० दे० हरीतकी. —यनशास्त्र न० वयः-स्थापन एवं आयुर्मेधाकर शास्त्र ; science of preserving life, chemistry. —सायुस् पुं० भ्रमर ; bee. साढ्य वि० रसपूर्ण ; tasteful. —साल पुंन० आम्रवृक्ष एवं फल ; mango tree and fruit. —ला स्त्री० श्रीखण्ड, द्राक्षा ; curd mixed with sugar, dry grapes.

**रसिक** [ रसं वेत्ति ] (1) वि० रसज्ञ, रसीला ; perceiver of sentiments ( in drama ), one who appreciates taste, appreciating excellence. (2) पुं० प्रेक्षक ; spectator (in drama). —सिति [√रस् 'शब्दे' रसति] स्त्री० गर्जा, स्तनित ; reverberating, roar. रसेन्द्र पुं० 'quicksilver'. रसोत्तम पुं० 'मुद्गः'.

**रसौनक** [ रस+ऊनक ] न० लहसुन ; garlic.

**रस्य** (1) वि० रसोपेत ; accompanied by rasa. (2) —म् न० 'blood'.

**√रंह्** [ 'गतौ' ] तेजी करना, तेज चलना ; to go quickly.

**√रह** [ 'त्यागे', रहयति, रहति, रहित ] छोड़ना, पृथक् होना ; to abandon, be separate.

**रहस्** [√रह् ] न० निर्जन, विजन, एकान्त, ओट, संभोग, सुरत; solitude, privacy, sexual intercourse : राधारहः-साक्षिणम्. रहः क्रिवि० एकान्त में ; in solitude : रहः 'विश्रम्भमुपजनयन्' [DKc. I.5.]. —हस्य (1) वि० गोप्य, गुप्त, गूढाशय, गूढचरित; secret, concealed, of hidden character. (2) —म् न० भेद, उपनिषद्, विविक्तकृत सुरत; secret, upaniṣads, copulation done in solitude. —स्यानि रोमाणि गुप्तबाल ; hair on secret parts. —भेद पुं० मन्त्र-भेद ; disclosure of a secret. Note रहस्याख्यायिन् 'मन्त्रभेत्ता'. —मन्दिर न० विजन गृह ; house having no man in it. —व्रत न० गुप्त तपस्या ; secret penance, mystic science of obtaining command over magical weapons.

रहित [√रह्] (1) वि० त्यक्त, वीरान, गैर-आबाद; quitted, deserted. (2) —म् न० विजन; solitude : तमेकं रहिते दृष्ट्वा [ MBh. I. 83. ]. Cp. रहीभूतः 'एकान्ते विजने स्थितः=मैथुनं कुर्वन्'.

रहोत्सायिन् वि० अपने आपको ओट में समझने वाला ; thinking one self hidden.

√रा [ 'दाने', राति ] देना; to give, bestow. Cp. रा-त्रि, र-त्न.

रा-का स्त्री० पौर्णमासी, पूर्णचन्द्र, नवरजः कन्या; Pūrṇamāsī, having full moon, full moon, a girl in whom menstruation has just started —विभावरी-जानिः 'पूर्णिमाचन्द्रः'. —पति पुं० 'full moon'=राकेशः, राकाचन्द्रः, राकारमणः.

राक्षस (1) पुंस्त्री० धर लेने वाला, पिशाच, दानव, भूत; demon, demoniacal, devourer. (2) वि० रक्षःसंबन्धी ; belonging to a Rākṣasa. राक्षा स्त्री० राख, लाक्षा ; ashes, lac.

राग [√रञ्ज् ] पुं० रञ्जन, लाल रंग, रंग, अनुराग, प्रीति, अभिलाष : कामरागः 'विषयाभिलाषः', नैसर्गिक स्मेरत्वमुखप्रसादादि चक्षुर्वन्धक धर्म, स्नेह, क्रोध, रोष, मात्सर्य, क्लेश, भैरव-कौशिकादि गीतके स्वर-विशेष, श्वेतसर्षप;red colour, colour : रज्यते अनेन, love, attachment, longing, smile etc. that attracts the eye; anger, malice, envy, distress, the six rāgas in music. Cp. रागः खाण्डवः 'पिप्पलीशुण्ठीशर्करोपेतो मुद्गयूषः', खाण्डविकः 'तस्य कर्ता', Note नीली रागः 'वह प्रेम जो बाहर न दीख पड़े किंतु हृदय से दूर कभी न हो, कुसुम्भरागः 'वह प्रेम जो खूब चटके किंतु जाता रहे ; मञ्जिष्ठारागः 'वह प्रेम जो जाता कभी नहीं और चमकता भी खूब है'.

रागचूर्ण पुं० 'khadira tree'. —च्छन्न पुं० काम ; Cupid =रागरज्जुः, रागवृन्तः. —दालि स्त्री० मसूर ; lintel. —बन्ध पुं० स्थायी स्नेह, अनुरागप्रकाशन ; fixed feeling or affection, manifestation of feeling. —मय वि० प्रियतम, रसीला; beloved, impassioned. —सूत्र न० रेशमी तागा, तराजू की डोरी, प्रेमसूत्र ; silk-thread, string of a balance, love-thread.

रागाङ्गी स्त्री० दे० मञ्जिष्ठा. रागाश वि० आस दिलाकर न देने वाला : one who raises hopes of a gift but does not fulfil them.

रागिन् वि० रंगा, अनुरक्त, प्यार में दीवाना, विषय-लोलुप ; coloured, full of feeling or passion, passionately fond of, lover, addicted to. —गिणी स्त्री० अनुरक्ता, राग की विकृति ; deeply attached, modification of a musical mode, of which 36 kinds are enumerated.

राघव [ रघोर्गोत्रापत्यम् ] पुं०descendant of Raghu.

राङ्कव [ रङ्कवो जनपदः तत्र भवः ] वि० रङ्कु प्रदेश का : राङ्कवो गौः , belonging to the Raṅku country. But if a man is implied the form will be राङ्कवको मनुष्यः. (B) रङ्कु हिरन का ; belonging to the deer : राङ्कवः कम्बलः 'blanket made of deer-wool'.—कूट-शायिन् [ रङ्कोर्मृगविशेषस्य लोमराशिमयी तूलिका राङ्कवकूटम् तत्र शायिन् ] वि० मृगछाल पर सोने वाला ; sleeping on deer-skin.

राजक [ राज्ञां समूहः ] न० राजाओं का समूह ; host of kings=राजन्यकम्. —कः पुं० राजकुमार ; princeling. —जकर पुं० महसूल; tax. —जकरण न० कचहरी; court. —कार्य न० राजा का कर्तव्य, राजकीय मामले, राजसेवा, राजकीय अथवा सरकारी नौकरी ; king's duty, state affairs, royal service. —जकीय वि० राजसंबन्धी, सरकारी ; belonging to a king, governmental. —कुल न० राजपरिवार, राजदरबार, न्यायालय, राजप्रासाद ; king's family, court of a king, court of justice, royal palace. —कृत्वन् [ युवराजरूपतोऽभिषेक्ता ] वि० राजा बनाने वाला ; making one a king. —कोश पुं० सरकारी खजाना; government treasury. —गिरि [ गिरीणां राजा ] पुं० 'name of a mountain in Magadha'. —गुह्य [गुह्यानां राजा] न० रहस्यों में उत्तम; the best of the secret things. —गृह न० (A) राजप्रासाद; seat of a king. (B) नालन्दा के पास एक तीर्थ, जहां महाकश्यप की देख-रेख में 500 भिक्षुओं ने बौद्धमत को सूत्रबद्ध किया था; Rājagṛha is famous in Buddhist history as the place where 500 elders met under the leadership of Mahākaśyapa to fix the Buddhist canon. —जघ (1) वि० राजहन्ता, शत्रुहन्ता ; killer of kings, killer of enemies. (2) —घः पुं० यक्ष्मा ; pthysis. —जजम्बू स्त्री० पिण्डखजूर ; date.

राजत वि० रजत का बना, रजतवर्ण ; made of silver, silver-coloured. राजतन्त्र न० 'राजपरिकरः'. —जतपट पुं० कृष्णाभ्रक ; dark talc.

राजतरङ्गिणी स्त्री० कल्हण द्वारा 1148 ई० शती में प्रणीत 8000 श्लोकों की इस रचना में कश्मीर के हिन्दू राजाओं का इतिहास है ; 'The River of Kings', containing about 8000 ślokas, written by the Kashmīrī poet Kalhaṇa in 1148 A. D. offers a chronicle of Kashmīrī Hindū kings.

राजताद्रि पुं० 'the mount Kailāsa'. —जताल पुं० गुवाक वृक्ष; the Arecanut tree. —ताली स्त्री० सुपारी का पेड़; betel-nut tree. —जदन्त [ दन्तानां राजा ] पुं० ऊपर की

पंक्ति के सामने के दो दांत ; the front two teeth of the upper row. —धानी 'capital'. —धुरा स्त्री० शासनभार ; responsibility of a king.

राजन् पुं० राजा, शास्ता, क्षत्रिय वर्ण, राजकुमार, सामन्त, सोम, चन्द्रमा; king, ruler, man of military caste, prince, chief, Soma. —न्य पुं० राजा से क्षत्रियेतर स्त्री में उत्पन्न ; king's son born of a woman other than Kṣatriya. —नीति स्त्री० 'royal policy, statesmanship'.

राजन्य पुंवि० राजा से क्षत्रिया में उत्पन्न पुत्र, मूर्धाभिषिक्त, राजकुल का, सामन्त, क्षत्रिय ; king's son born in a Kṣatriya woman, royal, royal personage, noble, man of Kṣatriya caste. —क न० =राजक.

राजन्यबन्धु पुं० निकृष्ट राजन्य ; a base Kṣatriya.

राजपट्ट पुं० रत्न-विशेष ; kind of gem. —परिवर्त पुं० गदर ; revolution. —पुत्र पुं० king's son, prince. —बीजिन् [राजा बीजी कारणं यस्य] वि० राजवंश्य ; born of a king's family. —भवन न० king's palace. —भावनियोगः 'राजत्वेन राज्यशासनम्'. —भूय न० 'राजत्वम्'. —मार्ग पुं० 'royal road'=राजपथः. —मात्र 'like a king'. —यक्ष्मन् पुं० pthysis. —युध्वन् पुं० 'one who fights a king, a rebel'. स्त्री० —युध्वा 'राजानं योधितवती'. —राज पुं० 'राज्ञामपि राजा', कुबेर, यक्षराज ; king of kings, Kubera, Yakṣarāja. —र्षि [ राजा ऋषिरिव ] पुं० राजा होकर ऋषि ; sage of a royal descent, royal sage. —वत् वि० प्रशस्त राजा वाला देश ; country having a good king. —वर्चस न० राजानुभाव, राजा का प्रताप ; kingly dignity. —वहिका स्त्री० राजा की दैनंदिनी ; a king's diary. —विद्या [ विद्यानां राजा ] स्त्री० 'the highest of the sciences'. —वृक्ष पुं० अमलतास; Cathartocarpus Fistula. —शाक पुं० बथुआ ; a particular leafy vegetable. शास्त्र न० दण्ड-नीतिशास्त्र ; science of administration ( of punishment ), cp. राजशास्त्रमनुष्ठिताः 'नीतिशास्त्रानुसारिणः'.

राजस वि० रजोगुणी ; endowed with Rajoguṇa. राजसंग्रह 'सामन्तवशीकरणम्'. —संघटन न० 'meeting a king'. —सूय [ राज्ञा क्षत्रियेण सूयते अथवा राजा सोमः सूयते कण्ड्यते अत्र ] पुं० चक्रवर्ती द्वारा अपने अभ्युदयार्थ संपादनीय यज्ञ, जिसमें वह सोमपान करता है ; a particular ceremony or sacrifice performed at the coronation of a king. —स्व न० 'राज्ञे देयं करूपं धनम्'. —हंस पुं० श्रेष्ठ नृप, श्रेष्ठ हंस, लाल चोंच और लाल पंजों वाला हंस ; best of the kings, species of swan, having red beak and red claws.

राजादन पुं० खिरनी का पेड़ ; Buchanania Latefolia. —म् न० चिरौंजी या पियार ; Chironjica, Sapida. —धिकारिन् पुं० अफ़सर, न्यायकर्ता ; magistrate, judge. —धिष्ठान न० 'Capital'. —पथ्य न० राजानिष्कर, राजविद्रोह ; rebellion. —र्ह न० अगुरु ; aloe wood. राजि स्त्री० लीक, रेखा, पंक्ति ; streak, row.

राजिक (1) वि० राजकीय; relating to a king. —कः पुं० प्राचीन जन-विशेष ; 'illuminated, brilliant', name of a people mentioned in MBh. —का स्त्री० राई; black mustard. —जित वि० अलंकृत, प्रकाशित ; adorned, illuminated. —जिल पुं० डुण्डुभाख्य निर्विष सांप ; serpent without poison : निर्विषो द्विमुखः सर्पो राजिलः'.

राजीव पुं० बरारी मछली ; kind of fish. —म् न० नील कमल ; blue lotus. —लोचनः 'उत्फुल्लनयनः'.

राजोपशाय [ राजानमुपशयितं पर्यायः ] पुं० राजा के पास सोने की बारी ; turn to sleep near a king ; otherwise 'उपशयः' place of concealment for a hunter, a hole. Cp. राजोपक्रोशदोषाः 'राज्ञः समीपे उपक्रोशो निन्दा तस्य दोषाः'.

राज्य [ राज्ञो भावः कर्म वा ] न० राजत्व, राज, प्रभुता, शासन; kingship, reign. —गृद्धिन् वि० राज्यकाम ; desiring kingship. —ङ्गाङ्ग न० राजा, मन्त्री, मित्र, कोश, राष्ट्र, दुर्ग और बल ये चीजें ; requisites of royal administration : monarch, minister, ally, treasure, territory, stronghold and army = राज्यतन्त्राणि 'हस्त्यश्वादीनि'.

राढ पुं० देश-विशेष ; a particular country. Cp. लाट.

रा-ति स्त्री० दान, कृपा; act of giving, favour or grace.

रा-त्र न० रात ; night. —त्रि स्त्री० रात ; night=रात्री. —त्रिचर पुं० चोर, राक्षस ; night-rover, thief, rākṣasa=रात्रिचरः. —दिव न० रात-दिन ; night and day. —मणि पुं० चन्द्र ; moon. —वासस् न० अन्धकार; darkness. —सत्र न० रात में बुरा काम करने वाला ; nocturnal malefactor. —हास पुं० श्वेतकमल; white lotus. —न्ध्यन्ध वि० रतौंधे का मारा ; blind at night. —त्र्यहन् न० रात और दिन ; night and day.

राद्ध [ √राध् ] वि० सिद्ध, निष्पन्न, तैयार, सफल, प्रसन्न ; accomplished, prepared, successful, happy. —द्धान्त [सिद्धो निर्णयः] पुं० सिद्धान्त, वादिप्रतिवादिनिर्णीतार्थ ; established end or result, demonstrated conclusion. —द्धिः स्त्री० ऋद्धि, सिद्धि, खुशहाली ; prosperity.

√राध् [ 'संसिद्धौ', राध्यति, राध्नोति, रित्सति 'wants to kill', रिरात्सति ] पूरा करना, सफल होना, फलना-फूलना,

